किया।—उस दिन सम्राट्-महिषी मुमताजके स्मृति-सौधके किनारे बैठ कर जो बातें उसने हँसते हुए हँसी-हँसीमें मुँहसे निकाली थीं उनका बिलकुल अक्षरशः पालन किया।

आशु बाबू खुद भी शायद क्षण-भरके लिए अनमने हो गये थे, सहसा सचेत होकर पहले प्रश्नकी पुनरावृत्ति करते हुए बोले "मगर देख लिया न अजित! मैं निश्चयके साथ कहता हूँ कि यह सब शिवनाथकी ही चालाकी है।"

अजितने कहा "नहीं भी हो। बिना जाने कुछ कहा नहीं जा सकता।"

आशु बाबूने कहा "हाँ, हो सकता है। मगर मेरा विश्वास है कि यह चाल शिवनाथकी है। मुझे यह क्या आदमी जानता है न?"

अजितने कहा "यह तो सभीको मालूम है। कमला खुद भी न जानती हो, सो बात नहीं।"

आशु बाबूने कहा "तब तो और भी ज्यादा बुरा है। पतिसे छिपाना तो अच्छी बात नहीं।"

अजित चुप रहा। आशु बाबू कहने लगे "पतिसे छिपाकर और शायद उसकी रायके खिलाफ दूसरेसे रुपये उधार लेना स्त्रीके लिए कितनी बुरी बात है। इसे हरगिज पसन्द नहीं किया जा सकता।"

अजितने कहा "उन्होंने रुपये तो माँगे नहीं, सिर्फ शामिल होनेके लिए अनुरोध किया था।"

आशु बाबूने कहा "दोनों बातें एक ही हैं।" क्षण-भर मौन रहकर वे फिर बोले "और फिर मुझे अपना आदमी बताकर उस आदमीको धोखा किस लिए दिया? वास्तवमें मैं तो उसका कोई अपना नहीं।"

अजितने कहा "शायद वे आपको सचमुच ही अपना समझती हों। मालूम होता है, उनका किसीको धोखा देनेका स्वभाव नहीं है।"

"नहीं नहीं, मैंने ठीक वैसी बात नहीं कही अजित।" कहकर मानो उन्होंने अपनी तई जवाबदेही की। उस आदमीको सहसा लोगोंमें लाकर सिरा पर देनेसे उन्हें भी मन ही मन बड़ी भारी ग्लानि-सी हो रही थी। बोले "अगर वह मुझे अपना ही समझती थी और दो-चार सौ रुपयोंकी जरूरत ही आ पड़ी थी तो वह सीधी घर आकर ले जाती। खामखाह एक बाहरके आदमीके सबके सामने मेजमेंकी क्या जरूरत थी? और चाहे जो हो, पर उस स्त्रीमें विवेक बिलकुल नहीं।"

नौकरने आकर कहा कि भोजन तैयार है। अजित उठना चाहता था कि आशु बाबूने कहा, "तुमने उस आदमीको मार्क किया था अजित? कैसा भद्दा चेहरा था,—मनी-लैण्डर ठहरा न! वहाँ जाकर शायद तरह तरहकी बातें बनाकर कहेगा।"

अजितने हँसकर कहा, "बनानेकी जरूरत ही नहीं पड़ेगी,—सच सच कह देना ही काफी है।" यह कहकर ज्यों ही वह जानेको तैयार हुआ कि आशु बाबू सचमुच विचलित हो उठे, बोले, "यह असल तो बिल्कुल ही दुर्दान्त मालूम होता है। आदमीकी सहन-शक्तिकी सीमा लाँघ जाता है। बल्कि एक काम न करो अजित, जल्दीसे घूमकर उस ड्राइवरको लेकर देखो तो क्या है। कमसे कम पाँच-सात सौ रुपया—फिलहाल जो हो भेज दो। अपना ड्राइवर शायद उन लोगोंका घर जानता है,—शिवनाथको कभी कभी पहुँचा आया है।" कहकर उन्होंने खुद ही ओर जोरसे नौकरको पुकारना शुरू कर दिया।

अजितने रोकते हुए कहा, "जो होना था सो हो चुका,—अब रातमें यह रहने दीजिए, कल सवेरे विचार कर देखिएगा।"

आशु बाबूने प्रतिवाद किया, "तुम समझते नहीं अजित, कोई खास जरूरतके बिना रातहीको यह आदमी हरगिज न भेजती।"

अजित क्षण-भर स्थिर खड़ा रहा। अन्तमें बोला, "ड्राइवर तो अभी है नहीं, वहाँ मनोरमाको लेकर न जाने कबतक लौटे। इस बीच कमलको सब मालूम हो ही जायगा। उसके बाद रुपया भेजना उचित न होगा। शायद आपसे अब वे सहायता लेंगी भी नहीं।"

"मगर यह तो सिर्फ तुम्हारा अनुमान ही है अजित!"

"हाँ, अनुमान तो है ही।"

"लेकिन परदेशमें रुपयेकी जरूरत तो उसके लिए इससे भी ज्यादा हो सकती है!"

"सो हो सकती है, मगर यह जरूरत शायद आत्म-सम्मानसे बढ़कर न भी हो।"

आशु बाबूने कहा, "लेकिन यह भी तो तुम्हारा सिर्फ अनुमान ही है!"

अजितने इसका कोई उत्तर नहीं दिया। क्षण-भर सिर झुकाये चुप रहकर वह बोला, "नहीं यह अनुमानसे भी बढ़कर है। यह मेरा विश्वास है।" इतना कहकर वह धीरे धीरे कमरेसे बाहर निकल गया।

आशु बाबूने उसको उठी रोका नहीं, सिर्फ स्नेहभरी दोनों आँखें फैलाकर वे उसकी ओर देखते रहे। इस बातको वे खुद भी जानते हैं कि कमलके सम्बन्धमें ऐसा विचार होना न असम्भव है और न असत्य। निष्फल पश्चात्ताप उनके अन्तःकरणको मानो कचोटने लगा।

१३

नारी-कल्याण-समितिसे लौटनेपर नीलिमा अविनाश बाबूसे कह बैठी, "मुखर्जी महाशय, कमलसे एक दफे मिलूँगी। मेरी बड़ी इच्छा है, उसे निमन्त्रण देकर खिलाऊँ।"

अविनाशने आश्चर्यके साथ कहा, "तुम्हारी हिम्मत तो कम नहीं है छोटी मालकिन! सिर्फ जान-पहचान ही नहीं, एकबारगी निमंत्रण तक कर देना चाहती हो!"

"क्यों, वह कोई बाघ-भालू है? उससे इतना डर किस लिए?"

अविनाशने कहा, "बाघ-भालू इस प्रान्तमें नहीं मिलते, नहीं तो तुम्हारे हुक्मसे उन्हें भी निमन्त्रण दे आता। मगर इन्हें नहीं दे सकता। आखिर तुम रूठीं तो फिर ठौर नहीं। मुझे देश-निकाला देकर ही पिंड छोड़ोगी।"

नीलिमा बोली, "आशु बाबूसे मैं नहीं डरती।"

अविनाशने कहा, "तुम्हारे न डरनेसे कोई नुकसान नहीं; लेकिन काम मेरे अकेलेके डरनेसे चल जायगा।"

नीलिमाने सिर हिलाते हुए कहा, "नहीं तो नहीं होगा। तुम न जाओगे तो मैं खुद जाकर उन्हें लिवा लाऊँगी।"

"मगर मैं तो उनका घर जानता नहीं।"

नीलिमा बोली, "सबलोग जानते हैं। मैं उनके साथ चली जाऊँगी। वे तुम जैसे डरपोक नहीं हैं।"

फिर जरा सोचकर कहने लगी, "तुम लोगोंके मुँहसे जो सुना करती हूँ, उससे तो मालूम होता है कि शिवनाथ बाबूका ही कसूर है। सो उन्हें तो मैं न्योतना नहीं चाहती। मैं चाहती हूँ कमलको देखना, उससे बातचीत करना। कमल अगर आनेको राजी हो जाय तो मजिस्ट्रेट साहबकी बहू — मैं भी आनेके लिए कहती हूँ, समझे?"

अविनाश समझ तो सब गये, पर साफ साफ सम्मति न दे सके और न

उनको रोकनेकी भी हिम्मत हुई। नीलिमापर वे सिर्फ स्नेह और श्रद्धा ही करते हों सो बात नहीं, मन ही मन उससे डरते भी थे।

दूसरे दिन सवेरे हरेन्द्रको बुलाकर नीलिमाने कहा, 'ठाकुरजी, तुम्हें एक काम और करना होगा। तुम कुँवारे आदमी ठहरे, घरमें बहू तो है नहीं जो सदाचारके नामपर तुम्हारे कान ऐंठ देगी। आश्रममें रहते हो, बिना मा-बापके अनाथ लड़कोंके झुण्डमें,—तुम्हें डर किस बातका है?”

हरेन्द्रने कहा, 'डरकी बात पीछे होती रहेगी, पहले बताइए, काम क्या करना होगा?'

नीलिमाने कहा, 'कमलको मैं चिट्ठी, बातचीत करूँगी, घर बुलाकर खिला दूँगी। तुम उनका घर जानते हो क्या? मुझे साथ लेकर उन्हें निमन्त्रण दे आना होगा। किस वक्त चलोगे बताओ?'

हरेन्द्रने कहा, “जिस वक्त हुक्म करोगी उसी वक्त। लेकिन घर-मालिक, भाई साहबका अभिप्राय क्या है?” कहकर उसने बरामदेके उस तरफ बैठे हुए अविनाशकी तरफ इशारा किया। वे इसी चेयरपर पड़े हुए 'पायोनियर' पढ़ रहे थे। सुना सब कुछ पर बोले कुछ नहीं।

नीलिमाने कहा, 'वे अपना अभिप्राय अपने पास रक्खें—मुझे उसकी जरूरत नहीं। मैं उनकी साली हूँ, सालीकी बहन नहीं जो पति परमगुरु की मदद बुलाकर मुझपर शासन करेंगे। मेरे जीमें जिसे आयेगा उसे खिलाऊँगी। मैजिस्ट्रेटकी बहूने कहा है कि उन्हें खबर मिल गई तो वे भी आयेंगी। उन्हें अच्छा न लगे, तो उतना समय वे और कहीं जाकर बिता आवें।”

अविनाशने अखबारपरसे दृष्टि बिना हटाये ही जवाब दिया, 'लेकिन यह काम अच्छा नहीं होगा, हरेन्द्र, कलकी बात याद है न? आशु बाबू जैसे सदाशिव आदमीको भी सावधान होना पड़ता है।'

हरेन्द्रने कुछ जवाब नहीं दिया और इस डरसे कि कहीं कलकी वह लज्जाजनक बात न उठ खड़ी हो और नीलिमाको भी न मालूम हो जाय, उसने इस प्रसङ्गको जल्दी दबाकर कहा, 'इससे तो बल्कि एक काम न करें भाभी, उन्हें मेरे घरपर आनेका निमन्त्रण दे आइए और आप हो आइए उस घरकी मालकिन। लक्ष्मी-हीन घरमें कमसे कम एक दिन तो लक्ष्मीका आविर्भाव हो जाय। मेरे लड़के भी थोड़ी बहुत पूरी-सब्जी पीने खाकर खुशी मना लें।”

आशु बाबूने उनको उसे रोका नहीं, सिर्फ स्नेहसे दोनों आँखें फैलाकर वे उसकी ओर देखते रहे। इस बातको वे खुद भी जानते हैं कि कमलके सम्बन्धमें ऐसा विचार होना न असम्भव है और न असंगत। निष्फल पश्चात्ताप उनके अन्तःकरणको मानो खरोंचने लगा।

## १३

नारी-कल्याण-समितिकी सेक्रेटरी नीलिमा अविनाश बाबूको ले बैठी, "मुखर्जी महाशय, कमलको एक पत्र लिखूँगी। मेरी बड़ी इच्छा है, उसे निमन्त्रण देकर खिलाऊँ।"

अविनाशने आश्चर्यके साथ कहा, "तुम्हारी हिम्मत तो कम नहीं है छोटी मालकिन! सिर्फ मान-सम्मान ही नहीं, एकबारगी निमंत्रण तक कर देना चाहती हो!"

"क्यों, वह कोई पाप-भाव है? उसके इतना डर किस लिए?"

अविनाशने कहा, "पाप-भाव इस प्रान्तमें नहीं मिलता, नहीं तो तुम्हारे हुक्मसे उन्हें भी निमन्त्रण दे आता। मगर इन्हें नहीं दे सकता। अक्षय सुन लेगा तो फिर खैर नहीं। मुझे देश-निकाला देकर ही पिण्ड छोड़ेगा।"

नीलिमा बोली, "अक्षय बाबूसे मैं नहीं डरती।"

अविनाशने कहा, "तुम्हारे न डरनेसे कोई नुकसान नहीं, उसका काम मेरे अकेलेके डरनेसे चल जायगा।"

नीलिमाने फिर कहते हुए कहा, "नहीं तो नहीं होगा। तुम न जाओगे तो मैं खुद जाकर उन्हें लिवा लाऊँगी।"

"मगर मैं तो उनका घर जानता नहीं।"

नीलिमा बोली, "आशुबाबू जानते हैं। मैं उनके साथ चली जाऊँगी। वे तुम जैसे डरपोक नहीं हैं।"

फिर जरा सोचकर कहने लगी, "तुम लोगोंके मुँहसे जो सुना करती हूँ, उससे तो मालूम होता है कि शिवनाथ बाबूका ही कुसूर है। सो उन्हें तो मैं न्योतना नहीं चाहती। मैं चाहती हूँ कमलको देखना, उससे बातचीत करना। कमल अगर आनेको राजी हो जाय तो मजिस्ट्रेट साहबकी बी—वे भी आनेके लिए कहती हैं, समझे?"

अविनाश समझ तो सब गये, पर साफ साफ सम्मति न दे सके और न

उसको रोकनेकी ही हिम्मत न थी। नीलिमापर वे सिर्फ स्नेह और श्रद्धा ही करते हों सो बात नहीं, मन ही मन उससे डरते भी थे।

दूसरे दिन सवेरे हरेन्द्रको बुलाकर नीलिमाने कहा 'भाईजी तुम्हें एक काम और करना होगा। तुम कुँआरे आदमी ठहरे, घरमें बहू तो है नहीं जो सदाचारके नामपर तुम्हारे काम ऐंठ लेगी। आश्रममें रहते हो, बिना मा-बापके अनाथ लड़कोंके झुण्डमें—तुम्हें डर किस बातका है ?"

हरेन्द्रने कहा "डरकी बात पीछे होती रहेगी पहले बताइए काम क्या करना होगा ?"

नीलिमाने कहा, कमलसे मैं मिलूँगी, बातचीत करूँगी पर बुलाकर जिम्मा लूँगी। तुम उनका घर जानते हो क्या ? मुझे साथ लेकर उन्हें निमन्त्रण दे आना होगा। किस वक्त चलोगे बताओ ?'

हरेन्द्रने कहा जिस वक्त हुक्म करोगी उसी वक्त। लेकिन घर-मालिक, भाई साहबका अभिप्राय क्या है ?" कहकर उसने बरामदेके उस तरफ बैठे हुए अविनाशकी तरफ इशारा किया। वे इसी चेयरपर पड़े हुए 'पायोनियर' पढ़ रहे थे। सुना सब कुछ पर बोले कुछ नहीं।

नीलिमाने कहा वे अपना अभिप्राय अपने पास रक्खें—मुझे उसकी जरूरत नहीं। मैं उनकी साली हूँ साली की बहन नहीं जो पति परमगुरु की मर्दा घुमाकर मुझपर शासन करेंगे। मेरे जीमें जिसे आयेगा उसे खिलाऊँगी। मजिस्ट्रेटकी बहूने कहा है कि उन्हें खबर मिल गई तो वे भी आयेंगी। उन्हें अच्छा न लगे, तो उतना समय वे और कहीं जाकर बिता आवें।"

अविनाशने अखबारपरसे दृष्टि बिना हटाये ही जवाब दिया 'लेकिन यह काम अच्छा नहीं होगा हरेन्द्र उसकी बात याद है न ? आशु बाबू जैसे उदारचित्त आदमीको भी सावधान होना पड़ता है।"

हरेन्द्रने कुछ जवाब नहीं दिया और इस डरसे कि कहीं उनकी वह रसवोंवाली बात न उठ खड़ी हो और नीलिमाको भी न मालूम हो जाय उसने इस प्रसङ्गको चटसे दबाकर कहा 'इससे तो बल्कि एक काम न करें भाभी उन्हें मेरे घरपर आनेका निमन्त्रण दे आइए और आप हो आइए उस घरकी मालकिन। लक्ष्मी-हीन घरमें कमसे कम एक दिन तो लक्ष्मीका आविर्भाव हो जाय। मेरे लड़के भी थोड़ी बहुत पूरी-भाजी चीजें खाकर खुशी मना लें।'

नीलिमाने अभिमानके स्वरमें कहा अच्छी बात है, ऐसा ही सही,—मैं भी भविष्यमें झमेलोंसे बच जाऊँगी।"

अविनाश उठके बैठ गये बोले "अर्थात् जिम्मेदार होनेमें फिर कोई कसर ही न रह जायगी। कारण, शिवनाथको छोड़कर सिर्फ उन्हींको तुम्हारे घर निमन्त्रित करनेकी फिर कोई कैफियत ही नहीं दी जा सकेगी। इससे तो बल्कि यही मुझे बहुत अच्छा लगेगा कि औरतें आपसमें काम चलाया करना चाहती हैं।'

बात सचमुच ही युक्तिसंगत थी। इसलिए यही तय हुआ कि कलेजकी छुट्टी होनेके बाद हरेन्द्र नीलिमाको साथ ले जाकर कमलको न्योता दे आवे।

शामको हरेन्द्रने आकर कहा कि अब तकलीफ उठाकर वहाँ जानेकी कोई जरूरत नहीं। कल रातको न्योतेकी बात उनसे कही जा चुकी है और वे आनेको राजी हो गई हैं।

नीलिमा उत्सुक हो उठी। हरेन्द्र कहने लगा कल घर लौटते वक्त अचानक उनसे रास्तेमें भेंट हो गई। साथमें चौरारके सरपर एक भारी भरकम बक्स था। मैंने पूछा कि इसमें क्या है? कहाँ जा रही हो? उन्होंने कहा आ रही हूँ जरा कामसे। तब फिर मैंने आपका परिचय देते हुए कहा भाभीने आपको कल शामके लिए न्योता भेजा है। औरतोंका मामला ठहरा, आपको आना ही होगा। जरा चुप रहकर उन्होंने कहा अच्छा। मैंने कहा तय हुआ है कि मेरे साथ चलकर वे आपको बाकायदा न्योता दे आवें—अब उनके आनेकी जरूरत है क्या? जरा हँसकर उन्होंने कहा नहीं। मैंने पूछा अकेली तो आप आ नहीं सकेंगी कल किस वक्त आकर मैं आपको लिवा जाऊँ? सुनकर वे वैसे ही हँसने लगीं। बोलीं अकेली ही मैं पहुँच जाऊँगी अविनाश बाबूका मकान मैं जानती हूँ।"

नीलिमा खिल गई, बोली इनकी ऐसी तो बहुत अच्छी मालूम होती है। घमण्ड बिलकुल नहीं।"

बगलके कमरेमें अविनाश बाबू करवटें बदलते हुए कान लगाके सब सुन रहे थे वहींसे पूछने लगे 'और इन्हींके सिरपर यह भारी बक्स? उसका इतिहास तो बताया ही नहीं भाई ?"

हरेन्द्रने कहा — हो सकता है। आपके पास गिरवी रखने आवें तो आप इतिहास पढ़ लीजियेगा।" इतना कहकर वह चला ही जा रहा था कि सहसा दरवाजेके पास खड़ा होकर बोला — भाभी अपनी नारी-कल्याण-समितिमें अक्षयका व्याख्यान तो आपने सुन ही लिया होगा? हम लोग उसे 'ब्रूट' कहा करते हैं। मगर उस बेचारेमें और थोड़ी-सी पाखण्ड-बुद्धि होती तो वह समाजमें बड़ी आसानीसे साधु-महात्माके रूपमें चल जाता, क्यों ठीक है न भाई साहब?"

अविनाश भीतरसे ही गरज उठे — हाँ जी निस्सन्देह श्रीगौरांग महाप्रभुकी इसमें सन्देह ही क्या है? चन्दुरको वह कौशल सिखा दो न जाकर।"

"कोशिश करूँगा। लेकिन अब चल दिया भाभीजी कल फिर यथासमय हाजिर होऊँगा।" कहकर वह चला गया।

नीलिमाने तैयारीमें कोई कसर नहीं उठा रखी। मनोरमा इससे ही कमलके बहुत खिलाफ थी। यह जानकर कि वह किसी भी हालतमें नहीं आवेगी आशु बाबूके घरमें किसीसे भी नहीं कहा गया था। मालिनीको खबर भेजी गई थी पर अकस्मात् अस्वस्थ हो जानेसे वे भी नहीं आ सकीं।

कमल ठीक वक्तपर आ गई। गाड़ी-घोड़ेपर नहीं अकेली और पैदल आ पहुँची। घर-मालकिनने उसे आदरके साथ बिठाया। अविनाश सामने खड़े थे। कमलको उन्होंने बहुत दिनोंसे देखा नहीं था, आज उसके चेहरे और कपड़ोंकी तरफ देखकर आश्चर्यचकित रह गये। गरीबीकी छाप उसपर साफ पड़ी हुई थी। आश्चर्य प्रकट करते हुए बोले "रातको अकेली ही पैदल चली आ रही हो क्या कमल?"

कमलने कहा "इसका कारण अत्यन्त साधारण है अविनाश बाबू समझनेमें जरा भी कठिनाई नहीं।"

अविनाश बाबू लज्जित हो गये, और लज्जा छिपानेके लिए झटसे बोल उठे "नहीं नहीं, क्या कह रही हो तुम? काम ठीक नहीं हुआ लेकिन,—छोटी बहू, ये ही हैं कमल। इन्हींका दूसरा नाम है शिवानी। इन्हींको देखनेके लिए तुम इतनी उतावली कर रही थीं। चलो भीतर चलकर बैठें। तैयारी तो तुम्हारी सब हो चुकी होगी छोटी भाभी? फिर निरर्थक देर करनेसे क्या फायदा? ठीक समयपर इन्हें फिर घर भी तो पहुँचना है।"

इस तरह उपदेश और पूछ-ताछमें बहुत कुछ ज्यादती थी। न तो इसमें भद्रताकी कोई जरूरत थी और न इसकी कोई उम्मीद ही करता था।

हरेन्द्रने आकर कमलको नमस्कार किया। बोला, "अतिथियोंके स्वागतके साथ ग्रहण करते वक्त मैं पहुँच नहीं पाया भाभीजी, कसूर हो गया। अक्षय आया था उसे यथोचित मीठे वाक्योंसे परितुष्ट करके विदा करनेमें देर हो गई।" और वह हँसने लगा।

भीतर जाकर कमलने जो भोजन-सामग्रियोंका प्राचुर्य देखा तो क्षण-भर चुपचाप खड़ी रह गई और बोली "मेरे लिए चीजें तो ये खूब बनाई हैं, लेकिन मैं तो यह सब खाती नहीं।" इसपर सब व्यस्त हो उठे तो वह बोली "आप लोग जिसे हविष्यान्न कहते हैं मैं सिर्फ वही खाती हूँ।"

सुनकर नीलिमा दंग रह गई, बोली "यह क्या बात कही आपने! आप हविष्य खायेंगी किस दुःखके कारण?"

कमलने कहा "बात ठीक है। दुःख नहीं है सो बात नहीं; लेकिन यह सब खाती नहीं हूँ, इसलिए मेरी जरूरतें भी कम हैं। आप कुछ खयाल न करें।"

"पर बिना खयाल किये काम भी तो नहीं चलता।" नीलिमाने क्षुब्ध होकर कहा "नहीं खानेसे इतनी चीजें मेरी नष्ट जो होंगी!"

कमल हँस दी। बोली "जो होना था सो तो हो चुका उसे लौटाया नहीं जा सकता। उसपर फिर खाकर हम क्यों नष्ट होवें?"

नीलिमाने विनयके साथ अन्तिम चेष्टा करते हुए कहा "सिर्फ आज-भरके लिए, सिर्फ एक दिनके लिए भी क्या नियम भंग नहीं कर सकतीं?"

कमलने सिर हिलाकर कहा "नहीं।"

उसके हँसते हुए होठके सिर्फ एक ही शब्दको सुनकर सहसा किसीको कुछ भी ठीक अन्दाज नहीं आ सकता कि उसमें दृढ़ता कितनी जबरदस्त थी। परन्तु इस दृढ़ताकी झलक पड़ी हरेन्द्रके कानमें और सिर्फ वही समझा कि इसमें किसी तरहका हेरफेर नहीं हो सकता। इसीसे घरमालिकिनकी तरफसे अनुरोधकी पुनरुक्ति होते ही उसने रोक दिया, बोला "रहने दो भाभी, अब मत करो। चीज आपकी कोई बिगड़ेगी नहीं, मेरे यहाँके लड़के आकर पोंछ-पाँछके सब साफ कर जायेंगे। पर इनसे अब आग्रह मत करो। बल्कि जो कुछ खायें उसका इन्तजाम करो।"

नीलिमा गुस्सा होकर बोली "सो किये देती हूँ। पर मुझे अब उसकी देनेकी जरूरत नहीं लगती तुम रहने दो। यह घास-फूस नहीं है जो तुम अपने [illegible] भेड़-बकरोंसे चरा दोगे। इसे मैं रास्तेमें फेंक दूँगी पर उन्हें न खिलाऊँगी।"

हरेन्द्रने हँसते हुए कहा "क्यों, उनपर आपकी इतनी नाराजगी क्यों है?"

नीलिमाने कहा "उन्हींकी बदौलत तो तुम्हारी यह दुर्गति है। बाप रुपया छोड़ गये हैं, खुद भी पैसा कम नहीं कमाते;—अब तक ब्याह करते तो लड़के-बालोंसे घर भर जाता। ऐसा अभागा कभी तो न होता। खुद भी वैसे कुँआरे कार्तिक महाराज हो उधर भी वैसा ही साधक तैयार हो रहा है। तुमसे कहे देती हूँ, उनसे मैं हर्गिज न मिलाऊँगी।—जाने दो मेरा सब बिगड़ जाने दो!"

कमल कुछ भी न समझ सकी, आश्चर्यसे देखती रह गई। हरेन्द्र लज्जित होकर बोला, "भाभीजीकी बहुत दिनोंसे मुझपर जो नाराजगी चल रही है, यह उसीकी सजा है।" कहते हुए संक्षेपमें मामला सुलझाना चाहा। बोला, "ये बिना मा-बापके मेरे अनाथ छात्र हैं। मेरे पास रहकर स्कूल और कालेजमें पढ़ते हैं। उन्हींपर इनका सारा का सारा गुस्सा आ पड़ा है।"

कमलने अत्यन्त आश्चर्यके साथ कहा, "यह बात है क्या? कहीं मैंने तो आज तक कभी सुना नहीं!"

हरेन्द्रने कहा "सुनने लायक इसमें कुछ नहीं। लेकिन वे हैं सब चरित्रवान् अच्छे लड़के। उनपर मेरा स्नेह है।"

नीलिमा क्रुद्ध स्वरमें बोल उठी, "उनका प्रण है कि बड़े होकर वे सब देश-सेवा करेंगे।—अर्थात् गुरु जैसे ब्रह्मचारी और बनकर विश्वविजय करेंगे।"

हरेन्द्रने कहा 'चलेंगी एक दिन उन्हें देखने? देखके प्रसन्न होंगी।'

कमल उसी वक्त राजी होकर बोली, "अगर आप ले जायँ तो मैं कल ही आ सकती हूँ।"

हरेन्द्रने कहा "नहीं कल नहीं और किसी दिन। हमारे आश्रमके राजेन्द्र सतीश काशी गये हैं उन लोगोंके आ जानेपर आपको ले जाऊँगा। मैं दावेके साथ कहता हूँ, उन्हें देखकर आप खुश हो जायेंगी।"

अविनाश अभी अभी आके खड़े हुए थे। उनकी बात सुनकर वे भौंहें चढ़ाकर बोले "कुछ जमानेसे आवारोंका अड्डा अभीसे आश्रम भी हो गया क्या? न जाने कितना पाखण्ड रचना तुझे आता है रे हरेन्द्र।"

नीलिमा नाराज हो गई। बोली "यह तुम्हारी कैसी बात है मुन्शी साहब! लालाजी तो तुमसे आश्रमके लिए चन्दा माँगने आये नहीं जो पाखण्डी कहके गाली दे रहे हो! अपने खर्चेसे पराये लड़कोंको आदमी बनाना पाखण्ड

अपनी शिक्षा-पद्धतिको सामने नहीं खोलना चाहते तो न सही, पर यह बतानेमें क्या दोष है कि प्राचीन कालके भारतीय आदर्शपर अपनी तरह सबको ब्रह्मचारी बननेकी शिक्षा दे रहे हो ? तुमसे तो मैंने आभासके रूपमें यही सुना था ।"

हरेन्द्रने विनयके साथ कहा, 'झूठ सुना है, यह तो मैं नहीं कह रहा भाभीजी !" कहते कहते उसे उस दिनकी बहसकी बात याद आ गई । कमलकी ओर देखकर बोला, "आपको भी शायद मेरे कामसे सहानुभूति न होगी ।"

कमलने कहा, 'काम आपका क्या है, बगैर ठीकसे मालूम किये तो कुछ कहा नहीं जा सकता हरेन्द्र बाबू । मगर यह तो कोई युक्ति नहीं है कि प्राचीन कालके ढाँचेमें ढाल देना ही वास्तवमें मनुष्य बना देना है—"

हरेन्द्रने कहा, "परन्तु यही तो हमारे भारतवर्षका आदर्श है ।"

कमलने जवाब दिया, "पर यह किसने तय कर दिया कि भारतका आदर्श ही चिर-युगका चरम आदर्श है—बताइए ?"

अविनाश अब तक कुछ बोले नहीं थे, अब गुस्सेको दबाकर बोले, "हो सकता है कि चरम आदर्श नहीं भी हो, लेकिन कमल, यह हमारा पूर्व पुरुषोंका आदर्श जो है । भारतवासियोंका यह हमेशाका लक्ष्य है, यही उन लोगोंके कल्याणका एक-मात्र मार्ग है । हरेन्द्रके आश्रमकी बात मैं नहीं जानता, लेकिन इसने यही लक्ष्य अगर ग्रहण किया है तो मैं उसे आशीर्वाद देता हूँ ।"

कमल कुछ देरतक चुप बैठी उनके मुँहकी तरफ देखती रही, फिर बोली, "मालूम नहीं, क्यों आदमीसे यह गलती होती है । अपने सिवा मानो वे और किसी भारत-वासीको आँखोंसे देखते ही नहीं । भारतमें और भी तो बहुत-सी जातियाँ रहती हैं, वे इस आदर्शको भला क्यों अपनाने चलीं ?"

अविनाश क्रुद्ध हो उठे, बोले, "चूल्हेमें जायँ वे । मेरे पास ऐसा आवेदन निष्फल है । मैं तो सिर्फ अपना ही आदर्श अगर स्पष्टतासे देख सकूँ तो उसीको काफी समझूँगा ।"

कमलने धीरेसे कहा, "यह आपकी बहुत ही गुस्सेकी बात है अविनाश बाबू । नहीं तो आपको इतना बड़ा अन्यमनस्क समझनेकी मेरी प्रवृत्ति नहीं होती । फिर जरा ठहरकर कहने लगी, 'मगर क्या मालूम शायद पुरुष सबके सब इसी तरह विचार किया करते हों । उस दिन अजित बाबूके सामने भी अकस्मात् यही प्रसंग छिड़ गया था । भारतकी सनातन विशिष्टता और

मेरी आदर्श तो ये हैं। इन्हींकी तरह हम लोग स्वाभाविकताके पथिक हैं। वैषम्यका कोई भाव प्रकाश इनमें नहीं है,—बाहरसे मालूम होगा कि सभी विलासितामें ये मग्न हो रही हैं, मगर मैं जानता हूँ इनका दुःसाध्य आचार-विचार इनका कठोर आसन-शासन—"

कमल मौन रही। हरेन्द्र भक्ति और श्रद्धासे विगलित होकर कहने लगा "आप भारतके अतीत युगके प्रति श्रद्धासम्पन्न नहीं हैं, भारतका कुछ भी आपको मुग्ध नहीं करता; परन्तु बताइए तो भला कि नारीत्वकी इतनी बड़ी महिमा —इतना बड़ा आदर्श और किस देशमें है? इस घरकी ये गृहिणी हैं, भाईसाहबकी मातृहीन सन्तानकी ये जननीके समान हैं। इस घरकी सारी जिम्मेदारी इन्हींपर है। यह सब होते हुए भी इनका कोई स्वार्थ नहीं, कोई बन्धन नहीं। बताइए न, किस देशकी विधवाएँ इस तरह पराये काममें अपनेको खपा सकती हैं?"

कमलका चेहरा स्मित हास्यसे विकसित हो उठा; उसने कहा "इसमें भलाईकी कौन-सी बात है हरेन बाबू? हो सकता है कि पराये घरकी गिरस्तीमें गृहिणी और पराये बच्चोंकी गिरस्तीमें जननी होनेका दृष्टान्त संसारमें और कहीं न हो। नहीं ऐसा अद्भुत हो सकता है, मगर अद्भुत होनेके कारण ही अच्छा हो जायगा किस तरह?"

सुनकर हरेन्द्र दंग रह गया और नीलिमा मारे आश्चर्यके एकटक उसके चेहरेकी तरफ देखती रह गई। कमलने उसीको लक्ष्य करके कहा, "शब्दोंकी छटासे विशेषणोंके चातुर्यसे लोग इसे चाहे जितना गौरवान्वित क्यों न कर डालें, पर गृहिणीपनेके इस मिथ्या अभिनयमें सम्मान नहीं है। इस गौरवको छोड़ देना ही अच्छा है।"

हरेन्द्रने गम्भीर वेदनाके साथ कहा, "यह तो एक सुशृंखल घर-गृहस्थीको नष्ट करके चले जानेका उपदेश है। इस बातकी तो आपसे कोई आशा नहीं रखता था।"

कमलने कहा "मगर घर-गृहस्थी तो इनको अपना ऐसा उपदेश न देती। और मजा यह कि इसी पुरुष मस्तकपर बनाये रखते हैं। उनकी बादशाही हमारी आँखोंपर नशा छा जाता है। सोचती हूँ, यह चरम सार्थकता है। हमारे यहाँके शास्त्रके ऋषियोंके द

जा गई। उनकी जब सोलह सालकी छोटी बहिनका पति मर गया तब उसे घर लाकर वे अपने दुधमुंहे बाल-बच्चे दिखाके रोते हुए बोले, 'अम्मी, बहन मेरी, अब ये ही तेरे बाल-बच्चे हैं। फिकर किस बातकी बहन इन्हें पाल-पोसकर आदमी बनाओ, इनकी अपनी माकी तरह।—बस यही धर्म-कर्म समझकर आजसे तू सार्थक हो यही मेरा आशीर्वाद है।' हरीश बाबू बड़े भले आदमी हैं, मुहल्ले-भरमें सब लोग धन्य धन्य कर उठे।—सभीने कहा 'लक्ष्मीके भाग्य अच्छे हैं।'—अच्छे तो हैं ही। सिर्फ स्त्रियाँ ही समझ सकती हैं कि इतना बड़ा दुर्भाग्य—इतनी बड़ी धोखेबाजी और कुछ हो ही नहीं सकती। मगर एक दिन जब यह विडम्बना पकड़ी जाती है, तब प्रतिकारका समय निकल जाता है।"

हरेन्द्रने कहा "फिर?"

कमलने कहा "फिरकी बात मुझे नहीं मालूम हरेन्द्र बाबू। लक्ष्मीकी सार्थकताका अन्त मैं नहीं देख पाई,—उसके पहले ही वहाँसे मुझे चला आना पड़ा था।—लेकिन बस अब तो गाड़ी जानेका वक्त हो गया। चलिए, रास्तेमें जाते जाते बताऊँगी। नमस्कार।" कहकर वह उसी क्षण उठके चली गई।

नीलिमा चुपचाप नमस्कार करके खड़ी रही। उसकी आँखोंके तारे मानों अंगारोंकी तरह जलने लगे।

## १४

आश्रम शब्द कमलके सामने हरेन्द्रके मुँहसे अचानक ही निकल गया था। उसे सुनकर अजितने जो मजाक उड़ाया था वह बेजा नहीं था। लोगोंको यही मालूम था कि कुछ गरीब विद्यार्थी वहाँ रहकर बिना खर्चके स्कूल-कालेजमें पढ़ते हैं। वास्तवमें अपने वासस्थानको बाहरवालोंके सामने इतने बड़े गौरवके पदपर प्रतिष्ठित करनेका संकल्प हरेन्द्रके मनमें नहीं था। वह बिलकुल ही एक मामूली बात थी और शुरु शुरुमें उसका श्रीगणेश भी साधारण तौरपर ही हुआ था। परन्तु इन सब चीजोंका स्वभाव ही ऐसा है कि ज़राकी कमजोरीसे अगर एक बार भी इनमें गति पैदा हो गई तो फिर उस गतिमें विराम नहीं आता। कठोर जंगली पौधेकी तरह सिंचित धाराका सारा रस सोखकर जड़से लेकर पत्तों तक व्याप्त होनेमें फिर देर नहीं लगती। हुआ भी यही। इस विषयमें यहाँ कुछ और कह देना ठीक होगा।

हरेन्द्रके कोई भाई-बहन नहीं है। पिता वकालत करके धन-संचय कर गये थे। उनकी मृत्युके बाद घर भरमें रह गई सिर्फ हरेन्द्रकी विधवा माँ। वे भी तब परलोक सिधार गईं जब हरेन्द्रकी पढ़ाई खतम हुई। विवाहका अपना कहने लायक घरमें ऐसा कोई न रहा जो उसे ब्याह करनेके लिए तंग करता अथवा स्वयं मेहनत और आयोजन करके उसके पाँवोंमें बेड़ी डाल देता। इसलिए पढ़ाई जब खतम हो गई तब महज कोई काम न रहनेके कारण ही हरेन्द्रने देश और देशवासियोंकी सेवामें मन लगाया। काफी धन-संपत्ति थी बैंकमें पड़ी रकमका ब्याज निकाल निकाल कर एक दुर्भिक्ष-निवारण-समिति कायम की, बाढ़-पीड़ितोंकी सहायताके लिए स्वयंसेवकोंके दलमें शामिल हो गया सेवक-संघमें मिलकर अंधे काने-बहरे गूँगे-लूलोंको ला-लाकर उनकी सेवा करने लगा। इस तरह जैसे जैसे उसका नाम जाहिर होने लगा वैसे वैसे सभी आदमियोंके दल आ-आकर उससे कहने लगा रुपया दो परोपकार करें। पहलेकी रकमें खतम होनेको थे पूँजीमें हाथ लगाये बिना अब कोई चारा नहीं था। ऐसी अवस्था जब आ पहुँची, तब अकस्मात् एक दिन अविनाशके साथ उसकी भेंट हुई और परिचय हो गया। सम्बन्ध चाहे कितनी दूरका हो पर उसी दिन उसे पहले पहले पता चला कि उसकी दुनियामें अब भी एक आदमी ऐसा है जिसे वह आत्मीय कह सकता है। अविनाशके कालेजमें तब एक अध्यापककी जगह खाली थी; कोशिश करके वे उस पदपर उसको नियुक्त कराकर अपने साथ आगरा ले गये। इस प्रान्तमें आनेका यही उसका इतिहास है। पश्चिमकी तरह मुसलमानी राज्यके शहरोंमें पुराने जमानेके बहुत-से बड़े बड़े मकान अब भी कम किरायेपर मिल जाया करते हैं; और उन्हींमेंसे एक हरेन्द्रने ले लिया। यही उसका आश्रम है।

मगर यहाँ आकर दो चार दिन उसने अविनाशके घर बिताये उन्हींके बीच नीलिमाके साथ उसका परिचय हो गया। उस रमणीने उसे बिना जान पहचानका आदमी समझकर एक दिन भी ओटमें रहकर नौकर नौकरानीकी मारफत आत्मीयता दिखानेकी कोशिश नहीं की।—एकदम पहले ही दिन सामने निकल आई। बोली 'तुम्हें कब क्या चाहिए आखिर मुझसे कहनेमें शरमाना मत। मैं घरकी गृहिणी नहीं हूँ मगर गृहिणी-पनका भार सब मेरे ही ऊपर है। तुम्हारे भाई साहब कहते थे छोटे भाईकी खातिरदारीमें

मन राजेन्द्रको धन्यवाद दिया और इसके लिए भी अपनेको धन्य समझा कि पहले उसका ब्याह नहीं हो गया। सतीश सत्वादि-सम्पन्न अच्छी अच्छी बातें जानता था और कई दिनों तक वही बातें चलती रहीं। हम ही लोग इस पुण्यभूमिके मुनि-ऋषियोंके वंशधर हैं, हमारे ही पूर्वपुरुष एक दिन संसारके गुरु थे—अतएव फिर एक दिन गुरु-पदके हम ही उत्तराधिकारी हो सकते हैं। कौन आत्म-सम्मान सम्पन्न प्राणी इस बातका विरोध कर सकता है?—नहीं कर सकता। और कर सकने लायक दुर्मतिसम्पन्न आदमी भी वहाँ कोई न था।

हरेन्द्र उन्मत्त-सा हो गया, परन्तु तपस्या और साधनाकी चीज होनेके कारण आश्रमकी सारी बातें यथासाध्य गुप्त रखी जाने लगीं, सिर्फ राजेन्द्र और सतीश बीच-बीचमें बाहर जाकर लड़के समझ करके ले आने लगे। जो उम्रमें छोटे थे वे स्कूलमें भरती हो जाते और स्कूलकी शिक्षा पूरी करके उत्तीर्ण हो जाते वे हरेन्द्रकी कोशिशसे किसी न किसी कामकाजमें शामिल करा दिये जाते। इस तरह थोड़े ही समयमें आश्रमका सारा मकान नाना उम्रके लड़कोंसे भर गया। बाहरके लोग विशेष कुछ जानते भी न थे और न कोई जाननेकी कोशिश ही करता था। उड़ती हुई खबरसे सिर्फ इतना ही सुन रखा था कि हरेन्द्रके घरमें गरीब कुछ शरीफ बंगालीके लड़के पढ़ते-लिखते हैं। इससे ज्यादा अविनाशको भी मालूम न था और न नीलिमाको पता था।

सतीशके कठोर शासनमें घरमें मांस-मछली आनेका कोई रास्ता न था, ब्राह्म मुहूर्तमें उठकर सबको स्तोत्र-पाठ, ध्यान, प्राणायाम आदि शास्त्र-विहित प्रक्रियाएँ करनी पड़ती थीं उसके बाद पढ़ना-लिखना और नित्य-कर्म। मगर अविनाशकी भाभीका इससे भी मन नहीं भरा, और साधन-मार्ग क्रमशः कठोरतर हो गया। रसोइया महाराज भाग गये हुए, नौकरको बर्खास्त कर दिया गया और उनका काम पारी-पारीसे सबके ऊपर आ पड़ा। किसी दिन एक ही वक्त रसोई होती तो किसी दिन वह भी नहीं लड़कोंका पढ़ना-लिखना जाता रहा—स्कूलमें उनपर फटकार भी पड़ने लगी किन्तु कठोर बँधे हुए नियमोंमें शिथिलता नहीं आई। सिर्फ एक विषयमें अनियम था और वह बाहर कहीं निमन्त्रण मानेका। नीलिमाके किसी एक व्रत-उद्यापनके उपलक्षमें इस व्यतिक्रमको हरेन्द्रने जबरदस्ती कायम किया था। इसके सिवा और कहीं भी किसी विषयमें क्षमाके लिए स्थान न था। जाड़ेमें नंगे पाँव रहने और हाथ

"पेड़के नीचे ! पेड़के नीचे क्यों ?"

"बहुत रात हो गई थी। उस वक्त और भला आप लोगोंको जगाकर परेशान नहीं किया।"

"अच्छा ! इतनी रात कैसे हो गई ?"

"ऐसे ही घूमते-घामते।" कहकर वह अपने कमरेमें चला गया।

सतीश पास ही बैठा था। हरेन्द्रने पूछा, "बात क्या है बताओ तो ?"

सतीशने कहा, "आपकी बात टालकर चला गया। कुछ परवाह ही नहीं की। फिर भला मैं कैसे जान सकता हूँ ?"

"बात तो ठीक है भाई, इतनी ज्यादती तो ठीक नहीं।"

सतीश मुँह भारी करके कुछ देर तक चुप रहा, फिर बोला, "आप एक बात तो जानते होंगे कि पुलिसने उसे दो साल जेलमें रक्खा था ?"

हरेन्द्रने कहा, "जानता हूँ, लेकिन वह तो झूठे सन्देहपर रक्खा था। उसका कोई अपराध नहीं था।"

सतीशने कहा, "मैं सिर्फ उसका मित्र होनेकी वजहसे ही कष्ट पाते पाते बच गया था। पुलिसकी दृष्टिने उसे आज भी छुटकारा नहीं दिया है।"

हरेन्द्रने कहा, "असम्भव कुछ नहीं।"

उत्तरमें सतीशने जरा विद्रूपकी हँसी हँसकर कहा, "मैं सोचता हूँ, उसके कारण कहीं हमारे आश्रमपर पुलिसकी निगाह न हो जाय।"

सुनकर हरेन्द्र चिन्तित चेहरेसे चुप रहा। सतीश खुद भी कुछ देर चुप रहकर सहसा पूछ बैठा, "आपको शायद मालूम होगा कि राजेन्द्र ईश्वरका अस्तित्व तक नहीं मानता ?"

हरेन्द्र हँस पड़ा, बोला, "नहीं तो !"

सतीशने कहा, "मुझे मालूम है, वह नहीं मानता। आश्रमके धर्म-कर्म और विधि-निषेधोंपर उसकी रंचमात्र श्रद्धा नहीं। इससे तो बल्कि उसकी कहीं नौकरी-चाकरी करा दीजिए तो अच्छा।"

हरेन्द्रने कहा, "नौकरी तो पेड़का फल नहीं सतीश, कि जब चाहूँ तब तोड़कर हाथमें दे दूँ। उसके लिए काफी कोशिश करनी पड़ती है।"

सतीशने कहा, "तो वही कीजिए। आप जब कि आश्रमके प्रतिष्ठाता और प्रेसिडेण्ट हैं और मैं सेक्रेटरी हूँ, तब सभी विषय आपको बताते रहना मेरा कर्तव्य है। आप उससे अत्यन्त स्नेह करते हैं और मेरा भी वह मित्र है।

जान है सही करा।" उसके बाद पन्द्रह-बीस दिन पढ़नेमें ऐसी मेहनत की कि न नहानेका ठीक न खानेका, आँखोंकी नींद तक गायब हो गई,—ऐसी मेहनत की कि देखकर आश्चर्य होता है। सब कहने लगे ऐसा और किसे क्या कोई प्रत्येक विषयमें फर्स्ट हो सकता है?"

हरेन्द्रको पूरा हाल मालूम न था, उसने साँस रोके हुए ही कहा, "फिर?"

"सतीश कहने लगा, 'उसके बाद जो कुछ उसने शुरू किया वह भी अद्भुत है। किताब तो फिर उसने छुई ही नहीं। न जाने कहाँ रहता है—कुछ पता ही नहीं। जब लौटकर आता है तब उसका चेहरा देखनेसे डर लगने लगता है। मानो इतने दिनोंतक उसने नहाया-खाया ही न हो।'"

"फिर?"

"फिर एक दिन दलबलके साथ पुलिस आ धमकी और उसने मकानभरमें बड़े रूम-बड़ा शुरू कर दिया। इसे खोलकर, उसे उलटती, उसे फाड़कर, इसे बन्द करती, किसीको पीटती, किसीको पकड़ती, ऐसा ऊधम मचाया कि बिना अपनी आँखों देखे कोई उसका अनुमान भी नहीं कर सकता। मेसमें रहनेवाले प्रायः सभी लड़कोंका काम करते थे, मारे डरके तो सबका ही बुरा हाल हो गया। सभीने सोच लिया कि अब बचना मुश्किल है, पुलिसवाले आज सभीको पकड़-कर फाँसीपर लटका देंगे।"

"फिर क्या हुआ?"

"फिर लगभग तीसरे पहर पुलिस राजेनको और राजेनका मित्र होनेके कारण मुझे पकड़कर ले गई। मुझे चारेक दिन बाद छोड़ दिया, पर उसका फिर कोई पता नहीं लगा। छोड़ते वक्त साहबने मेहरबानी करके मुझे बार बार सावधान कर दिया कि 'वन स्टेप, ओनली वन स्टेप!—तुम्हारे पास इस जेलका फासला सिर्फ एक कदमका रहा है! गो!' मैं गंगा-स्नान करके, मा कालीके दर्शन करके घर लौट आया। सबने कहा, 'सतीश, तुम बड़े भाग्यवान हो।' ऑफिस पहुँचा, साहबने भी महीनेकी तनख्वाह हाथमें थमाकर कहा था 'गो'। सुना कि इस बीचमें यहाँ बहुत-कुछ तब्दीली हो चुकी है।"

हरेन्द्र स्तब्ध रह गया। कुछ देर इसी तरह रहकर अन्तमें धीरे धीरे बोला, "तो क्या तुम्हें निश्चित मालूम होता है कि राजेन—"

सतीशने विनतीके स्वरमें कहा, "मुझसे मत पूछिए। मेरा वह मित्र है।"

हरेन्द्र क्षुब्ध नहीं हुआ, बोला, "मेरा भी तो वह भाईकी तरह है।"

सतीशने कहा — “एक बात विचार करनेकी यह है कि उन लोगोंने मुझे बेवजह पकड़कर परेशान जरूर किया था, पर छोड़ भी दिया।”

हरेन्द्रने कहा — “बेवजह परेशान करनेका भी तो कानून नहीं है। जो लोग यह कर सकते हैं वे यह क्यों नहीं कर सकेंगे?” यह कहकर वह उस समय तो चुपचाप चला गया, परन्तु मनमें उसके अशान्ति बनी रही। सिर्फ राजेन्द्रके भविष्यकी चिन्ता करके ही नहीं, बल्कि इसलिए भी कि देश-सेवाके माध्यम देशके युवकोंको आदमी बनानेका यह जो आयोजन चल रहा है, कहीं बिना कारण नष्ट न हो जाय। हरेन्द्रने तय किया कि बात झूठ हो या सच पुलिसकी दृष्टि अकारण आश्रमपर आकर्षित करना हरगिज उचित नहीं। खासकर जब कि यह साफ साफ यहाँके नियम भंग करता जा रहा है तब कहीं नौकरी दिलाकर या और किसी बहाने उसे अन्यत्र हटा देना ही वांछनीय है।

इसके कुछ दिन बाद ही मुसलमानोंके किसी त्योहारपर दो दिनकी छुट्टी थी। सतीश काशी जानेकी अनुमति लेने आया। भारतमें सर्वत्र आश्रम-आदर्शके अनुरूप ब्रह्मचर्य संस्थाएँ संगठित करनेकी विशाल कल्पना राजेन्द्रके मनमें थी और उसी उद्देश्यको लेकर सतीश काशी जा रहा था। राजेन्द्रने सुना तो वह भी आकर कहने लगा, “हरेन भइया, सतीशके साथ मैं भी कुछ दिनोंके लिए काशी घूम आऊँ।”

हरेन्द्रने कहा — “उसे काम है इसीलिए जा रहा है।”

राजेन्द्रने कहा — “मुझे काम नहीं है इसीसे जाना चाहता हूँ। जानेका रेल-भाड़ा मेरे पास है।”

हरेन्द्रने पूछा — “लेकिन वापस आओगे?”

राजेन्द्र चुप रहा। हरेन्द्रने कहा, “राजेन्द्र, कुछ दिनसे तुमसे एक बात कहना चाहता हूँ, पर कह नहीं पाता।”

राजेन्द्रने जरा हँसकर कहा — “कहनेकी जरूरत नहीं हरेन्द्र भइया, मैं जानता हूँ।” कहकर वह चला गया।

रातकी गाड़ीसे वे जानेवाले थे। घरसे निकलते वक्त हरेन्द्रने दरवाजेके पास आकर अकस्मात् उसके हाथमें एक कागजकी पुड़िया थमाते हुए चुपकेसे कहा, “तुम वापस न आओगे तो मैं बहुत दुःखित होऊँगा राजेन्द्र।” और इतना कहकर वह तेजीसे घरसे अपने कमरेमें चला गया।

इसके दस-बारह दिन बाद दोनों ही बने और आये। हरेन्द्रको एकान्तमें बुलाकर सतीशने प्रफुल्ल चेहरेसे कहा, "उस दिन आपका उतना ही कहा काम कर गया हरेन्द्र भइया। काशीमें आश्रम स्थापित करनेके लिए राजेनने इन कुछ दिनोंमें अमानुषिक परिश्रम किया है।"

हरेन्द्रने कहा, "परिश्रम करता है तो वह अमानुषिक ही करता है।"

"हाँ, यही किया उसने। पर उसका चौथाई हिस्सा भी अगर हमारे इस आश्रमके लिए मेहनत करे तो क्या कहने हैं।"

हरेन्द्रने आनन्दित होकर कहा, "करेगा भाई, करेगा। अब तक शायद वह ठीक बातको ध्यानमें नहीं ला सका। मैं निश्चयसे कहता हूँ, तुम देख लेना, अबसे उसके कामकी हद न रहेगी।"

सतीशने खुद भी यह विश्वास कर लिया।

हरेन्द्रने कहा, "तुम्हारे वापस आनेकी बाटमें एक काम स्थगित पड़ा हुआ है। जानते हो मैंने मन ही मन क्या तय किया है? हमारे आश्रमका अस्तित्व और उद्देश्य छिपाये रखनेसे अब काम नहीं चल सकता। देशकी और दस जनोंकी सहानुभूति प्राप्त करना हमारे लिए जरूरी है। इसकी विधिवत् कार्य-पद्धतिका जन-साधारणमें प्रचार करना आवश्यक है।"

सतीशने सन्दिग्ध कण्ठसे कहा, "परन्तु उससे क्या काममें विघ्न न आयेगा?"

हरेन्द्रने कहा, "नहीं। इसी रविवारको मैंने कुछ लोगोंको आमंत्रित किया है, वे सब देखने आयेंगे। ऐसा करना होगा कि आश्रमकी शिक्षा, साधना, संयम और नियमानुवर्तिताका परिचय देकर उस दिन हम उन्हें मुग्ध कर दे सकें—तुम्हारे ही ऊपर सब दायित्व है।"

सतीशने पूछा, "कौन कौन आयेंगे?"

हरेन्द्रने कहा, "अजित बाबू, अविनाश-भइया, भाभीजी। शिवनाथ बाबू शायद यहाँ हैं नहीं, सुना है कि किसी कामसे जयपुर गये हैं। पर उनकी भी पत्नीका नाम सुना होगा, वे आयेंगी, और तबीयत ठीक हुई तो शायद आशु बाबूको भी पकड़ ला सकूँगा। जानते तो हो, ये लोग कोई ऐसे-वैसे आदमी नहीं हैं। इस बातका खयाल रखना है कि उस दिन इन लोगोंसे हम वास्तविक श्रद्धा वसूल कर सकें। इसका भार तुम्हींपर है।"

कर्मोंसे? हमारे मास्टर साहब इसी तरह दूसरोंके आगे आश्रमका गौरव बढ़ाया करते हैं।"

नीलिमाने पूछा, "नौकर-चाकर भी नहीं होंगे शायद?"

हरेन्द्रने कहा, "नहीं। उन्हें रखा जायगा तो सब-आश्रमको विदा कर देना पड़ेगा। लड़के उसे पसन्द नहीं करेंगे।"

नीलिमाने आगे कुछ नहीं पूछा, उन लड़कोंकी सूरतकी तरफ देखकर उसकी आँखें डबडबा आईं। बाकी सबकी ओर कहीं चली।

सबने इस बातका मानी समझे। हरेन्द्र पुलकित होकर बोला, "भाभी, मैं निश्चयके साथ जानता था भाभी, कि यह आपसे सहा नहीं जायगा।" फिर उसने कमलकी तरफ देखकर कहा, "लेकिन आप तो खुद ही इसमें अभ्यस्त हैं—सिर्फ आप ही समझेंगी इस संयमकी सार्थकताको। इसीसे उस दिन इस ब्रह्मचर्याश्रममें आनन्दके विनयके साथ आपको आमन्त्रण दिया था।"

हरेन्द्रके गम्भीर चेहरेकी तरफ देखकर कमल हँस पड़ी, बोली, "मेरी बुद्धकी बात और है, लेकिन इन सब बच्चोंको इतने आडम्बरके साथ इस तरहकी निष्फल दरिद्रताका आचरण करानेका नाम क्या आदमी बनाना है हरेन्द्रबाबू? ये ही हैं शायद भारतके ब्रह्मचारी? इन्हें आदमी बनाना हो तो साधारण और स्वाभाविक मार्गसे बनाइए। बड़े दुःखका भार सिरपर लादकर अकालमें ही इन्हें बौना या कुबड़ा न बना डालिए।"

कमलके शब्दोंकी कठोरतासे हरेन्द्र तिलमिला गया। अविनाशने कहा, "कमलको बुलाना तुम्हारा ठीक नहीं हुआ हरेन्द्र।"

कमल शरमा गई, बोली, "सचमुच मुझे बुलाना किसीके लिए भी ठीक नहीं।"

नीलिमाने कहा, "मगर मैं उन किसीमें शामिल नहीं हूँ कमल। मेरे घरमें कभी तुम्हारा अनादर न होगा। चलो, हम लोग ऊपर चलकर बैठें। देखूँ, स्वदेशीके आश्रममें और क्या क्या अतिशयताएँ निकली हैं?" यह कहकर उसने अपने स्निग्ध हास्यके आवरणमें कमलकी व्यथा ढक दी।

दूसरी मंजिलपर काफी लम्बा चौड़ा आश्रमका खास कमरा था। पुराने जमानेका नक्काशीका काम छतके नीचे और दीवारोंपर अब भी मौजूद है। बैठनेके लिए एक मेज और चार-पाँच कुर्सियाँ हैं पर साधारणतः उनपर बैठता कोई नहीं। फर्शपर एक बड़ी सतरंजी बिछी हुई है। आज खास दिन

गाम्भीर्यके साथ बोला, "इन लड़कोंने देशके काममें जीवन अर्पण कर दिया है। यही आशीर्वाद आप लोग हमें दीजिए कि आश्रमका यह महान् आदर्श भारतके नगर नगर और गाँव गाँवमें ये प्रचार कर सकें।"

सबने मुक्त कण्ठसे आशीर्वाद दिया।

हरेन्द्रने कहा, "अगर समय मिला तो अपना वक्तव्य मैं पीछे सुनाऊँगा।" यह कहकर उसने कमलको लक्ष्य करके कहा, "आपको ही आज खास तौरसे आमन्त्रण देकर हम लोगोंने बुलाया है, कुछ सुननेकी आशासे। लड़के आशा लगाये हुए हैं कि आपके मुँहसे आज वे ऐसी कोई बात सुनेंगे जिससे उनके जीवनका व्रत अविच्छिन्न उज्ज्वल हो उठे।"

मारे लज्जा और दुविधाके कमल सुर्ख हो उठी। बोली, "मैं तो व्याख्यान नहीं दे सकती हरेन बाबू।"

इसका उत्तर दिया सतीशने, बोला, "व्याख्यान नहीं उपदेश चाहते हैं हम। देशके काममें जो चीज इनके सबसे ज्यादा काममें आयेगी, सिर्फ उसीके बारेमें।"

कमलने सतीशसे पूछा, "देशके कामसे आपका तात्पर्य क्या है, पहले यह बताइए?"

सतीशने कहा, "जिससे देशका सर्वांगीण कल्याण हो वही तो देशका काम है।"

कमलने कहा, "मगर कल्याणकी धारणा तो सबकी एक-सी होती नहीं। आपके साथ मेरी धारणाका अगर मेल न बैठा तो मेरा उपदेश आपके काम नहीं आ सकता।"

सतीश संकटमें पड़ गया। इस बातका ठीक उत्तर उसे ढूँढ़े न मिला। उसका इस संकटसे उद्धार करनेके लिए हरेन्द्रने कहा, "देशकी मुक्ति जिससे मिले वही है देशका एकमात्र कल्याण। देशमें ऐसा कौन होगा जो इस सत्यको न मानता हो?"

कमलने कहा, "कहनेमें डर लगता है हरेन बाबू, कि सबके सब नाराज हो उठेंगे। नहीं तो मैं ही कहती कि अपने आपको और दूसरोंको भूलभुलैयामें डालनेवाला इस 'मुक्ति' शब्दके समान और कोई शब्द ही नहीं। किससे मुक्ति हरेन बाबू? ब्रिटिश कुशासन या मनमानेपनसे? बताइए कि किसे देशका एकमात्र कल्याण समझकर आश्रम-प्रतिष्ठामें आप लोग नियुक्त हुए हैं? यही क्या आपकी स्वदेश-सेवाका आदर्श है?"

हरेन्द्र व्यस्त होकर बोला, "नहीं, नहीं, नहीं, यह सब नहीं, यह सब नहीं, यह कामना हमारी नहीं।"

कमलने कहा, "तो फिर ऐसा कहिए कि यह हमारी कामना नहीं, कहिए कि हमारा आदर्श इससे भिन्न है। कहिए कि सुख-त्याग और वैराग्य-साधन हमारा लक्ष्य नहीं। हमारी साधना है संसारका सम्पूर्ण ऐश्वर्य सम्पूर्ण सौन्दर्य सम्पूर्ण जीवन लेकर जीवित रहना। मगर उसकी शिक्षा क्या यही है? आश्रमपर कपड़े नहीं पाँवोंमें जूता नहीं, फटे पुराने कपड़े पहन रखे हैं, रूखे बाल हैं, एक वक्त अध-पेट खाकर या उपवास करके अस्थिसार जीव बन रहे हैं। प्रतिदिन आनन्दका विनाश और जीवन विकास नहीं रहा है, देशकी कभी क्या उन्हींके हाथ अपने भाग्यकी बागडोर सौंप देगी? हरेन्द्र बाबू, संसारकी तरफ एक बार मुँह उठाकर देखिए तो सही। जिन्हें बहुत मिला है उन्होंने ही आसानीसे दिया है। उन लोगोंको ऐसी अकिंचनताका स्कूल खोलकर त्यागका ट्रेनिङ्ग नहीं कराना पड़ा था।"

सतीश हतबुद्धि-सा हो गया, बोला, "क्या आप कहना चाहती हैं कि देशके मुक्ति-संग्राममें हमारी साधना और त्यागकी दीक्षाकी कोई जरूरत नहीं?"

कमलने कहा, "मुक्ति-संग्रामका अर्थ तो पहले स्पष्ट हो जाय।"

सतीश चकित होकर ताकने लगा। कमल हँसती हुई बोली, "आपके आभाससे मालूम होता है कि आप विदेशी राजशक्तिके बन्धनसे मुक्त होनेको ही देशका मुक्ति-संग्राम कह रहे हैं। अगर यही हो सतीश बाबू, तो मैंने न तो कभी धर्मकी साधना की है और न त्यागकी दीक्षा ही ली है, फिर भी आपसे कहे देती हूँ कि मुझे आप उससे आगे कामना करनेवालोंके दलमें पाइएगा—आप लोग तब ढूँढे भी न मिलेंगे।"

सतीश कुछ बोला नहीं, पर न जाने कैसा घबरा-सा गया और उसकी चंचल दृष्टिका अनुसरण करती हुई कमल कुछ देरके लिए जिस व्यक्तिकी ओरसे आँखें न फेर सकी वह था राजेन्द्र। सतीशके सिवा किसीने उधर लक्ष्य ही नहीं किया था कि कब वह चुपकेसे दरवाजेके पास आ खड़ा हुआ था। वह ध्यानमग्नकी भाँति निष्पलक दृष्टिसे अपलक कमलकी ही ओर देख रहा था, और अब भी ठीक उसी तरह देखता रहा। उसका चेहरा एक बार देखकर फिर भूलना मुश्किल था। उमर शायद पचीस-छब्बीसके लगभग होगी, रंग बिलकुल साफ गोरा, लहजा देखनेसे अस्वाभाविक-सा मालूम पड़ता

सत्य नहीं प्रकट होता। यह कहना गलत है कि संसारमें सिर्फ एक मत ही है और उसके बाहर जो कुछ है, सब छाया है।"

जरा ठहरकर वह फिर कहने लगा, "आप अभी कभी विभिन्न मतवादोंके प्रति श्रद्धा रख सकनेकी ही बड़ी भारी शिक्षा बता रही थीं मगर आप जानती हैं कि सब तरहके मतोंपर श्रद्धा कौन रख सकता है? जिसके अपने मनका कोई मत नहीं वही रख सकता है। शिक्षाके द्वारा विरुद्ध मतकी चुपचाप उपेक्षा की जा सकती है पर उसपर श्रद्धा नहीं की जा सकती।"

कमलको अत्यन्त विस्मय हुआ वह अवाक् रह गई। राजेन्द्र कहने लगा —

हमारी ऐसी नीति नहीं है, इसी बहानेसे हम संसारका सर्वनाश नहीं करते— किसीके मतपर भी नहीं —उस मतको ठोक-पीटकर चकनाचूर कर डालते हैं। यही हम लोगोंका काम है।"

कमलने कहा "इसीलिये तुम लोग काम करते हो?

राजेन्द्रने कहा "हाँ करते हैं। मतका भेदभेद अगर हमारे काममें बाधा पहुँचाता रहे तो मनके मेलसे हमें क्या करना है? हम चाहते हैं सच्ची एकता कामकी एकता —हमारे लिए भावोंके मिलनका कोई भी मूल्य नहीं दिखाती—"

कमल आश्चर्य-चकित होकर बोली "मेरा यह नाम भी तुम्हें मालूम हो गया है?"

"हाँ। क्योंकि जगतमें आदमीके व्यवहारका मेल ही असल मेल है मनका नहीं। मन हो तो क्या रहे, अन्तःकरणका विचार अन्तर्यामी करेंगे, हमारा काम व्यावहारिक एकताके बिना नहीं चल सकता। यही हमारी कसौटी है,— इसीसे हम चौकस रहते हैं। बाहरसे अगर स्वरमें मेल न हो तो केवल दो मनोंके मनके मेलसे संगीतकी सृष्टि नहीं होती वह तो सिर्फ कोलाहल ही कहलायेगा। राजाकी जो सेनाएँ युद्ध करती हैं उनकी बाहरकी एकता ही राजाकी शक्ति है। मनसे उसे कोई मतलब नहीं। नियमका शासन संयम है— और यही हम लोगोंकी नीति है। इसे छोड़ा बचानेसे मनके मतोंके लिए [illegible] लड़ाई हो सकती है, और कुछ नहीं। यह उच्छृंखलताका ही नामान्तर है।— [illegible] रोके रोके —किसानी यही है उनका घर।

सामने एक पुराना टूटा-फूटा मकान है। दोनों घुग्गोंसे उतरकर नीचेकी एक कोठरीमें पहुँचे। बाहर घूमकर शिवनाथने आँख खोलके देखा पर

दियेके धुँएके उजालेमें शायद पहचान न सका। क्षण-भर बाद ही उसने आँखें मींच लीं और तन्द्राच्छन्न हो रहा।

## १७

चारों तरफ देख-भालकर कमल दंग हो गयी। घरकी शकल क्या हो रही है! सहसा किसीको विश्वास नहीं हो सकता कि यहाँ कोई आदमी भी रहता है। किसीके आनेकी आहट सुनाई दी और एक सत्रह अठारह सालका लड़का आ खड़ा हुआ। राजेन्द्रने उसका परिचय देते हुए कहा, "यह [illegible] नौकर है। चाय बनानेसे लेकर दवा पिलानेतक सब इसीकी ड्यूटीमें है। दुर्भाग्यसे ही शायद सोना शुरू किया था इसने, अभी उठके आ रहा है। रोगीके सम्बन्धमें अगर कुछ उपदेश देना हो तो इसीको दीजिए। मालूम होता है कि समझ तो जायगा, बिलकुल बेवकूफ नहीं है। नाम कल पूछा तो था पर याद नहीं रहा। क्या नाम है रे?"

"फगुआ।"

"आज दवा दी थी?"

लड़केने बायें हाथकी दो उँगलियाँ दिखाते हुए कहा, "दो खुराक दी है।"

"और कुछ दिया है?"

"हाँ—दूध भी पिला दिया है।"

"बहुत अच्छा किया। ऊपरके बंगाली बाबुओंमेंसे कोई आया था?"

लड़केने याद करके कहा, "शायद दोपहरको एक बाबू आये थे।"

"शायद! तब तुम क्या कर रहे थे, सो रहे थे?"

कमलने कहा, "फगुआ, यहाँ झाड़ू आड़ू कुछ है या नहीं?"

फगुआ सिर हिलाके झाड़ू लेने चला गया। राजेन्द्र बोला, "झाड़ू क्या करेंगी? उसे पीटेंगी क्या?"

कमलने गम्भीर होकर कहा, "यह क्या मजाकका वक्त है? माया-ममता क्या तुम्हारे बिलकुल है ही नहीं?"

"पहले थी। फ्लड और फेमिन रिलीफमें उन्हें झाड़-पोंछकर अलग फेंक आया हूँ।"

फगुआ झाड़ू लेकर हाजिर हुआ। राजेन्द्रने कहा, "मैं भूखके मारे मरा जा रहा हूँ, कहीं जाकर कुछ खा आऊँ। तब तक झाड़ू और इस लड़केसे जो

उपयोग कर सकें, आप पीजिए, वापस आकर आपको मैं घर पहुँचा दूँगा। ज़रूरत नहीं, मैं पेड़-तले पत्तोंमें लेट जाता हूँ।" कहकर वह जवाबकी परवाह किये बगैर ही चल दिया।

शहरके किनारेका यह स्थान थोड़ी ही देरमें निःशब्द और निर्जन हो गया। जो लोग ऊपर रहते हैं उनका कोलाहल और चलने-फिरनेका शब्द भी बन्द हो गया। मालूम होता है कि वे सब सो गये हैं। शिवनाथकी खबर लेने कोई नहीं आया। बाहर अँधेरी रात्रि और भी गहरी होने लगी। जमीनपर कम्बल बिछाकर फगुआ ऊँघने लगा। बाहरका दरवाजा बन्द करनेका समय हो रहा था कि अकस्मात् साइकिलकी घण्टी सुनाई दी और दूसरे ही क्षण दरवाजा ठेलकर राजेन्द्र भीतर आ गया। उसने इधर उधर देखा और इस थोड़े-से समयमें सारे कमरेमें भारी परिवर्तन देखकर कुछ देर चुपचाप खड़ा रहा, फिर हाथकी पोटली बगलकी तिपाईपर रखता हुआ बोला, "आपको वैसा सोचा था दूसरी स्त्रियोंकी तरह, वैसी आप नहीं हैं। आपपर भरोसा किया जा सकता है।"

कमलने कुछ जवाब नहीं दिया, कुतूहलसे उसके मुँहकी ओर देखा। राजेन्द्रने कहा, "इस बीचमें आपने तो बिस्तर तक बदल डाला है! और सब कुछ तो आपने ईंट जोड़कर निकाल लिया पर इन्हें उठाकर उसपर सुलाया कैसे?"

कमलने आहिस्तेसे कहा, "तरकीब मालूम हो तो यह काम मुश्किल नहीं।"

"मगर मालूम कैसे हो! मालूम होनेकी तो कोई बात नहीं थी।"

कमलने कहा, "मालूम करना क्या सिर्फ तुम्हीं लोगोंके हाथकी बात है? बचपनमें चाय बगीचेमें मैंने बहुत-से रोगियोंकी सेवा की है।"

"अच्छा यह बात है!" कहकर उसने चारों तरफ नजर दौड़ाई, फिर कहा, "आते वक्त रास्तेमें कुछ खानेको लेता आया हूँ। देखा गया था कि सुराहीमें पानी है, लीजिए, खा लीजिए, मैं बैठा हूँ।"

कमल उसके चेहरेकी तरफ देखकर जरा हँस दी, बोली, "खानेके बारेमें तो मैंने कहा नहीं था, अचानक यह बात सूझ कैसे गई?"

राजेन्द्र बोला, "भाग्य कम है, सूझा तो अचानक ही। जब मेरा पेट भर गया, तब न जाने क्यों ऐसा लगा कि आपको भी भूख लगी होगी। आते वक्त दुकानसे थोड़ा-सा लेता आया। देर न कीजिए, खाने बैठिए।" कहकर वह खुद ही सुराही उठा लाया। पास ही कलईदार गिलास रखा था, बोला

‘ ठहरिए, बाहरसे इसे माँग लाऊँ। ” कहता हुआ उसे बाहर ले गया। वह कब ही जान गया था कि इस घरमें कहाँ क्या रखा है। लौटा तो धोकर साबुनका टुकड़ा उठा लाया और बोला ‘ आपने बहुत उठा-धरी की है, जरा सावधान रहना अच्छा है। मैं पानी देता हूँ, आप पहले हाथ धो लीजिए। ”

कमलको अपने पिताकी याद आ गई। उनकी भी बातोंमें इसी तरह रस-कस कुछ नहीं होता था, मगर वे हार्दिकतासे भरी रहती थीं। उसने कहा, ‘ हाथ धोनेमें मुझे कोई आपत्ति नहीं, पर खा नहीं सकूँगी भाई। तुम्हें तो शायद मालूम है कि मैं खुद अपने हाथसे बनाकर खाया करती हूँ, और दूसरे, यह सब कीमती अच्छी अच्छी मिठाइयाँ भी मैं नहीं खाती। मेरे लिए व्यस्त होनेकी जरूरत नहीं, मैं तो हमेशाकी तरह घर जाकर ही खाऊँगी।

“ तो फिर ज्यादा रात न करके अब घर ही लौट चलिए, आपको पहुँचा दूँ। ”

“ आप फिर यहीं लौट कर आएँगे? ”

“ हाँ। ”

“ कब तक रहिएगा? ”

“ कमसे कम कल सबेरे तक। उधरके पंजाबी भाइयोंके हाथ कुछ रुपये दे गया था, उनसे एक बार मुलाकात बगैर किये नहीं हिलनेका। जरा थक गया हूँ पर इसकी कुछ परवाह नहीं। मुझे नहीं मालूम था कि इतनी लापरवाही होगी उधर, फिर ताँगा नहीं मिलेगा, पैदल जाना पड़ेगा। लौटते वक्त मोचियोंके मुहल्लेमें भी जरा देखने जाना है। डोमके मरनेकी बात भी देखना है, उन लोगोंने क्या किया। ”

कमलको फिर उस बातका ख्याल आ गया कि इस आदमीके हृदयमें अनुभूति नामकी कोई वस्तु ही नहीं। लगभग यन्त्र-सा काम करता है। न जाने कौन-सी अज्ञात प्रेरणा इसे बार बार कर्ममें जोत देती है और यह काम करता चला जाता है। अपने लिए नहीं और बदलेमें कोई आशा लेकर भी नहीं करता। कर्म इसके रक्तमें और सारे शरीरमें जल-वायुकी भाँति ही सहज-स्वाभाविक हो गया है। और मजा यह कि औरोंके आश्चर्यका ठिकाना नहीं, वे सोचते हैं कि ऐसा होता क्यों है। कमलने पूछा, “ राजेन्द्र, आप खुद भी तो डॉक्टर हैं? ”

“ डॉक्टर! नहीं तो। सिर्फ जरा डॉक्टरी स्कूलमें कुछ दिन पढ़ा था। ”

“ तो फिर उन लोगोंका इलाज कौन करता है? ”

हम बहुत ज्यादा सौभाग्यवान् हैं।—लेकिन न जाने कहाँसे यह सब बातें निकल आईं। चलिए, बहुत रात होती जा है। बहुत-सा रास्ता पैदल तै करना है।'

"मगर तुम्हें तो फिर उसी रास्ते वापस भी आना है?"

"सो तो आना ही है।"

"तुम्हारा मोची-मुहल्ला है कितनी दूर?"

"पास ही है, यानी यहाँसे एक मीलके भीतर।"

"तो तुम साइकलसे घूम आओ—मैं बैठी हूँ।"

राजेन्द्रको आश्चर्य हुआ, बोला, "सो कैसे! आपने तो दो दिनसे खाया नहीं है?"

"किसने दी तुम्हें यह खबर?"

"अभी अभी कमलाजीकी बात हो रही थी न, उसीसे। पर खबर मैंने खुद ही प्राप्त की है। आते वक्त आपका रसोईघर एक बार झाँककर देख आया था। भात-दाल तरकारी रखा था—बटलोईका चेहरा देखनेसे सन्देह नहीं रहा कि वह गत रात्रिका बनाया हुआ है। अर्थात् दो दिनसे आपका थोड़ा उपवास चल रहा है। लिहाजा या तो चलिए या फिर जो खाना है उसे खा लीजिए। आज हाथसे बनानेका बहाना अवैध है।"

"अवैध!" कमल जरा हँसकर बोली, "मगर मेरे लिए तुम्हें इतना सिर-दर्द क्यों?"

"सो नहीं जानता। अपनेको अभी खुद ही तलाश कर रहा हूँ, पता लगाते ही आपको खबर दे दूँगा।"

कमल थोड़ी देर चुप सोचती रही, उसके बाद बोली, "अच्छा, खबर देना। शरमाना मत।" फिर कुछ देर चुप रहकर उसने कहा, "राजेन्द्र, तुम्हारे आश्रमके भाई-साहबान तुम्हें बहुत कम पहचानते हैं, इसीसे वे तुम्हें उपद्रव समझते हैं। पर मैं तुम्हें पहचानती हूँ। लिहाजा मुझे भी पहचान रखना तुम्हारे लिए जरूरी है। लेकिन उसके लिए समय चाहिए, यह परिचय वाद-विवाद करनेसे नहीं होगा।" और फिर जरा स्थिर रहकर कहने लगी, "मैं खुद अपने हाथसे बनाकर खाती हूँ, एक बेर खाती हूँ, सो भी अत्यन्त गरीबोंका खाना—मुट्ठी-भर दाल-भात बस। पर यह मेरा प्रण नहीं है, इसलिए तोड़ भी सकती हूँ। लेकिन सिर्फ इसीलिए नियम भंग नहीं करूँगी कि दो दिनसे खाया नहीं है।

राजेन्द्र ।"

"तुम दोनों क्या अभी एक ही मकानमें रह रहे हो ?"

"कोशिश तो नहीं कर रही हूँ। मगर रह जायें तो मेरा भाग्य ।"

"हूँ। उसे यहाँ क्यों लाई हो ?"

कमलने इसका कोई जवाब नहीं दिया। शिवनाथने भी फिर कोई प्रश्न नहीं किया, आँख नीचे किये बैठा रहा। बहुत देरतक चुप रहनेके बाद शिवनाथने पूछा "यह बात तुमने किसके मुँहसे सुनी कि मेरे साथ तुम्हारा कोई सम्बन्ध नहीं रहा ? मैंने सुना है,—ऐसा लोग कह रहे हैं क्या ?"

कमलने इस बातका कोई जवाब नहीं दिया किन्तु बदलेमें उसने खुद ही प्रश्न किया "मुझसे तुमने ब्याह नहीं किया सो मैंने इसपर भले ही विश्वास न किया हो तुम तो करते थे ? पर मुझे छोड़के चले जाते वक्त यह बात तुम मुझसे कह क्यों नहीं जाते ? यही खौफ रक्खा था क्या तुमने कि मैं तुम्हें पकड़कर रोक सकती हूँ या रो-पीटकर अनर्थ खड़ा कर सकती हूँ ? ऐसा मेरा स्वभाव नहीं सो तो तुम अच्छी तरह जानते ही थे फिर कहके क्यों नहीं जाते ?"

शिवनाथ थोड़ी देर नीरव रहकर बोला "कामकी झंझटके मारे या रोजगारके खातिर कुछ दिनोंके लिए अलग मकान लेकर रहना क्या ही क्या त्यागना हो गया ? मैं तो सोचता था—"

शिवनाथकी बात मुँहकी मुँहमें ही रह गई। कमल बीचमें ही बोल उठी "रहने दो मैं नहीं जानना चाहती।" पर कहनेके साथ ही वह अपनी उत्तेजनासे आप ही लज्जित हो गई। कुछ देर चुप रहकर अपनेको शान्त करके अन्तमें बोली "तुम क्या सचमुच ही बीमार थे ?"

"सच नहीं तो क्या झूठ ?"

"सचमुच ही अगर बीमार थे तो यहाँ न आकर आशु बाबूके घर किस लिए गये ? तुम्हारे एक कामने तो मुझे व्यथा ही पहुँचाई है, पर दूसरे कामने मेरा इतना अपमान किया है कि जिसकी हद नहीं ! मैं जानती हूँ यह सुनकर कि मुझे दुःख हुआ है तुम हँसोगे, पर यह जानना ही मेरे लिए सान्त्वना है। तुम इतने छोटे हो सिर्फ इसीलिए, मैंने क्षमा किया नहीं तो मुझसे नहीं सहा जाता।"

शिवनाथ चुप रहा। कमल उसके चेहरेकी तरफ एकटक देखती रही और

बोली, "तुम जानते हो मुझे सब सहन हुआ, पर तुम्हें घरसे निकाल देना मुझसे नहीं सहा गया। इसीसे तुम्हारी सेवा करने आई थी,—तुम्हें रिझाने नहीं।"

शिवनाथने धीरे धीरे कहा, "तुम्हारी इस दयाके लिए मैं कृतज्ञ हूँ शिवानी।"

कमलने कहा, "तुम मुझे 'शिवानी' कहके मत पुकारो। कमल कहके पुकारा करो।"

'क्यों?'

तुमसे मुझे घृणा होती है इसीलिए।

मगर एक दिन तो तुम इसी नामको सबसे ज्यादा पसन्द करती थी।"

कहते हुए शिवनाथने कमलका हाथ अपने हाथमें ले लिया। कमल चुप रही। अपने हाथको लेकर खींचतानी करनेमें भी उसे संकोच मालूम हुआ।

"चुप हो रहीं, जवाब क्यों नहीं देती?"

कमल पूर्ववत् चुप रही।

"क्या सोच रही हो बताओ न शिवानी?"

"क्या सोच रही हूँ, जानते हो? सोच रही हूँ कि इन बातोंके बाद मिलनेवाला आदमी कितना बड़ा पाखण्डी होना चाहिए।"

शिवनाथकी आँखोंमें आँसू छलक आये, उसने कहा, "पाखण्डी मैं नहीं हूँ शिवानी। एक दिन आयेगा जब अपनी भूल तुम आप ही समझ जाओगी,— उस दिन तुम्हारे पश्चात्तापकी सीमा न रहेगी। क्यों मैंने अलहदा कमरा किरायेपर लिया है—"

"लेकिन अलहदा कमरा किरायेपर लेनेका कारण तो तुमसे मैंने एक बार भी नहीं पूछा? मैंने तो सिर्फ इतना ही जानना चाहा था कि यह बात तुम मुझे बताकर क्यों नहीं आये? तुम्हें एक दिनके लिए भी मैं पकड़के नहीं रखती।"

शिवनाथकी आँखोंसे आँसू टपक पड़े, उसने कहा, "कहनेकी मुझे हिम्मत नहीं पड़ी शिवानी।"

"क्यों?"

शिवनाथ कुरतेकी आस्तीनसे आँखें पोंछता हुआ बोला, "एक तो रुपयोंकी तंगी, उसपर आये दिन बाहर जाना पड़ता पत्थर खरीदने। माल चढ़ने-उतारनेके लिए स्टेशनके पास एक—"

कमल बिस्तरसे उठकर दूर एक कुरसीपर जा बैठी। "मुझे अपने लिए

मन दुःख नहीं होता। होता है एक दूसरे आदमीके लिए। पर आज तुम्हारे लिए भी दुःख हो रहा है शिवनाथ बाबू।"

बहुत दिन बाद फिर आज उसने नाम लेकर पुकारा। बोली 'देखो कोरी कल्पनाको ही मूल-धन मानकर दुनियामें रोजगार नहीं किया जा सकता। मेरे साथ हो सकता है कि फिर कभी तुम्हारी मुलाकात न हो लेकिन मेरी तुम्हें याद आवेगी। जो होना था सो तो हो चुका वह अब वापस नहीं आ सकता; परन्तु भविष्यमें जीवनको और एक पक्षसे देखनेकी कोशिश करोगे तो हो सकता है कि तुम्हारा भला हो तुम अच्छी तरह रहो।

कमलने बड़ी मुश्किलसे अपने आँसू रोके। यह बताकर कि आशु बाबूने क्यों उसे अपने घरसे हटा दिया उसका असली कारण क्या था,—वह इतनी बड़ी चोट, इतनी बात हो जानेपर भी उसे न पहुँचा सकी।

बाहर साइकिलकी घण्टी सुन पड़ी। शिवनाथ बिना कुछ बोले चुपचाप करवट बदलकर सो रहा।

भीतर आकर राजेन्द्रने धीमे स्वरसे कहा अच्छा सचमुच ही जाग रही हैं आप। रोगीका क्या हाल है? दवा-अवा कुछ खिलाई-पिलाई क्या?

कमलने सिर हिलाकर कहा "नहीं, कुछ नहीं खिलाया।"

राजेन्द्रने उँगलीसे इशारा करके कहा " चुप। नींद उचट जायगी —नींद खराब होना अच्छा नहीं।"

'नहीं। पर तुम्हारे मोचियोंने क्या किया?"

वे भले आदमी थे, बात रख ली। मेरे पहुँचनेके पहले ही समझाकर मैंने जाकर दो आदमियोंको ले गये सबेरे दोनों मुर्दोंको म्युनिसिपालिटीके भैंसोंके हवाले कर छुट्टी पा लूँगा। और भी आठ दस सौके भर रहे हैं, बस एक बार आगरा ले जाकर दिखा आऊँगा। आशा है आपको पर्याप्त ज्ञान प्राप्त होगा। मगर आराम कुरसीपर मेरा कम्बलका बिछौना नहीं है! भूल गईं!"

कमलने कम्बल बिछा दिया।

"ओह्—जानमें जान आई!" कहकर उसने एक लम्बी साँस ली और इपेलियोंपर पाँव पसारकर वह पड़ रहा। बोला "दौड़-धूप करते करते पसीनेसे लथपथ हो गया हूँ —पंखा-वंखा कुछ है क्या!"

कमल हाथमें पंखा लेकर कुरसी खींचके उसके सिरहाने बैठ गई और

बोली, "मैं बयार कर रही हूँ, तुम सो जाओ। रोगीके लिए दुश्चिन्ता करनेकी जरूरत नहीं, वे अच्छे हैं।"

"वाह! तब तो सब तरफ शुभ ही शुभ समाचार हैं।" कहते हुए उसने आँखें मींच लीं।

## १८

इन्फ्लुएंजा इस देशमें बिलकुल नई बीमारी नहीं है, डेंगू या दूसरे लोग बुखारके नामसे यहाँवाले इसे बहुत कुछ जानते और उपहासकी दृष्टिसे देखते रहे हैं। लोगोंकी यही धारणा थी कि दो तीन दिन तकलीफ देनेके सिवा इसका और कोई गहरा उद्देश्य नहीं होता।—परन्तु इसकी किसीको कल्पना तक न थी कि सहसा ऐसी दुर्निवार महामारीके रूपमें इसका प्रवेश हो सकता है। लिहाजा इस बार अकस्मात् इसकी अपरिमेय शक्तिको सुशिक्षित कठोरतासे लोग पहले तो हतबुद्धि-से हो गये, बादमें जिससे जिधर बन सका भाग खड़ा हुआ। अपने और परायेमें ज्यादा भेद-भाव न रहा। बीमारकी तीमारदारी करना तो दूर रहा मरते वक्त मुँहमें पानी देनेवाला भी बहुतोंके भाग्यमें न जुटा। शहर और गाँव सर्वत्र ही एक-सी दशा थी। आगरेके भाग्यमें भी अन्यथा कुछ नहीं हुआ—उस समय जन-बहुल प्राचीन नगरीकी शक्ल कुछ ही दिनोंमें बिलकुल ही बदल गई। स्कूल-कॉलेज बन्द हो गये हैं, बाजार और मन्दिरोंकी दूकानोंमें ताले लग गये हैं, यमुनाका किनारा सुनसान है—हिन्दू और मुसलमान शव-वाहकोंके शोरगुल ग्रस्त पैरोंकी आवाजके सिवाय सड़कोंपर बिलकुल सन्नाटा है। किसी भी तरफ देखनेसे यही मालूम होता है कि मारे भय और आतंकके सिर्फ आदमियोंकी ही नहीं बल्कि मकानों और पेड़-पौधोंकी तककी शकल-सूरत बिगड़ गई है। घरकी ऐसी हालतमें चिन्ता दुःख और शोककी ज्वालाके कारण बहुतोंके साथ बहुतोंका समझौता हो गया है,—लेकिन करके बातचीत द्वारा या मध्यस्थ मानकर नहीं बल्कि यों ही अपने आप। आज भी जो लोग जिन्हा हैं, अभी तक इस दुर्निवारसे जूझे नहीं हुए, वे सभी मानो परस्पर एक दूसरेके परम आत्मीय हो गये हैं। बहुत दिनोंसे जिनमें बातचीत तक बन्द थी सहसा रास्तेमें भेंट होते ही उनकी भी आँखोंमें आँसू छलक आते हैं।—विशेष

भाई मर गया है तो किसीका लड़का, किसीकी स्त्री मर गई है तो किसीकी बहन। मारामारीसे मुँह फेर लेनेकी ताकत अब किसीमें नहीं रह गई,—कभी किसीसे बात हुई और कभी वह भी नहीं हुई, चुपचाप मन ही मन एक दूसरेकी कल्याण-कामना करके विदा ले ली है।

मोचियोंके मुहल्लेमें अब ज्यादा आदमी नहीं बचे हैं। जितने मरे उतने ही भाग गये हैं। बाकीके लिए राजेन्द्र अकेला ही काफी है। उसकी शक्ति और सुविधा भार स्वयं उसीने अपने जिम्मे ले लिया है। सहकारिणीके तौरपर कमल हाथ बँटाने आई थी। उसीका उसको भरोसा था कि बचपनमें बाबाके बगीचेमें बीमार कुलियोंकी उसने सेवा की थी, पर दो-ही-तीन दिनमें वह समझ गई कि उस ढंगसे यहाँ काम नहीं चल सकता। उफ् मोचियोंकी वह कैसी दुर्दशा थी! भाषामें उसका वर्णन करके विवरण देना असम्भव है। झोंपड़ियोंमें पाँव धरते ही सारा शरीर सिहर उठता था—कहीं भी बैठनेको जगह नहीं। यहाँ आनेके पहले कमल नहीं जानती थी कि मनुष्यकी बेबसी कैसा भयंकर रूप धारण कर सकती है। इस बातकी कल्पनाको भी वह अपने मनमें स्थान न दे सकी कि इन सबके मध्यमें हरदम रहते हुए, अपनेको सावधानीसे बचाए रखकर रोगियोंकी सेवा और देख भाल की जा सकती है। बड़े दर्पके साथ वह राजेन्द्रके साथ यहाँ आई थी। दुस्साहसिकतामें वह किसीसे कम नहीं थी—संसारकी किसी बातसे वह डरती नहीं थी,—मौतसे भी नहीं, और उसने झूठ भी नहीं कहा था; पर यहाँ आकर उसने समझा कि इसकी भी एक सीमा है। कुछ दिनोंमें ही करब मार उसकी बड़ा दम घुटने लगा। फिर भी बिलकुल ही दिशाहीन होकर घर लौट आनेके पहले राजेन्द्र उसे आश्वासन देते हुए बार बार कहने लगा, "ऐसी निर्भीकता मैंने अपने जीवनमें नहीं देखी। ठीक तूफानके मुँहपर ही आपने सामना किया। पर अब जरूरत नहीं—आप घर जाकर कुछ दिन आराम कीजिए। इनके लिए जो कुछ आप किये जा रही हैं उसका ऋण मैं अपने जीवनमें न चुका सकूँगा।"

"और तुम?"

राजेन्द्रने कहा, "इन बचे कुचोंको महायात्रा कराकर मैं भी भागूँगा। नहीं तो क्या आप चाहती हैं कि इनके साथ मैं भी मर जाऊँ?"

कमलको जवाब ढूँढ़े न मिला, क्षण-भर उसकी तरफ देखती रही, फिर चली आई। मगर इसके मानी यह नहीं कि वह इन कई दिनोंमें अपने पर विज-

कुछ था ही न सकी हो। रसोई बनाकर साथ ले जानेके लिए उसे रोज एक बार अपने घर जाना पड़ता था। पर आज यह जानकर कि उसे फिर उस भयानक स्थानमें वापस न जाना पड़ेगा एक ओर जैसे उसे तसल्ली हुई, वैसे ही दूसरी ओर अकस्मात् बोझसे उसका सारा जी भर उठा। आते वक्त वह राजेन्द्रसे खानेके बारेमें पूछना भूल गई थी। मगर वह त्रुटि चाहे कितनी ही बड़ी क्यों न हो वहाँ उसे वह छोड़ आई है, उसके लिये कुछ नहीं थी।

स्कूल-कालेज बन्द होनेके समयसे हरेन्द्रका ब्रह्मचर्याश्रम भी बन्द है। ब्रह्मचारी बालकोंको किसी निरापद स्थानमें पहुँचा दिया गया है और देखरेखके लिए सतीश उनके साथ है। अजिताकी बीमारीके कारण हरेन्द्र बाहर नहीं जा सका। आज वह कमलके घर आया और नमस्कार करके बोला 'पाँच-छः रोजसे रोज आ रहा हूँ, आपसे भेंट ही नहीं होती। कहाँ थीं?"

कमलने मोचियोंके मुहल्लेका नाम लिया तो वह अत्यन्त विस्मित हुआ बोला वहाँ? वहाँ तो सुनते हैं, बहुत लोग मर रहे हैं। यह सलाह आपको दी किसने? पर किसीने भी दी हो अच्छा काम नहीं किया।

क्यों?"

क्यों क्या? वहाँ जानेके मानी हैं अपनी आत्म-हत्या। मैं तो यह सोच रहा था कि शिवनाथ बाबू आगरेसे चले गये हैं तो शायद आप भी कहीं चली गई होंगी। पर गई होंगी अवश्य ही कुछ दिनोंके लिए ही नहीं तो मकान वाली किये बगैर नहीं जातीं—अच्छा राजेन्द्रका पता है कुछ? वह क्या यहीं है या और कहीं चला गया? अचानक ऐसा गोता मारा कि कोई पता ही नहीं मिलता।"

उससे क्या आपको कोई खास काम है?"

नहीं खास कामके मानी जो साधारणतः समझे जाते हैं वैसा तो कोई काम नहीं। फिर काम ही समझिए। कारण मैं भी अगर उसकी खोज-खबर लेना बन्द कर दूँ, तो सिवा पुलिसके और कोई उसका आत्मीय-जन नहीं रह जाता। मुझे विश्वास है आपको मालूम है कि वह कहाँ है।"

कमलने कहा मुझे मालूम है। पर आपको बतानेमें कुछ फायदा नहीं। यह अनुसन्धान करना अनुचित कुतूहल है कि जिसे घरसे भगा दिया है अब वह बाहर निकलकर कहाँ गया।

हरेन्द्र कुछ देर चुप रहा, फिर बोला, "मगर यह मेरा घर नहीं, आश्रम है। यहाँ उसे स्थान नहीं दे सका। मगर उसकी शिकायत दूसरेके मुँहसे सुनना भी मुझे गवारा नहीं। अच्छी बात है, मैं जाता हूँ। उसे पहले भी बहुत बार ढूँढ़ निकाला है, और इस बार भी ढूँढ़ लूँगा—आप उसको नहीं रख सकेंगी।"

यह बात सुनकर कमल हँस दी, बोली, "जैसा कि आप कह रहे हैं हरेन्द्र बाबू, फिर अगर सच मैं उसे रखूँगी तो क्या आप समझते हैं कि उससे मेरा दुःख दूर हो जायगा?"

हरेन्द्र यह सुन हँस दिया पर उस हँसीके इर्द-गिर्द बहुत-सी वेदना रह गई। उसने कहा, "मेरे सिवा इस प्रकार जवाब देनेवाले आगरेमें और भी बहुतेरे हैं। वे क्या कहेंगे मालूम है? कहेंगे—कमल आदमीका दुःख तो एक तरहका है नहीं, बहुत तरहका है। उनकी प्रकृतियाँ भी भिन्न हैं और दुःख दूर करनेके रास्ते भी भिन्न हैं। सिवाय, उन दुखी लोगोंके साथ अगर कभी मुलाकात हो जाय तो बातचीत करके इसीसे निर्णय कर लीजियेगा।" फिर वह जरा ठहरकर बोला, "लेकिन असलमें आप भूल रही हैं। मैं उस दलका नहीं हूँ। व्यर्थ परेशान करने मैं नहीं आया, क्योंकि, संसारमें जितने लोग आपपर सचमुच श्रद्धा रखते हैं उन्हींमेंसे मैं भी एक हूँ।"

कमलने उसके चेहरेकी तरफ एक नजर डालकर धीरेसे पूछा, "मुझपर आप सचमुच श्रद्धा रखते हैं तो किस लिये? मेरे मत या आचरण किसीके भी साथ तो आप लोगोंका मेल नहीं।"

हरेन्द्रने उसी वक्त उत्तर दिया, "नहीं, कोई मेल नहीं। मगर फिर भी मैं गहरी श्रद्धा रखता हूँ। क्यों? यही आश्चर्यकी बात मैं अपने आपसे बारबार पूछा भी करता हूँ।"

"कोई उत्तर नहीं पाते?"

"नहीं। मगर विश्वास है कि किसी न किसी दिन पा लूँगा जरूर।" फिर जरा ठहरकर बोला, "आपका इतिहास कुछ कुछ आपके निजके मुँहसे सुना है, कुछ अजित बाबूसे मालूम हुआ है—हाँ, आपको मालूम होगा शायद वे अब हमारे आश्रममें ही रहने लगे हैं।"

कमलने सिर हिलाकर कहा, "सो तो आप पहले ही बता चुके हैं।"

हरेन्द्र कहने लगा, "आपके जीवन-इतिहासके विचित्र अध्याय ऐसी उदार सरलतासे सामने आ गये हुए हैं कि उनके विरुद्ध सरसरी राय जाहिर

करनेमें डर लगता है। आज तक जिन बातोंको बुरा मानना सीखा है, आपके जीवनने मानो उन्हींके विरुद्ध मामला दायर कर दिया है! इन बातोंका न्याय करनेवाला कहाँ मिलेगा और उसका नतीजा क्या होगा सो मुझे कुछ भी नहीं मालूम, किन्तु सच बताइए तो सही कि इस तरहसे जो निर्भयतासे आ सकती है और पृष्टपोषकी कोई आवश्यकता ही नहीं समझती उनके प्रति श्रद्धा किये बगर कैसे रहा जा सकता है?"

कमलने कहा— निर्भयतासे आगे सामने खड़ा हो जाना ही क्या कोई बहुत बड़ा काम है? दो बन-बकरोंकी कहानी क्या आपने नहीं सुनी! वे भी बीच रास्तेमें लड़ते थे। आपने नहीं देखा लेकिन मैंने चाय-बगीचोंमें साहबोंको देखा है। उनका निर्भय निःसंकोच बेहयापन देखकर दुनियामें लज्जाको भी लज्जा आती है। लज्जाको उन्होंने मानो बर्खास्त करके बाहर निकाल दिया है। उनके दुःसाहसकी तो सीमा नहीं —मगर उनकी यह बात क्या आदमीके लिए श्रद्धाकी चीज है?

हरेन्द्रको ऐसे उत्तरकी आशा और चाहे किसीसे रही हो इस स्त्रीसे नहीं थी। सहसा मानो उसे कोई बात ढूँढे न मिली, बोला "यह और बात है।"

कमलने कहा— कैसे जाना कि और बात है? बाहरसे मेरे पिताको भी लोग उन्हींमेंसे एक समझा करते थे, मगर मैं जानती हूँ, वह सच नहीं था। लेकिन सच तो सिर्फ मेरे जाननेपर ही निर्भर नहीं है —दुनियाके आगे उसका प्रमाण क्या है?

हरेन्द्र इस प्रश्नका भी उत्तर न दे सका और चुप रहा।

कमल कहने लगी "मेरा इतिहास आप सबने सुना है और यह सम्भव है कि उस कहानीका परमानन्दके साथ सम्बन्ध भी किया है। पर इस विषयमें आप लोग हैं कि मेरे काम सब अच्छे हुए या बुरे जीवन मेरा पवित्र है या कलुषित —मगर हाँ वे काम छुपकरके न होकर सब लोगोंकी आँखोंके सामने — सबकी उपेक्षा करके नीचे हुए हैं,—मेरे प्रति आपकी श्रद्धाका आकर्षणका कारण नहीं है। हरेन्द्र बाबू, दुनियामें आदमीकी श्रद्धा मैंने इतनी ज्यादा नहीं पाई कि लापरवाहीसे बिना कहे-सुने उसका अपमान कर सकूँ पर आप मेरे सम्बन्धमें जैसे और भी बहुत कुछ जानते हैं वैसे ही यह भी जान रखिए कि अन्य बाबुओंकी अवज्ञासे भरकर यह श्रद्धा ही मुझे पीड़ा पहुँचाती है। अवज्ञा मुझसे सही जाती है पर इस श्रद्धाका भार मेरे लिए दुःसह है।"

हरेन्द्र पहलेकी तरह ही क्षण-भर मौन रहा। कमलके वाक्योंसे—खासकर उसके कण्ठस्वरकी शान्त-कठोरतासे मन ही मन उसे अपने अपमानका बोध हुआ। थोड़ी देर बाद उसने कहा, 'क्या इसपर आपको विश्वास नहीं होता कि विचार और व्यवहारमें अनैक्य होते हुए भी किसीपर श्रद्धा की जा सकती है? कमसे कम मैं कर सकता हूँ।'

कमलने बहुत ही सरलतासे उसी क्षण जवाब दिया, 'ऐसा तो मैंने नहीं कहा हरेन्द्र बाबू, कि विश्वास नहीं होता। मैंने तो सिर्फ यही कहा है कि ऐसी श्रद्धा मुझे पीड़ा पहुँचाती है।" फिर जरा ठहरकर कहा, "आचार और विचारके हिसाबसे अक्षय बाबू और आपमें कोई विशेष भेद नहीं। उनमें बहुत ज्यादह असावधानता और आत्मिक कठोरता न होती तो आप सब एक-से ही होते। और अभद्रताके हिसाबसे भी आप सब एक-से हैं। मेरे सिर्फ इस साहसने कि मैं लज्जा और संकोचके मारे छिपी छिपी नहीं फिरती, आप लोगोंका आदर प्राप्त किया है। मगर इसकी कितनी-सी कीमत है हरेन्द्र बाबू? बल्कि यह सोचकर कि आप लोग इसीके लिए अब तक मेरी वाहवाही करते आ रहे हैं मेरे मनमें एक अरुचि ही पैदा होती है।"

हरेन्द्रने कहा, "इसके लिए वाहवाही अगर हो ही, तो क्या वह असंगत है? साहस क्या दुनियामें कोई चीज नहीं?"

कमलने कहा, "आप लोग हर एक प्रश्नको इतना एकांगी करके क्यों पूछते हैं? यह तो मैंने नहीं कहा कि साहस कोई चीज ही नहीं, मैंने तो कहा था कि यह चीज संसारमें दुर्लभ है और दुर्लभ होनेसे ही यह आँखोंमें चकाचौंध पैदा कर देती है। पर इससे भी बड़ी एक और चीज है और वह चीज अक्सर बाहरसे साहसके अभाव जैसी ही मालूम देती है।

हरेन्द्रने सिर हिलाते हुए कहा, "समझ नहीं सका। आपकी बहुत-सी बातें बहुधा मुझे पहेली-सी मालूम देती हैं, लेकिन आजकी बातें तो उन्हें भी मात कर गई हैं। मालूम होता है, आज आप बहुत ही अन्यमनस्क हैं। इसका आपको कुछ खयाल ही नहीं कि किसका जवाब किसे दिये चली जा रही हैं।"

कमलने कहा, "ठीक यही बात है।" फिर क्षण-भर स्थिर रहकर बोली, 'हो भी सकता है। सचमुचकी श्रद्धा पाना क्या चीज है सो शायद अब तक मैं पूरा ही नहीं जानती। उस दिन सहसा चौंक-सी गई। हरेन्द्र बाबू,

आप दुखी न हों। परन्तु उसके साथ तुलना करनेसे और सब बातें मात्र परिहास-सी ही मालूम होती हैं।" कहते कहते उसकी आँखोंकी प्रखर दृष्टि छायाच्छन्न-सी हो गई, और सारे चेहरेपर ऐसी एक स्निग्ध सजलता प्रवाहित हो उठी कि हरेन्द्रको अनुभव हुआ कि कमलकी ऐसी मूर्ति उसने पहले कभी देखी ही न थी। अब उसे जरा भी संशय न रहा कि ये बातें कमल किसी अनुद्दिष्ट व्यक्तिको लक्ष्य करके कह रही है। वह सिर्फ निमित्त मात्र है, और इसीलिए शुरूसे आखिर तक सब कुछ उसे पहेली-सा मालूम हो रहा है।

कमल कहने लगी, "अभी अभी आप मेरी दुर्लभ निर्भीकताकी प्रशंसा कर रहे थे —सच्ची बात है। आपने सुना है कि शिवनाथ मुझे छोड़के चले गये हैं।'

हरेन्द्रका मारे शर्मके सिर झुक गया, बोला, "हाँ।"

कमलने कहा, "हम दोनोंमें मन ही मन एक शर्त थी कि सम्बन्ध-विच्छेदका दिन अगर कभी आयेगा तो सहज ही दोनों अलग हो जायँगे। नहीं नहीं — किसी दस्तावेजपर लिखा-पढ़ी करनेकी जरूरत न होगी —यों ही।

हरेन्द्रने कहा, "खूब!"

कमलने कहा, "सो तो आपके मित्र अक्षय बाबू हैं। शिवनाथ गुणी आदमी हैं, उनके विरुद्ध मुझे अपनी तरफसे कोई खास शिकायत नहीं। और शिकायत करनेसे काम ही क्या है? इनकी अदालतमें तो एकतरफा फैसला ही होता है उसकी तो कोई अपील कोर्ट है नहीं।"

हरेन्द्रने कहा, "इसके मानी यह हुए कि मनके सिवा और किसी बन्धनको आप नहीं मानतीं?"

कमलने कहा, "पहली बात तो यह कि हमारे मामलेमें कोई और बन्धन था या नहीं और दूसरी यदि होता भी तो उसे मंजूर करानेसे फायदा क्या था? देहका जो हिस्सा लकवेसे बेकाम हो जाता है उसके लिए बाहरका बन्धन भारी बोझ हो उठता है। उसके द्वारा काम कराना ही सबसे ज्यादा कष्टकर है।' कहकर क्षण-भर वह चुप रही और फिर कहने लगी, "आप सोचते होंगे कि सचमुचका ब्याह नहीं हुआ, इसीसे ऐसी बात मुँहसे निकल रही है, हुआ होता तो न निकल सकती। परन्तु यह बात नहीं है। हुआ होता तो भी निकल सकती थी, पर हाँ, तब इतनी आसानीसे इस समस्याका हल न कर पाती। मालूम हिस्सा भी शायद देहसे जुड़ा रह जाता और अनिवार्य

क्योंकि सम्बन्धमें जैसा होता है, मुझे भी उसी तरह आमरण उस दुःखका बोझा लिये यह जिन्दगी बितानी पड़ती। मैं बच गई हरेन्द्र बाबू, भाग्यसे छुटकारेका दरवाजा खुला था सो मुक्ति पा गई।

हरेन्द्रने कहा "आपको शायद मुक्ति मिल गई। लेकिन इस तरह सभी अगर मुक्तिका द्वार खुला रखना चाहें तो संसारमें समाज-व्यवस्थाकी बुनियाद तक उखड़ जायगी। ऐसा कोई नहीं जो उस अवस्थाकी भयंकर मूर्तिको कल्पनामें भी अंकित कर सके। इस सम्भावनाको सोचा भी नहीं जा सकता।"

कमलने कहा 'सोचा जा सकता है और एक दिन ऐसा आयेगा जब सोचा जायगा। इसका कारण यह है कि मनुष्यके इतिहासका शेष अध्याय अभी तक पूरा किया नहीं गया। एक दिनके किसी एक अनुष्ठानके जोरसे अगर उसका छुटकारेका रास्ता सारे जीवनके लिए रोक दिया जाय तो वह मेलकी व्यवस्था नहीं माना जा सकता। संसारमें सभी भूल-चूकके सुधारकी व्यवस्था है, कोई उसे बुरा नहीं बताता; फिर भी जहाँ भ्रान्तिकी सम्भावना सबसे ज्यादा है और उसके निराकरणकी आवश्यकता भी उतनी ही अधिक है, वहीं लोगोंने अगर सारे उपायोंको अपनी इच्छासे बन्द कर रखा हो तो वह अच्छा कैसे मान लिया जाय बताइए भला?

इस तीखे तरह तरहकी दुर्दशाओंके कारण हरेन्द्रके मनमें गहरी सहानुभूति थी—विरुद्ध आलोचनामें वह कभी शामिल नहीं होता और जब विरोधी दल तरह तरहकी गवाहियों और प्रमाणोंसे उसे हीन साबित करनेकी कोशिश करता तब वह प्रतिवाद भी करता। विरोधी जब कमलके प्रकट आचरण और वैसी ही निर्लज्ज उक्तियोंकी नजीरें दे दे कर जब धिक्कारते तब हरेन्द्र तर्क-युद्धमें पराजय होकर भी जी जानसे यह समझानेकी कोशिश किया करता कि कमलके जीवनमें हर्गिज यह सब नहीं हो सकता। कहीं न कहीं कोई एक निगूढ़ रहस्य है जो एक न एक दिन अवश्य ही व्यक्त होगा। इसपर वे व्यंगसे कहते कृपाकर इसे व्यक्त कर दीजिए तो प्रवासी बंगाली समाजमें हम लोग बदनामीसे बच जायें। और यदि कहीं अक्षय मौजूद होता तो क्रोधसे पागल होकर कहता आप लोग सभी गधा हैं। मेरे जैसी शिक्षाकी शक्ति स्त्रियोंमें भी नहीं है; आप लोग उसे समझ भी नहीं सकते छोड़ भी नहीं सकते। आजकलके कुछ उग्र विलायती विचारोंके भूतने आप लोगोंको ग्रस्त कर रक्खा है।

जवाबमें हरेन्द्र मारे गुस्सेके लाल होकर कहता, "पशुके साथ तो युक्ति-तर्क चल नहीं सकता, उसके लिए दूसरी विधि है। मगर उसकी व्यवस्था करते नहीं बनती, इसीलिए आप चाहे जिसे सींग मारते फिरते हैं। छोटे-बड़े नीच-ऊँच स्त्री-पुरुष किसीका भी लिहाज नहीं करते।" और यह कहते हुए अन्य दो-चार जनोंको लक्ष्य करके कहता, "पर आप लोग इसे प्रश्रय क्यों दे देते हैं? इतना बड़ा एक कुत्सित इंगित भी मानो कोई परिहासका विषय हो!

अविनाश अप्रतिभ-से होकर कहते, "नहीं नहीं, प्रश्रय क्यों देने लगे? पर तुम जानते ही हो, अक्षयको बोलते वक्त उपयुक्त समय और मौकेका ज्ञान नहीं रहता।"

हरेन्द्र कहता, "यह समय-ज्ञान जब पशुमें आप तो उसकी अपेक्षा आप लोगोंमें और भी कम है। मनुष्यके मनका चेहरा तो दिखाई देता नहीं भाई साहब, नहीं तो हँसी-मजाक कम ही लोगोंके मुँहसे शोभा देता। विवाहके बहाने शिवनाथने कमलको ठग लिया, मगर मेरा दृढ़ विश्वास है कि उस धोखेको भी कमलने सत्यके समान ही मान लिया। शारीरिक लेने-देनके नफे-नुकसानका लेखा करके उसने उसे लोगोंकी निगाहमें नीचे नहीं गिराना चाहा। पर उसके न चाहनेपर भी आप लोग क्यों छोड़ने लगे? शिवनाथ उसके प्रेमकी निधि हो सकता है, पर आप लोगोंका कौन है? अभावका अपव्यय आप लोग न सह सके। यही है न आप लोगोंकी घृणाका मूल कारण—अक्षय पूँजी? सो उसीसे मैला मंजा कर आप लोगोंसे जितना बनाया जाय बनाइए, पर मैं विदा लेता हूँ।" इतना कहकर हरेन्द्र उस दिन गुस्सा होकर चला गया।

उसके मनमें इस बातका दृढ़ विश्वास था कि किसी दिन कमलके मुँहसे यह बात व्यक्त होगी कि शैव-विवाहको वास्तविक विवाह मानकर ही वह धोखेसे ठगी गई थी। अपनी इच्छासे सब कुछ जानते हुए एक गणिकाकी तरह उसने शिवनाथका आश्रय नहीं लिया था। परन्तु आज उसके विश्वासकी यह भीत भी मिट्टीमें मिल गई। हरेन्द्र कोई अक्षय या अविनाश नहीं था। बिना किसी भेदभावके नर-नारी सबके प्रति उसकी तबीयतमें एक तरहकी विस्तृत और गहरी उदारता थी। इसीलिए देश और उसके कल्याणके लिए सब तरहके अनुष्ठानोंमें उसने बचपनसे अपनेको लगा रखा था। उसके ब्रह्मचर्य-आश्रम उसका बराबर

दान उसके साथ अपना सब कुछ और देना — इन सबकी जड़में उसकी वही उदार भावना काम कर रही है और उसकी इस प्रवृत्तिने ही उसे शुरूसे कमलके प्रति आकर्षित कर रखा था। परन्तु इसकी उसने कल्पना भी नहीं की थी कि आज वह उसीके मुँहपर उसीके प्रश्नके उत्तरमें ऐसा भयानक जवाब दे बैठेगी। भारतके धर्म नीति आचार — उसके स्वातन्त्र्य और विशिष्ट सभ्यताके प्रति हरेन्द्रके मनमें अपरिमेय स्नेह और अपरिमेय भक्ति थी, फिर भी इनकी पराधीनता और वैयक्तिक कमजोरियोंके कारण उत्पन्न होनेवाले उसके व्यतिक्रमोंको भी वह अस्वीकार नहीं करता था। परन्तु कमलके द्वारा ऐसी उग्र अवज्ञाके साथ उसके मूलभूत सिद्धान्तों तकके अस्वीकार किये जानेके कारण उसकी वेदनाकी सीमा

ही। और इस बातको याद करके कि कमलके पिता योरोपियन थे और माता कुलटा थी — उसकी नसोंमें व्यभिचारका खून दौड़ रहा है, मारे घृणाके वह मन ही मन स्याह पड़ गया। दो तीन मिनट चुप रहकर धीरेसे बोला, 'तो अब जाता हूँ—"

कमल हरेन्द्रके मनके भावको ठीकसे ताड़ न सकी, सिर्फ एक परिवर्तनपर उसका ध्यान गया। धीरेसे उसने पूछा 'मगर जिस कामके लिए आये थे उसका तो कुछ किया ही नहीं?"

हरेन्द्रने सिर उठाकर पूछा 'क्या काम?"

कमलने कहा "राजेन्द्रकी खबर जानने आये थे पर खबर जाने ही चले जा रहे हैं। अच्छा, यहाँ उनके रहनेके कारण क्या आप लोगोंमें बहुत भारी आफत मचा हुआ करती है? सच बताइएगा?"

हरेन्द्रने कहा 'यदि कभी होती भी है तो उसमें अधिक नहीं होता। मेरे लिए यही काफी है कि वह पुलिसके हाथमें न पड़े। उसे मैं पहचानता हूँ।"

'लेकिन मुझे?

"लेकिन आप तो ऐसी बातोंका खयाल करती नहीं और न आपके ऐसे विश्वास ही हैं।

बहुत कुछ ऐसा ही है। अभी ऐसी कोई कभी शपथ मैंने नहीं ले रखी है कि इन बातोंका खयाल करूँगी ही। पर सिर्फ अपना ही खयाल करनेसे काम नहीं चलता हरेन्द्र बाबू, और एक आदमीका भी खयाल करना जरूरी है।"

"इसे मैं व्यर्थ समझता हूँ। बहुत दिनोंके बहुत काम-काजोंमें जिसे मैंने

बिना किसी संशयके परित्याग किया है, उसके सम्बन्धमें मुझे कोई आशंका नहीं। उसकी जहाँ तबीयत हो, रहे, मैं निश्चिन्त हूँ।"

कमलने उसके चेहरेकी तरफ क्षण-भर चुप रहकर देखा और कहा "आप लोगोंको बहुत परीक्षाएँ देनी पड़ती हैं हरेन्द्र बाबू। उसका एक दिन पहलेका प्रश्न सम्भव है कि दूसरे दिनके उत्तरसे मेल न खाय। किसीके सम्बन्धमें भी अपने विचारको इस तरह शेष बनाकर नहीं रखना चाहिए, धोखा खाना पड़ता है।"

हरेन्द्रने अनुमान किया कि कमलने ये बातें सिर्फ तत्त्व-दृष्टिसे ही नहीं कहीं इनमें कुछ एक इशारा भी है। परन्तु पूछताछ करके उस इशारेको स्पष्ट करनेकी उसे हिम्मत नहीं पड़ी। राजेन्द्रके प्रसंगको बन्द करके उसने सहसा दूसरा प्रसंग छेड़ दिया। बोला "हम लोगोंने निश्चय किया है कि शिवनाथको उचित दण्ड दिया जाय।"

कमल सचमुच ही आश्चर्यमें पड़ गई। उसने पूछा " हम लोगोंने किसने?"

हरेन्द्रने कहा "जो भी हों उनमें मैं भी एक हूँ। आशु बाबू बीमार हैं, उन्होंने वचन दिया है कि अच्छे होनेपर वे मेरी सहायता करेंगे।"

"वे बीमार हैं?

"हाँ आज सात-आठ दिन हुए उनकी तबीयत खराब है। मनोरमा पहलेसे ही काशी गई है। आशु बाबूके चाचा काशीवास कर रहे हैं; वे ही आकर उसे ले गये हैं।"

सुनकर कमल चुप हो रही। हरेन्द्र कहने लगा, "शिवनाथ जानता है कि कानूनकी रस्सी उस तक पहुँच नहीं सकती। इसी बलपर उसने अपने मरे हुए मित्रकी स्त्रीको धोखा दिया अपनी बीमार स्त्रीको त्याग दिया और फिर ब्याह करके आपका सर्वनाश किया। कानूनको वह बहुत अच्छी तरह समझता है, सिर्फ यही नहीं जानता तो कि दुनियामें कानून ही सब कुछ नहीं है उसके बाहर भी कुछ और मौजूद है।"

कमलने हँसते हुए कौतुकके साथ पूछा "लेकिन आप लोगोंने दण्ड उनके लिए क्या तय किया है? उन्हें पकड़ लाकर फिर एक बार मेरे साथ जोड़ देंगे, यही न?" और वह जरा हँस दी। उसका यह प्रस्ताव हरेन्द्रको भी ऐसा हास्यकर प्रतीत हुआ कि उससे भी बगैर हँसे न रहा गया। बोला

मगर यह भी तो नहीं हो सकता कि वह जिम्मेदारीको इस तरह छोड़कर अपने मनके माफिक बिना किसी बाधा-विघ्नके बचकर निकल जाय और इसके भी कोई मानी नहीं कि आपके साथ वही लोग ही वैसा होगा।"

कमलने कहा "तो आखिर उन्हें जाकर आप करेंगे क्या ? मुझपर पहरा देनेके काममें लगायेंगे, या उनकी गरदन पकड़ेंगे और नुकसान वसूल कर मुझे दिलायेंगे ? पहली बात तो यह कि उनमें मैं रूठी नहीं दूसरी वह चीज उनके पास है भी नहीं। शिवनाथ कितने गरीब हैं वो और कोई भले ही न जाने मैं तो जानती हूँ।"

तो क्या इतने बड़े अपराधका कोई दण्ड ही न होगा ? और कुछ हो चाहे न हो पर यह तो उन्हें जता देना जरूरी है कि बाजारसे प्यार भी चाबुक खरीदा जा सकता है ?"

कमल व्याकुल होकर कहने लगी नहीं नहीं ऐसा न कीजियेगा। उससे मेरा इतना बड़ा अपमान होगा कि मैं उसे सह नहीं सकूँगी।" फिर उसने कहा, इतने दिन मैं गुस्सेमें ही जल-भुन रही थी कि इस तरह चोरकी भाँति भागे फिरनेकी क्या जरूरत थी और साफ साफ मुझसे कहके जाते तो क्या मैं उन्हें रोक लेती ? तब मुझे यह लुकना-चोरीका असम्मान ही मानो पर्वतके बराबर बनकर दिखाई देता था उसके बाद सहसा एक दिन मौतके मुखसे लौटकर आई। वहाँ न जाने कितनी चीजें अपनी आँखों देखकर आई। आज मेरी जिन्दगीकी धारा एक दूसरे ही रास्तेसे बहने लगी है। अब सोचती हूँ कि उनमें जो कहकर जानेका साहस नहीं था, सो नहीं तो मेरा सम्मान है उनकी लुकना-चोरी छल-कपट और सारे मिथ्याचारने मेरी मर्यादा बढ़ा देनेका ही काम किया है। जानेके दिन उन्होंने मुझे धोखा देकर ही जाना था लेकिन छोड़नेके दिन उन्हें मुझे ब्याज और मूल सब चुकता करके जाना पड़ा है। अब मुझे कोई शिकायत नहीं मेरा सबका सब वसूल हो गया है। आशु बाबूको नमस्कार बताकर कहियेगा कि मेरी भलाई करनेकी कामनासे कहीं वे मेरा नुकसान न करें।"

हरेन्द्र एक भी बात न समझ सका अवाक् होकर देखता रहा।

कमलने कहा संसारकी सब चीजें सबके समझनेकी नहीं होतीं हरेन्द्र बाबू, आप दुःखित न हों। पर मेरी बात अब न कीजिए। दुनियामें सिर्फ शिवनाथ और कमल ही हों सो बात नहीं। यहाँ और भी लोग रहते हैं,

और उनके भी सुख-दुःख हैं।" कहते हुए उसने अपनी निर्मल और प्रशान्त हँसीसे मानो क्षुब्ध और वेदनाकी घनी भाप एक मुहूर्त-भरमें दूर कर दी। बोली "कौन कहते हैं सो खबर भी तो दीजिए?"

हरेन्द्रने कहा "पूछिए।"

"अच्छी बात है। पहले बताइए कि अविनाश बाबूका क्या हाल है? सुना था कि वे बीमार हैं, अब अच्छे हो गये?"

"हाँ। पूरी तरह अच्छे न होनेपर भी बहुत अच्छे हैं। उनके एक चचेरे भाई रहते हैं लाहौर, स्वास्थ्य ठीक करनेके लिए वे लड़केको साथ लेकर वहीं गये हैं। लौटनेमें शायद दो-एक महीनेकी देर होगी।"

"और नीलिमा? वे भी क्या साथ गई हैं?"

"नहीं, वे नहीं हैं।"

कमलने आश्चर्यके साथ पूछा "यहीं हैं? अकेली, उस मकानमें?"

हरेन्द्रने पहले तो जरा हँसकर उत्तर दिया, फिर कहा "भाभीकी समस्या सचमुच ही जरा कठिन हो गई थी पर भगवानने बचा लिया, भाई साहबकी बीमारीके बहाने उन्हें यहीं छोड़ जानेका सुयोग मिल गया।"

यह संवाद इतना बेढंगा था कि कमल आगे कुछ पूछ न सकी, सिर्फ विस्मय-विस्फारित आँखोंसे जिज्ञासु-मुखसे उसकी तरफ देखती रह गई। हरेन्द्रकी दुविधा मिट गई और अब वह बोला, तब उसके स्वरसे गूढ़ क्रोधका चिह्न प्रकट हुआ। कारण, इस मामलेमें अविनाशके साथ उसका जरा-कुछ झगड़ा-सा भी हो गया था। हरेन्द्रने कहा "परदेसमें अपने डेरेपर जो चाहे सो किया जा सकता है, पर इसी कारण जवान विधवा सालीको लेकर अपने भाईके घर जाकर नहीं रहा जा सकता। उन्होंने कहा, तुम भी तो मेरे अपने जन हो, तुम्हारे घर क्या—मैंने जवाब दिया कि पहले तो मैं तुम्हारा अपना आदमी हूँ, सो बहुत दूरके नातेसे—पर उनका कोई भी नहीं। दूसरे वह मेरा घर नहीं आश्रम है, वहाँ रखनेका नियम नहीं। तीसरे छिमाही छुट्टियोंमें लड़के सब बाहर चले गये हैं, मैं अकेला हूँ। सुनकर भाई साहबको ऐसी चिन्ता हुई जिसकी हद नहीं। लाहौरमें भी नहीं रहा जा सकता—चारों तरफ मरी फैल रही है, और उनके भाईके यहाँसे बार बार चिट्ठी और तार आ रहे हैं—भाई साहब बड़े संकटमें पड़ गये।"

कमलने पूछा "पर सुना है कि नीलिमाका मायका भी तो है?"

हरेन्द्रने सिर हिलाकर कहा — "है। और सुनते हैं, एक बड़ी भारी-सी ससुराल भी है। पर उन सबका कोई जिक्र ही नहीं उठा। अचानक एक दिन इसका विचित्र समाधान हो गया। प्रस्ताव किस तरफसे पेश हुआ था, मुझे नहीं मालूम; पर, बीमार आशु बाबूकी देखभाल भार भाभीने ले लिया।"

कमल चुप रही।

हरेन्द्र हँसता हुआ बोला — "मगर हाँ, आशा है कि भाभीकी नौकरी नहीं जायगी। उन लोगोंके वापस आनेपर फिर वे अपने पुराने गृहिणी-पदपर बहाल हो सकेंगी।"

कमलने इस मौकेपर भी कोई उत्तर नहीं दिया, वैसे ही मौन बनी रही।

हरेन्द्र कहने लगा — "मैं जानता हूँ, भाभी वास्तवमें सच्चरित्र महिला हैं। अभिमान-मर्यादाके वे उनके बुरेसे बुरे दिनोंमें छोड़कर नहीं जा सकी थीं और उस एक बातके कारण ही जगत्‌के उनके सब रास्ते बन्द हो गये हैं। मगर इधर भी देखा कि विपत्तिके दिनोंमें उनके लिए रास्ता बन्द नहीं है। इसीसे सोचता हूँ कि बिना किसी अभावके भी इस देशकी स्त्रियाँ कितनी बेबस हैं।"

कमल उसी तरह चुप मारे बैठी रही, कुछ बोली नहीं।

हरेन्द्रने कहा — "ये बातें सुनकर आप शायद मन ही मन हँस रही हैं क्यों?"

कमलने सिर्फ सिर हिलाकर कहा — "नहीं।"

हरेन्द्र बोला — "मैं अक्सर जाया करता हूँ आशु बाबूको देखने। वे दोनों ही आपकी खबर जानना चाहते थे। भाभीके आग्रहकी तो कोई सीमा ही नहीं — एक दिन चलिएगा क्यों?"

कमल उसी वक्त राजी हो गई, बोली — "आज ही चलिए न हरेन्द्र बाबू, उन्हें देख आयें।"

"आज ही चलेंगी? चलिए। अगर मिल जाय तो मैं ताँगा ले आऊँ," कहकर वह बाहर जा ही रहा था कि कमलने उसे वापस बुलाकर कहा — "ताँगेमें हम दोनोंके साथ जानेसे शायद आपके हितैषी लोग नाराज होंगे। चलिए पैदल ही चलें।"

हरेन्द्रने पीछेको मुड़कर कहा "इसके मानी?"

"मानी कुछ नहीं — वैसे ही। चलिए चलें।"

## १९

लगभग तीसरे पहर हरेन्द्र और कमल दोनों आशु बाबूके घर पहुँचे। खाटपर अकेली अवस्थामें पड़े हुए अस्वस्थ घर-मालिक उस दिनका पायोनियर पढ़ रहे थे। कई दिनसे उन्हें बुखार नहीं है, अन्यान्य शिकायतें भी दूर होती जाती हैं, सिर्फ शारीरिक कमजोरी अभीतक नहीं गई। इन दोनोंके अन्दर पहुँचते ही वे अखबार फेंक, उठकर बैठ गये और कितने खुश हुए सो उनके चेहरेसे साफ मालूम हो गया। उनके मनमें डर था कि कमल शायद अब न आयेगी। इसीसे हाथ बढ़ाकर उसे ग्रहण करते हुए बोले "आओ मेरे पास आकर बैठो।" और हाथ पकड़कर उसे अपनी खाटके पास पड़ी कुरसीपर बिठाते हुए कहा, "कैसी हो बताओ तो कमल?"

कमलने हँसते चेहरेसे जवाब दिया, "अच्छी ही हूँ।"

आशु बाबूने कहा "सो तो भगवानका आशीर्वाद है। नहीं तो जैसे कुदिन आये हैं, उसमें यह सोचा भी नहीं जा सकता कि कोई अच्छी तरह होगा। इतने दिन थी कहाँ बताओ तो? हरेन्द्रसे रोज ही पूछता हूँ और रोज ही यह जवाब देता है—घरमें ताला पड़ा है, उसका कोई पता नहीं। नीलिमाको शक हो रहा था कि तुम कुछ दिनोंके लिए कहीं बाहर चली गई हो।"

हरेन्द्रने उसका जवाब दिया कहा "और कहीं नहीं इसी ग्राममें मोचियोंके मुहल्लेमें सेवा कार्यमें लगी हुई थी। आज भेंट हो गई सो पकड़ लाया।"

आशु बाबू भय-व्याकुल कण्ठसे बोले "मोचियोंके मुहल्लेमें? पर अखबारमें खबर है कि वह मुहल्ला बिलकुल उजाड़ हो गया है। इतने दिन वहीं थीं? अकेली?"

कमलने सिर हिलाते हुए कहा "नहीं अकेली नहीं थी साथमें राजेन्द्र भी थे।"

सुनते ही हरेन्द्रने उसके मुँहकी तरफ देखा पर कुछ कहा नहीं। इसका तात्पर्य यह था कि तुम्हारे बगैर कहे ही मैंने अन्दाजा लगा लिया था। इस बातको मैं नहीं जानूँगा तो और कौन जानेगा कि जहाँ सेवाका इतना जबरदस्त निमंत्रण हो गया है वहाँसे उन अभागोंको छोड़कर वह एक कदम भी इधर उधर नहीं जा सकता।

आशु बाबूने कहा, "अद्भुत आदमी है यह लड़का। उसे मैंने दो-तीनसे ज्यादा दफे नहीं देखा, उसके बारेमें कुछ जानता भी नहीं, फिर भी ऐसा लगता है कि वह किसी अजीब धातुका बना हुआ है। उसे ले क्यों नहीं आईं, सब पूछता। अखबारोंसे तो सब बातें मालूम पड़ती नहीं।"

कमलने कहा, "नहीं। लेकिन उनके आनेमें अब भी देर है।"

"क्यों?"

"मुहल्ला अभीतक पूराका पूरा खतम नहीं हुआ है। उनका प्रण है कि जो लोग अभी बचे हुए हैं उन सबको रवाना किये बगैर वे वहाँसे छुट्टी न लेंगे।"

आशु बाबूने उसके मुखकी तरफ देखते हुए पूछा, "तो फिर तुम्हें कैसे छुट्टी मिल गई? क्या तुम्हें वहाँ फिर जाना पड़ेगा? मैं मना तो नहीं कर सकता, पर यह तो बड़ी चिन्ताकी बात है कमल।"

कमलने सिर हिलाते हुए कहा, "चिन्ताकी कोई बात नहीं आशु बाबू, चिन्ता क्यों नहीं है, बताइए। पर मेरी घड़ीमें जितनी चाबी भरी थी वह खतम हो चुकी, और तब मैं आई हूँ। फिरसे चाबी लगानेकी सामर्थ्य मुझमें नहीं है। अब अकेले राजेन्द्र वहाँ रह गये हैं। किसी किसीके शरीर-यन्त्रमें प्रकृति ऐसी अपरिमित चाबी भरकर दुनियामें भेज देती है कि न तो वह कभी खतम ही होती है और न वह यंत्र ही कभी बिगड़ता है। राजेन्द्र उन्हींमेंसे एक हैं। शुरू-शुरूमें ऐसा लगा कि इस भयानक मुहल्लेमें वे जीते रहेंगे कैसे? और कितने दिन जीते रहेंगे? वहाँसे जब अकेली चली आई, तो किसी भी तरह मेरी चिन्ता न मिटी, पर अब मुझे कोई डर नहीं है। न जाने कैसे मैं निश्चित समझ गई हूँ कि प्रकृति ही खुद अपनी गरजसे ऐसोंको हिफाजत रखती है। नहीं तो गरीब-दुखियोंके झोंपड़ोंमें जब बाढ़की तरह मौत आ जुटती है तब उसकी ध्वंस-लीलाका प्रवाह कौन रोकेगा? आज ही हरेन बाबूसे सब किस्सा कह रही थी। शिवनाथ बाबूके घरसे आखिरी रात जब लज्जासे सिर झुकाये चली आई—"

आशु बाबू यह वृत्तान्त सुन चुके थे, बोले, "इसमें तुम्हारे लिए लज्जाकी क्या बात है कमल? सुना है, उनकी सेवा करनेके लिए ही तुम बिना कहे अपने आप उनके घर पहुँच गई थीं—"

कमलने कहा, "अच्छा उस बातको नहीं आशु बाबू! लज्जा तो मुझे तब हुई जब मैंने देखा कि उनमें कोई बीमारी ही नहीं है —सब ढोंग है —किसी बहानेसे आप लोगोंकी कृपा पाना ही उनका उद्देश्य था जो सफल न हो पाया। आखिर आपने अपने घरसे उन्हें निकाल ही दिया।—तब मेरा क्या हाल हुआ सो मैं आपको समझा नहीं सकती। साथ था उसे भी यह बात कहा नहीं सकी —सिर्फ किसी तरह रातके अन्धकारमें उस दिन चुपचाप वहाँसे निकल आई। रास्तेमें बार बार सिर्फ एक ही बातका खयाल आता रहा कि इस अति क्षुद्र कंगाल आदमीको गुस्सेमें आकर सजा देना न तो धर्म है और न इसमें सम्मान है।

आशु बाबूने विस्मयापन्न होकर कहा, "यह क्या कह रही हो कमल! शिव बाबूकी बीमारी क्या सिर्फ एक बहाना था? सच नहीं थी?"

परन्तु जवाब देनेके पहले ही दरवाजेके पास पैरोंकी आहट सुनकर सबने उधर देखा कि नीलिमा आ रही है। उसके हाथमें दूधका कटोरा है। कमलने हाथ उठाकर नमस्कार किया। उसने हाथका कटोरा पलंगके सिरहाने तिपाईपर रख कर प्रतिनमस्कार किया और यह समझकर कि इन लोगोंकी बातचीतमें उसने बाधा पहुँचाई है खुद कुछ न बोलकर एक तरफ बैठ गई।

आशु बाबूने कहा, "लेकिन यह तो कमजोरी है कमल! यह चीज तो तुम्हारे स्वभावके साथ मेल नहीं खाती। मैं बराबर सोचता था कि जो कार्य अनुचित है जो मिथ्याचार है उसे तुम माफ नहीं करतीं।"

हरेन्द्रने कहा, "इनके स्वभावका तो मुझे पता नहीं मगर मोची-मुसलमानोंके बीच रहकर इनकी धारणा बदल गई है और यह खबर इन्हींसे मिली है। पहले इनके मनमें चाहे जो बात रही हो पर अब किसीके भी खिलाफ शिकायत करनेमें ये नाराज हैं।"

आशु बाबूने कहा, "मगर उसने जो तुम्हारे प्रति इतना बड़ा अत्याचार किया उसका क्या होगा?"

कमलने मुँह उठाते ही देखा कि नीलिमा उसकी तरफ एकटक देख रही है। जवाब सुननेके लिए यही मानो सबसे ज्यादा उत्सुक है। नहीं तो शायद वह चुप रहती, हरेन्द्रने जितना कहा है उससे ज्यादा एक शब्द भी नहीं कहती। उसने कहा, "यह प्रश्न मेरे लिए अब असंगत मालूम होता है। सिर्फ इसके लिए कि जो नहीं है वह क्यों नहीं और कहनेमें मुझे शरम आती है; इस

बातपर झगड़ा करनेमें कि कितना वे कर सके उससे ज्यादा उन्होंने क्यों नहीं किया मेरा सिर झुक जाता है। आप लोगोंसे सिर्फ इतनी प्रार्थना है कि मेरे दुर्भाग्यको लेकर उनसे कृतघ्नता न करें।" इतना कह उसने मानो सहसा थककर कुरसीकी पीठसे सिर टेक दिया और आँखें मींच लीं।

कमरेकी नीरवता भंग की नीलिमाने। उसने नौकरके हाथसे दूधका कटोरा दिलाते हुए धीरे-धीरे कहा "यह तो बिलकुल ही ठंडा हुआ जा रहा है। देखिए, पी सकेंगे या नहीं नहीं तो फिरसे गरम कर लानेके लिए कह दूँ।"

आशु बाबूने कटोरा मुँहसे लगाकर ज़रा-सा पिया और फिर रख दिया। नीलिमाने मुँह उठाकर देखा और कहा "रख देनेसे काम नहीं चलेगा, डॉक्टरकी व्यवस्था मैं तोड़ने नहीं दूँगी।"

आशु बाबू ज़रा हँस-से होकर मोटे तकियेके सहारे पड़ रहे, बोले "यह बात तुम्हें भूलनी नहीं चाहिए कि डाक्टरसे भी बड़ा व्यवस्थापक है हमारा अपना शरीर।"

"मैं नहीं भूलती, भूल जाते हैं आप खुद।"

"सो तो मेरी उमरका दोष है नीलिमा, मेरा नहीं।"

नीलिमाने हँसते हुए कहा "सो तो है ही। दोष आपने शायद उमर पानेमें अब भी आपको बहुत देरी है। —अच्छा, कमलको लेकर हम ज़रा उस कमरेमें जा रही हैं, गप-शप करेंगी, आप आँखें मींचकर ज़रा आराम कीजिए। क्यों? चलें?"

आशु बाबूकी शायद ऐसी इच्छा नहीं थी फिर भी उन्हें सम्मति देनी पड़ी; बोले "मगर एकदम तुम लोग चली मत जाना, बुलानेसे सुन लेना।"

"अच्छी बात है। चलो जी अजित बाबू, हम लोग बगलवाले कमरेमें चलकर बैठें।" यह कह वह सबको साथ लेकर चली गई। नीलिमाकी बातें स्वभावतः ही मधुर होती हैं, और कहनेके ढंगमें भी ऐसी एक विशिष्टता होती है जो सहज ही दिखाई दे जाती है; परन्तु आजके ये थोड़े-से शब्द मानो उससे भी बढ़कर आगे निकल गये। हरेन्द्रने उधर ध्यान नहीं दिया, पर कमलने गौर किया। पुरुषकी दृष्टिमें जो नहीं आया वह पकड़ाई दे गया स्त्रीकी दृष्टिमें। नीलिमा बीमारदारीके काममें आई है, और यह भी ठीक है कि साधारण लोगोंकी दृष्टिमें इस बीमार आदमीकी तन्दुरुस्तीकी तरफ़ ख़ास सावधानी रखनेमें कोई

फिर जरा चुप रहकर बोले "अजितकी कहानी सुनते सुनते मुझे बहुत दिन पहलेकी एक दुःखकी कहानी याद आ रही थी। बचपनमें मेरे एक घनिष्ठ मित्र थे, वे एक पोलिश स्त्रीको प्यार करते थे। स्त्री बहुत ही सुन्दर थी; अभ्यागतोंको पियानो सिखाकर जीविका चलाती थी। सिर्फ रूपमें ही नहीं अनेक गुणोंसे गुणवती भी थी। हम सभी उनकी शुभ कामना करते थे और निश्चित जानते थे कि उनके विवाहमें कहीं भी कोई विघ्न न आयेगा।

अजितने पूछा "विघ्न कैसे आया?"

आशु बाबूने कहा "सिर्फ उमरकी बातपर। कैसे एक दिन उसकी मा आ पहुँची। उसीके मुँहसे बातों ही बातोंमें अचानक पता लगा कि उसकी उमर पैंतीस पार कर चुकी है।'

सुनकर सब चौंक पड़े। अजितने पूछा "उस महिलाने क्या आप लोगोंसे अपनी उमर छिपाई थी?"

आशु बाबूने कहा "नहीं। मेरा विश्वास है कि पूछनेपर वह छिपाती नहीं—उसकी ऐसी प्रकृति ही न थी—मगर पूछनेकी बात किसीके ख्यालमें ही न आई। उसकी देहकी गठन ऐसी थी, चेहरेकी ऐसी सुकुमार श्री थी और ऐसा मधुर कण्ठस्वर था कि कभी किसीको आशंका ही न हुई कि उसकी उमर तीससे ज्यादा हो सकती है।'

कमलने कहा "आश्चर्य है! आप लोगोंमेंसे किसीके क्या आँख ही न थी?"

"थी क्यों नहीं? मगर दुनियाके सभी आश्चर्य आँखोंसे नहीं पकड़े जा सकते। इसे उसीका एक दृष्टान्त समझो।"

"और उस आदमीकी उमर क्या थी?"

"वह मेरी ही उमरका था—तब शायद अट्ठाइस-उन्तीससे ज्यादा न होगी उसकी उमर।"

"फिर?'

आशु बाबूने कहा "फिरकी घटना अत्यन्त संक्षिप्त है। उस युवकका सारा हृदय एक ही क्षणमें उस प्रौढ़ा रमणीके विरुद्ध मानो पाषाण बन गया। उस बातको जमाना बीत गया पर आज भी कयास करता हूँ तो मनमें एक तरहकी टीस उठती है। कितने आँसू, कितनी हाय हाय, कितना आना-जाना, कितना मनाना–रिझाना होता रहा; पर उसके मनसे उस नफरतको जरा भी

दिखना-जुलना नहीं आ सका। इस बातके आगे वह और कुछ सोच ही न सका कि यह ब्याह असम्भव है।"

क्षण-भर सभी चुप रहे। नीलिमाने पूछा, "मगर बात इससे ठीक उल्टी होती तो शायद असम्भव न होता?"

"शायद न होता।"

"पर ऐसा ब्याह क्या उस देशमें एक भी नहीं होता? ऐसे पुरुष क्या वहाँ हैं ही नहीं?"

आशु बाबूने हँसते हुए जवाब दिया, "हैं क्यों नहीं। इस कहानीकी लेखिकाने शायद खास तौरसे ऐसे ही पुरुषोंको पसन्द करके अभागे विश्लेषणका प्रयोग किया है। लेकिन अब रात तो बहुत हो गई अजित, इसका अन्त क्या है?"

अजितने चौंककर उनकी ओर देखा और कहा, "मैं आपकी ही कहानीकी बात सोच रहा था। इतना प्रेम होते हुए क्यों वह उसे ब्याह नहीं कर सका? इतनी बड़ी सत्य वस्तु दिखाई देते एक क्षणमें झूठी हो गई?—जिन्दगी-भर शायद वह महिला यही सोचती रही होगी, एक दिन जिस दिन मैं नारी थी। इसके पहले शायद उस विदुषीका नारीने कभी इस बातकी चिन्ता भी न की होगी कि नारीत्वकी वास्तविक समाप्ति नारीके बिना जाने ही कब और कैसे हो जाती है।"

"लेकिन तुम्हारी कहानीका शेष?"

अजित शान्त भावसे बोला, "रहने दीजिए। जीवनका यह शेष अभी तक निःशेष नहीं हुआ—अपने और दूसरोंके आगे स्त्रियोंकी इस प्रकारकी करुण-कहानीके साथ कहानी खतम होती है। अब आज रहने दीजिए, फिर किसी दिन सुनाऊँगा।"

नीलिमाने सिर हिलाते हुए कहा, "नहीं नहीं, इससे तो अधिक अच्छे अप्रकाशित ही रहने दीजिए।"

आशु बाबूने भी हँसी दो मिला दी, वेदनाके साथ बोले, "वास्तवमें स्त्रियोंके लिए यही समय निःसंग जीवन होनेके कारण सबसे बुरा होता है। इसीसे शायद असहिष्णु, क्रोधी, पर-छिद्रान्वेषी —यहाँ तक कि निष्ठुर होकर सब देशोंके पुरुष इन अविवाहिता प्रौढ़ा स्त्रियोंसे बचकर चलना चाहते हैं नीलिमा।"

नीलिमाने हँसकर कहा, "ऐसा कहना ठीक नहीं आशु बाबू, बल्कि यों कहिए कि तुम जैसी पति-पुत्रहीना अभागी स्त्रियोंसे बचकर चलना चाहता हूँ।"

आशु बाबूने इसका कोई जवाब नहीं दिया, पर इशारेसे स्वीकार कर लिया। बोले, "पर मजा तो यह है कि जो पति-पुत्रसे सौभाग्यवती हैं, वे स्नेह-प्रेम और सौन्दर्य-माधुर्यसे ऐसी परिपूर्ण हो सकती हैं कि उन्हें पता भी नहीं लग पाता कि जीवनका इतना-बड़ा यौवन-काल कब और किस रास्तेसे निकल गया।"

नीलिमाने कहा, "उन भाग्यवतियोंसे मैं डाह नहीं करती आशु बाबू, ऐसी प्रेरणा आज तक मनमें कभी नहीं आई, पर आपके लोकसे जो हमारी तरह भविष्यकी सारी आशाओंको जलांजलि दे चुकी हैं, बता सकते हैं कि उनके मार्गका निर्देश किस तरफ है?"

आशु बाबू कुछ देर तक तो स्तब्ध हुए बैठे रहे, फिर बोले, "इसके जवाबमें मैं सिर्फ बड़ोंकी बातकी प्रतिध्वनि मात्र कर सकता हूँ नीलिमा, उससे ज्यादा मुझमें शक्ति नहीं। वे कह गये हैं कि दूसरोंके लिए अपनेको उत्सर्ग कर देना चाहिए। संसारमें न तो दुःखका ही अभाव है और न आत्मनिवेदनके क्षेत्र-स्थलोंका अवसान है। यह सब मैं भी जानता हूँ,—परन्तु इसमें मैं आज तक निःसंशय होकर नहीं जान पाया कि इसके भीतर वास्तविक सचमुचका निरवच्छिन्न कल्याणमय आनन्द है या नहीं।"

हरेन्द्रने पूछा, "यह सन्देह क्या आपको शुरूसे ही था?"

आशु बाबू मन ही मन कुछ कुण्ठित-से हुए, जरा रुककर बोले, "ठीक याद नहीं पड़ता हरेन्द्र। मनोरमाको गये तब दो-तीन दिन हुए होंगे। मन बोझिल था और शरीर शिथिल। इसी कुरसीपर चुपचाप पड़ा था, अचानक देखा कि कमल आ पहुँची है। आदरसे बुलाके उसे पास बिठाया। मेरी व्यथाकी जगहको सावधानीसे बचाते हुए उसने निकट भी आना चाहा, पर वह निकल नहीं सकी। बातों ही बातोंमें कुछ ऐसा प्रसंग उठ खड़ा हुआ कि फिर उसे कुछ होश ही न रहा। तुम लोग तो उसे जानते ही हो, जो भी कुछ प्राचीन है उसपर उसे कैसी प्रचण्ड वितृष्णा है! उसे झकझोरकर तोड़ डालना ही मानो उसका पैशन ( [illegible] ) है। मन जवाब नहीं देना चाहता, हमेशाका संस्कार मारे डरके सिकुड़ जाता है। फिर भी जवाब ढूँढ़े नहीं मिलता और हार माननी पड़ती है। याद है, उस दिन भी मैंने उसके सामने स्त्रियोंके आत्मोत्सर्गका उल्लेख किया था, मगर उसने उसे मंजूर ही नहीं किया। कहने लगी, स्त्रियोंके हाथ में

निश्चित जानते हैं कि कोई भी पिता अपनी कन्याको ऐसा मंत्र नहीं दे सकता। मेरे पिताके प्रति आप अविचार कर रहे हैं। वे साधु पुरुष थे।

मैंने कहा — समझा कि तुम क्या कहती हो। यदि वास्तवमें यह शिक्षा वे तुम्हें दे गये हों तो उनके प्रति सुविचार करना भी कठिन है। मनोरमाकी मृत्युके बाद अन्य किसी स्त्रीको जो मैं प्यार न कर सका इसे सुनकर तुमने कहा था कि यह चित्तकी कमजोरी है, और कमजोरीको लेकर गर्व नहीं किया जा सकता। मृत पत्नीकी स्मृतिके सम्मानको तुमने निरर्थक आत्म-निग्रह कहकर उपेक्षाकी दृष्टिसे देखा था। संयमके कोई मानी ही उस दिन तुम्हारे ध्यानमें नहीं आये थे।

"कमलने कहा — आज भी नहीं आते आशु बाबू। जो संयम सत्यत आत्मशासनसे जीवनके आनन्दको म्लान कर देता है वह तो कोई चीज ही नहीं — महज मनकी एक लीला है — उसे जीवनकी जरूरत है। सीमा मानकर चलना ही तो संयम है। — धार्मिकोंकी स्पर्धामें भी संयमकी सीमाको लाँघ जाना सम्भव है। तब फिर उस हालतमें इज्जत नहीं दी जा सकती। यह बात क्या आपने कभी विचारके नहीं देखी कि अति-संयम भी एक तरहका असंयम है?

विचारके नहीं देखी यह सच था। इसीसे विचारके देखनेकी बात फटसे याद आ गई। मैंने कहा — यह तो सिर्फ तुम्हारी बातोंकी चतुराई है उसी भोगकी वकालतसे भरी हुई। पर आदमी जितना ही ज्यादा बढ़-चढ़कर भोगको लेना चाहता है, उतना ही उसे खो बैठता है। उसकी भोगकी भूख तो मिटती नहीं — बल्कि निरन्तर अतृप्ति ही बढ़ती जाती है। इसीसे हमारे शास्त्रकार कह गये हैं कि उस मार्गमें शान्ति नहीं है तृप्ति नहीं है, समस्त मुक्तिकी आशा व्यर्थ है। उनका कहना है कि 'न जातु कामः कामानामुपभोगेन शाम्यति हविषा कृष्णवर्त्मेव भूय एवाभिवर्धते। आगमें घी डालनेसे जैसे वह और भी जोरसे जलने लगती है वैसे ही भोग-उपभोगके द्वारा कामना बढ़ती ही जाती है, कभी घटती नहीं'।"

हरेन्द्र उद्विग्न होकर बोल उठा "उसके सामने शास्त्र वाक्य आप क्यों कहने गये? हाँ फिर?"

आशु बाबूने कहा "तुमने ठीक कहा। सुनकर वह हँस पड़ी और बोली

एक बार विचार कर देखो। बात मुँहसे निकल जानेके बाद खुद मुझे ही अपने कानोंको अखरी। कारण, कटाक्ष करनेका अवसर उसके पास कुछ था ही नहीं — कमलको खुद भी मालूम हुआ, पर वह न तो गुस्सा हुई, न रूठी; शान्त चेहरेसे मेरी तरफ देखती हुई बोली, 'मैं प्रतिदिन ही विचार देखती हूँ, आशु बाबू! दुःख नहीं पाती हूँ सो मैं नहीं कहती, पर मैंने उस दुःखको ही जीवनका चरम नहीं मान लिया है। शिवनाथको जो कुछ देना था दे दे चुकी, उससे जो मिलना था सो मिल गया — आनन्दके वे छोटे छोटे क्षण ही मेरे मनमें मणि-माणिक्यकी तरह संचित हैं। न तो निष्फल मानसिक दाहसे मैंने उन्हें जलाकर खाक किया और न सूखे झरनेके नीचे रीते हाथ पसारकर भीख माँगनेके लिए ही खड़ी हुई। उनके प्रेमकी आयु जब खतम हो चुकी तो शान्त मनसे मैंने उन्हें विदा दे दी; पछतावे और शिकायतके धुएँसे आकाश काला करनेकी मेरी प्रवृत्ति ही नहीं हुई। इसीसे उनके सम्बन्धमें मेरा उस दिनका आचरण आप लोगोंको अद्भुत-सा लगा। आप लोगोंने सोचा था कि इतने बड़े अपराधको कमलने माफ कैसे कर दिया! मगर मेरे मनमें उस दिन उनके अपराधसे बढ़कर अपने ही दुर्भाग्यकी बात ज्यादा आई थी!'

" सुनते सुनते मुझे ऐसा लगा कि मानो उसकी आँखोंमें आँसू छलक आये हैं। हो सकता है कि सच हो, या शायद मेरी भूल हो। उस वक्त मेरा हृदय मानो वेदनासे ऐंठ गया — उसमें और मुझमें प्रभेद ही कितना-सा था! मैंने कहा, कमल, ऐसे मणि-माणिक्योंका संचय मैंने भी अपने मनमें किया है, वही तो मेरे लिए सात राज्योंका धन है, — अब हम लोग किसके वास्ते प्रेम करने जायँ बतलाओ?

" कमल चुपचाप देखती रह गई। मैंने पूछा, इस जीवनमें क्या अब तुम और किसीको प्यार कर सकती हो कमल? इस तरह समस्त देह-मनसे अंगीकार कर सकती हो और किसीको?

कमलने अविचलित कण्ठसे जवाब दिया, 'कमसे कम जिन्दा तो यही आशा लेकर रहना चाहिए आशु बाबू! असमयमें बादलोंकी ओटमें आज अगर सूर्य अस्त हो गया-सा मालूम दे, तो क्या यह अन्धकार ही सत्य हो जायगा और कल प्रभातमें अरुण प्रकाशसे अगर आकाश छा जाय तो क्या अपनी आँखोंको बन्द करके यह कह दूँगी कि यह प्रकाश नहीं है, अन्धकार है! जीवनको क्या ऐसे ही व्यर्थके खेल खेलमें खतम कर दूँगी?'

अजित भी उठ खड़ा हुआ, कुछ बोला नहीं। और दोनों नमस्कार करके बाहर हो गये।

बेला सोने चली गई। नीलिमाको छोटे-मोटे दो-एक काम करने बाकी थे पर आज वे यों ही अधूरे पड़े रहे और अन्यमनस्ककी तरह वह भी चुपचाप चल दी।

नौकरकी प्रतीक्षामें आशु बाबू आँखोंपर हाथ धरे पड़े रहे।

बड़ा भारी मकान था। बेला और नीलिमाके सोनेके कमरे आमने-सामने थे। दोनों कमरोंमें बत्ती जल रही थी; इतनी सबकी सब बातें और आलोचनाएँ इस निःसंग कमरोंमें पहुँचनेके बाद मानों धुँधली-सी हो गईं। फिर भी परम आश्चर्यकी बात यह है कि कपड़े बदलनेके पहले दर्पणके सामने आकर खड़े होनेपर दोनों नारियोंके मनमें एक ही समयमें, ठीक एक ही प्रश्न उठ खड़ा हुआ — एक दिन, जिस दिन मैं नारी थी।

## २४

दस-बारह दिन हुए कमल आगरा छोड़कर कहीं बाहर चली गई है, और इधर आशु बाबूको उसकी सख्त जरूरत है। थोड़ी बहुत चिन्ता तो सभीको हुई थी पर शहरके बाहर सबसे ज्यादा हरेन्द्रके ब्रह्मचर्य-आश्रमके माथेपर मँडराने। अक्षय, हरेन्द्र और अजित ज्यादा-ज्यादाकी प्रतिस्पर्धामें ऐसे सूखने लगे कि शायद उनका 'बाप' भी जो मरता तो ऐसे परेशान न होते। अन्तमें उन्होंने एक दिन उसे ढूँढ़ ही निकाला। घटना अत्यन्त साधारण थी। कमलके बापके दोस्तोंमें एक घनिष्ठ परिचित फिरंगी साहब यहाँका काम छोड़कर टूंडलामें रेलवेकी नौकरी करने आया है; उसके स्त्री नहीं है, दो-चार सालकी एक छोटी बच्ची है। उसी परेशानीमें पड़कर वह कमलको टूंडला ले गया है। उसकी घर-गृहस्थी ठीक करनेमें कमलको इतनी देर लग गई। आज सबेरे वह घर लौटी है और तीसरे पहर उसके लिए मोटर भेजकर आशु बाबू बाट देख रहे हैं।

सिलाई करते करते नीलिमा सहसा बोल उठी — "उस आदमीके घरमें स्त्री नहीं, एक नन्हीं-सी बच्चीके सिवा और कोई औरत भी नहीं — फिर भी उसके घर कमलने आरामसे दस-बारह दिन बिता दिये।"

आशु बाबूने बड़ी मुश्किलोंसे सिर घुमाकर उसकी तरफ देखा, पर वे न समझ सके कि इस बातका तात्पर्य क्या है।

नीलिमा मानो अपने मन ही मन कहने लगी "यह तो मालूम होता है नदीकी मछली है जिसके पानीमें भीगने न भीगनेका कोई प्रश्न ही नहीं उठता खाने-पहननेकी कोई चिन्ता नहीं —बिलकुल स्वाधीन है।'

आशु बाबूने सिर हिलाते हुए मृदु कंठसे कहा बात तो करीब करीब ऐसी ही है।"

इसके रूप यौवनकी सीमा नहीं बुद्धि भी वैसी ही अनन्त है। उस रातेमरके साथ उसकी जो विमकी ब्याह-महफिल थी मगर अपमानके डरसे जब कहीं उसे जगह नहीं मिली तो उसे भी उसने बिना किसी संकोचके अपने घर बुला लिया। किसीके मतामतकी परवाहने उसके कर्तव्यसे डिगा नहीं सका। जो किसीसे नहीं बना उसे वह बड़ी आसानीसे कर गुजरी। सुनकर ऐसा लगा जैसे हम उससे छोटे हो गये हैं,—इसके लिए दूसरी औरतोंको न जाने कितनी कितनी बातोंका ख्याल रखना पड़ता है।"

आशु बाबूने कहा ख्याल तो रखना ही चाहिए नीलिमा!'

बेलाने कहा हम भी चाहें तो वैसी ही बेपरवाह और स्वाधीन बन सकती हैं।

नीलिमाने कहा "नहीं नहीं बन सकतीं। मैं भी नहीं बन सकती और आप भी नहीं। कारण दुनिया हमपर जो स्याही छोड़ देगी उसे धो-पोंछकर साफ कर डालनेकी शक्ति हम लोगोंमें नहीं है।

जरा ठहरकर नीलिमा कहने लगी, वैसी इच्छा एक दिन मेरी भी हुई थी इससे खूब जोरसे मैंने इस बातको सोच देखा है। पुरुषोंके बने हुए अविचार और अत्याचारसे हम लड़ मरी हैं और कितनी मरी हैं यह कह नहीं सकती —सिर्फ कल्पना ही सार हुआ है।—पर समाजके इस अत्याचारका असली रूप समझके देखनेके पहले हम कभी नहीं दिखाई दिया। स्त्रियोंकी मुक्ति, स्त्रियोंकी स्वाधीनता तो आजकल हरएक स्त्री-पुरुषकी जबानपर है, पर यह जबानके आगे एक कदम भी आगे नहीं बढ़ती। सो क्यों जानती हैं? अब मालूम हुआ है कि स्वाधीनता तत्त्व-विचारसे नहीं मिलती न्याय और धर्मकी दुहाई देनेसे भी नहीं मिल सकती सभामें बड़े

लेकर पुरुषोंके साथ झगड़ा करनेसे भी नहीं मिलती — असलमें स्वाधीनता जैसी चीज कोई किसीको दे ही नहीं सकता — लेने देनेकी यह चीज ही नहीं। इसको देखते ही दीख जाता है कि यह स्वाधीनता हमारी अपनी पूर्णतासे आत्माके अपने विस्तारसे स्वतः ही आती है। बाहरसे अण्डेका छिलका तोड़ कर भीतरके चीजको मुक्ति देनेसे वह मुक्ति नहीं पाता — बल्कि मर जाता है। हमारे साथ यहींपर उसका पार्थक्य है।"

फिर बेलासे बोली, "अभी जो वह दस-बारह दिनके लिए न जाने कहाँ चली गयी, क्योंकि उसका ठिकाना न रहा, पर यह आशंका किसीके स्वप्नमें भी न हुई कि ऐसा कोई काम वह कर सकती है जिससे उसकी इज्जतपर बट्टा लगे! बताइए, हम दोनों तो आदमीके सिरोंमें इतना जबरदस्त विश्वासका जोर कहाँ पातीं? यह गौरव हमें कौन देता! न पुरुष ही देते न औरतें ही।"

आशु बाबू आश्चर्यके साथ उसके मुँहकी तरफ क्षण-भर देखते रहे, फिर बोले, "वास्तवमें यह सच है नीलिमा।"

बेलाने पूछा, "लेकिन उसका पति होता तो वह क्या करती?"

नीलिमाने कहा, "उसकी सेवा करती, रसोई बनाती, सिलाती, घर-द्वार झाड़ती-बुहारती, बच्चे होते तो उनकी परवरिश करती, और क्या करती? अभी तो वह अकेली है और रुपये-पैसेसे भी तंग है, नहीं तो देखतीं। वास्तवमें मैं तो समझती हूँ, समयके अभावमें वह हम लोगोंसे मिलने जुलने तक न आ सकती।"

बेलाने कहा, "तब फिर?"

नीलिमा, "तब फिर क्या?" कहकर हँस दी और बोली, "घरका काम काज नहीं करें, सेवा या शिकायत कुछ पड़े नहीं, हरदम सैर-सपाटा करती फिरें — क्या यही स्त्रियोंकी स्वाधीनताका माप-दण्ड है? स्वयं विधाताके भी काम-काजका अन्त नहीं, लेकिन कोई क्या इस कारण उन्हें पराधीन कहता है? इस संसारमें हमारी तरफकी मेहनत-मशक्कत भी क्या कुछ कम है?"

आशु बाबू गहरे आश्चर्यके साथ मुग्ध दृष्टिसे उसकी तरफ देखते रहे। असल-में इस ढंगकी कोई बात अबतक उन्होंने नीलिमाके मुँहसे नहीं सुनी थी।

नीलिमा कहने लगी, "खाली बैठी रहना तो जानती ही नहीं, तब वह पति-पुत्र और घर-गृहस्थीके कामोंमें तल्लीन हो जाती — आनन्दकी जल-धाराकी तरह घर-गृहस्थी उसके माथेपरसे बही चली जाती, उसे पता भी न पड़ पाता। मगर जिस दिन समझती कि पतिका काम बोझ बनकर उसके सिरपर सवार

हो गया है उस दिन मैं सौगन्ध खाकर कह सकती हूँ कि उसे संसारमें कोई एक तिलक मिनट भी पकड़कर नहीं रख सकता।"

आशु बाबू आहिस्तेसे बोले — सो ही ठीक है। ऐसा ही मालूम होता है।"

इतनेमें परिचित मोटरका हॉर्न सुनाई दिया। बेलाने खिड़कीसे झाँककर देखा और कहा "कमली ही आती है।"

थोड़ी देर बाद नौकर बत्ती रखने आया और कमलके आनेकी खबर दे गया।

कई दिनसे आशु बाबू उसीकी प्रतीक्षा कर रहे थे मगर फिर भी खबर पाते ही उनका चेहरा अत्यन्त म्लान और गम्भीर हो गया। अभी अभी वे आराम-कुरसीपर सीधे होकर बैठे थे अब फिर पीठ टेककर लेट गये।

भीतर आकर कमलने सबको नमस्कार किया, और आशु बाबूके पासकी कुरसीपर आकर बैठ गई। बोली मैंने सुना कि आप मेरे लिए बड़े व्यस्त हैं, किसे मालूम था कि आप लोग मुझे इतना चाहते हैं — नहीं तो बुलानेके पहले अवश्य ही आपको खबर दे जाती।" कहते हुए उसने आशु बाबूका शिथिल हाथ बड़े स्नेहके साथ खींचकर अपने हाथोंमें ले लिया।

आशु बाबूका मुँह दूसरी ओर था, और अब भी वह उधर ही रहा। उसकी बातका वे कुछ भी उत्तर न दे सके।

कमलने पहले तो समझा कि उनके सम्पूर्ण स्वस्थ होनेके पहले ही वह चली गई थी और अब तक कोई खबर-सुध नहीं ली इसीसे उनका यह अभिमान है। फिर उसने उनकी मोटी उँगलियोंमें अपनी चम्पेकी कली-सी उँगलियाँ उलझाते हुए कानके पास मुँह ले जाकर चुपकेसे कहा मेरी गलती हुई है, मैं माफी माँगती हूँ।' मगर इसका भी जब कोई जवाब नहीं मिला तब उसे सचमुच ही बड़ा आश्चर्य हुआ और साथ ही डर भी लगा।

बेला जानेके लिए कपड़ा बदल चुकी थी खड़े होकर उसने विनयके साथ कहा अगर मालूम होता आप आयेंगी तो आज मालिनीका निमंत्रण मैं हर्गिज स्वीकार न करती लेकिन अब तो न जानेसे उन लोगोंको बड़ी निराशा होगी।'

कमलने पूछा मालिनी कौन है?"

नीलिमाने जवाब दिया "यहाँके मैजिस्ट्रेट साहबकी स्त्री — नाम शायद तुम्हें याद नहीं रहा।" फिर बेलाकी तरफ मुखातिब होकर कहा सचमुच ही आपका जाना जरूरी है। नहीं जानेसे उनकी गानेकी सारी महफिल बिलकुल मिट्टी हो जायगी।"

कमल उसके मनका भाव समझ गई, हँसके बोली, " अपनी बात है, सुनाइए।"

नीलिमाने आशु बाबूकी तरफ इशारा करके कहा, "ये शरमके मारे तुमसे मुँह छिपाये हुए हैं, इसकी मैंने ही भार लिया है सुनानेका। मनोरमाके साथ शिवनाथका ब्याह होना स्थिर हो गया है—पिता और भावी श्वसुरकी अनुमति और आशीर्वाद पानेके लिए दोनोंने पत्र दिये हैं।"

सुनते ही कमलका चेहरा एक पल फक पड़ गया, पर तभी खुश करनेको सम्हालते हुए उसने कहा, "इसमें इनके लिए लज्जाकी क्या बात है।" नीलिमाने कहा, "इनकी लज्जा है इसलिए। और चिट्ठी पानेके बादसे इन कई दिनोंमें इनके मुँहसे सिर्फ एक ही बात बार बार निकली है कि आगरेमें इतने आदमी मर गये भगवानने मुझपर दया क्यों नहीं की! अपनी जानमें किसी दिन कोई अनुचित काम नहीं किया इसीसे इनका अनन्त विश्वास था कि ईश्वर मुझपर भी सदय हैं। और यह अभिमानकी व्यथा ही मानो इनकी सारी वेदनाओंसे बढ़ गई है। मेरे सिवा किसीसे कुछ कह नहीं सके हैं, रात-दिन मन ही मन सिर्फ तुम्हींको पुकार रहे हैं। शायद इनकी धारणा है कि सिर्फ तुम ही इससे परित्राणका रास्ता बता सकती हो।"

कमलने झुककर देखा कि आशु बाबूकी मिची आँखोंके कोनोंसे आँसू ढुलक रहे हैं, हाथसे उन आँसुओंको चुपचाप पोंछकर वह खुद भी स्तब्ध हो रही।

बहुत देर बाद बोली, "एक खबर तो यह हुई और दूसरी?"

नीलिमाने कुछ परिहासके ढंगपर बात कहनी चाही पर जीभसे कहते नहीं बना बोली, 'मामला जरा अविश्वसित जरूर है, पर ऐसा कुछ भयंकर नहीं। हमारे मुखर्जी महाशयके स्वास्थ्यके विषयमें सब कोई बहुत चिन्तित थे सो वे स्वस्थ हो गये हैं और उसके बाद उनके भाई और भाभीने मिलकर उनकी इच्छाके सर्वथा विरुद्ध जबरन उनका ब्याह कर दिया है। और यही इसके साथ उन्होंने यह संवाद आशु बाबूको अपने पत्रमें लिखा है,—बस।' इतना कहकर अबकी बार वह खुद ही हँसने लगी।

उसकी इस हँसीमें न तो दुःख ही था और न कौतुक ही। कमल उसके मुँहकी तरफ देखकर बोली, "दोनों ही ब्याहकी खबरें हैं। एक हो गया है, और एकका होना तय हो गया है—लेकिन मेरी पुकार क्यों हुई? इनमेंसे किसीको भी तो मैं रोक नहीं सकती।"

नीलिमाने कहा, "पर सबकानेकी कल्पना करके ही शायद ये तुम्हें ढूँढ रहे थे। लेकिन मैंने तुम्हें नहीं ढूँढा कमल, मैं तो आज-सबसे भगवानसे यही माँग रही थी कि भेंट होनेपर तुम्हारी प्रसन्न दृष्टि प्राप्त कर सकूँ। इस घरमें दासीके रूपमें जन्म लेकर भाग्यका दोष देने चलूँ तो उसका किनारा न खोज पाऊँगी; अपनी बुद्धिके दोषसे भाग्यका और सर्वनाश दोनों ही जो किये हैं,—उसपर कपरसे नुकसान जो हुआ है उसका विवरण नहीं दे सकूँगी।—अब कहनेका साहस भी जाता रहा।" फिर आशु बाबूकी तरफ इशारा करके कहा, "इनके तो दया-दाक्षिण्यकी हद ही नहीं। जितने दिन ये यहाँ हैं, किसी तरह दिन कट ही जायेंगे; मगर उसके बाद मुझे अन्धकारके सिवा अपनी आँखोंके आगे और कुछ नहीं सूझ रहा है। सोचा है, अबकी बार तुम्हींसे सलाह देनेको कहूँगी और न मिली तो मर जाऊँगी। अब पुरुषोंसे इनाम-भिक्षा माँगती हुई नदीके कूलेकी तरह घाट घाट टकराती हुई आयुके अन्त तक प्रतीक्षा न कर सकूँगी।" कहते कहते उसका स्वर भारी हो आया, पर आँखोंका पानी उसने किसी तरह जबरदस्ती दबा लिया।

कमल उसके मुँहकी तरफ देखकर सिर्फ जरा हँस दी।

"हँसी क्यों?"

"इसलिए कि हँसना जवाब देनेकी अपेक्षा सहज है।"

नीलिमाने कहा, "सो जानती हूँ, पर आजकल बीच बीचमें न जाने कहाँ अदृश्य हो जाया करती हो!—डर तो इस बातका है।"

कमलने कहा, "ऐसी रहूँ अदृश्य लेकिन जरूरत पड़नेपर मुझे ढूँढ़ने नहीं जाना पड़ेगा दीदी, मैं ही आपको देश-भरमें ढूँढ़ निकाल लूँगी। इस विषयमें आप निश्चिन्त रहें।"

आशु बाबूने कहा, "अब इसी तरह मुझे भी अभय दो कमल, मैं भी जिससे इनकी तरह निश्चिन्त हो सकूँ।"

"आदेश दीजिए, मैं आपके लिए क्या कर सकती हूँ?"

"तुम्हें और कुछ नहीं करना होगा कमल, जो करना होगा मैं खुद ही करूँगा। सिर्फ इतना उपदेश दो कि पिताके कर्तव्यके विचारमें कोई अपराध न कर बैठूँ। इतना ही नहीं कि इस ब्याहमें मैं सिर्फ राय ही नहीं दे सकता बल्कि मैं उसे होने भी नहीं दे सकता।"

कमलने कहा, "राय आपकी है, सो आप नहीं भी दें। पर ब्याह नहीं होने देंगे, सो कैसे? कन्या तो आपकी बड़ी हो चुकी है।"

“नहीं, आपने तो कोई प्रश्न नहीं किया। संसारमें यह व्यवस्था तो प्राचीन कालसे ही चली आ रही है कि एकके साथ जब दूसरेके मतका मेल नहीं खाता तो जो शक्तिशाली होता है वह कमजोरको दण्ड देता है। इसमें अनोखी क्या बात है?”

आशु बाबूके क्रोधकी सीमा न रही, बोले, “यह तुम्हारी कैसी बात है कमल? सन्तानके साथ पिताका शक्ति-परीक्षाका सम्बन्ध तो है नहीं जो उसके कमजोर होनेके कारण ही मैं उसे दण्ड देना चाहता होऊँ? कठोर होना कितना कठिन है, सो सिर्फ पिता ही जानता है, फिर भी मैंने जो इतना बड़ा कठोर संकल्प किया है वह सिर्फ इसलिए तो कि उसे गलतीसे बचा लूँ। सचमुच ही क्या तुम इसे समझ नहीं सकी हो?”

कमलने सिर हिलाते हुए कहा, “समझ तो सकी हूँ, पर अगर आपकी बात न मान कर वह भूल ही कर बैठे तो उसका दुःख भी तो कम नहीं पावेगी। अगर उस दुःखको दूर न कर सकें तो इसीलिए क्या आप गुस्सेमें आकर उसके दुःखके बोझको और भी हजार-गुना बढ़ा देना चाहेंगे?”

फिर जरा ठहरकर कहा, “आप उसके सब आत्मीयोंसे बढ़कर परमात्मीय हैं। जिस आदमीको आपने बहुत ही बुरा समझ लिया है क्या उसीके हाथ अपनी लड़कीको हमेशाके लिए निरुपाय निःसहाय करके विसर्जित कर देंगे?— किसी दिन लौटनेका कोई रास्ता ही किसी तरफसे खुला न रहने देंगे?”

आशु बाबू निरुत्तर चुपके सिर्फ देखते रह गये, एक शब्द भी उनके मुँहसे न निकला — सिर्फ देखते देखते उनकी दोनों आँखोंसे आँसुओंकी बड़ी बड़ी बूँदें ढलक पड़ीं।

कुछ देर इसी तरह बीत जानेपर उन्होंने अपनी आस्तीनसे आँखें पोंछीं और रुंधे हुए कण्ठको साफ करके धीरे धीरे सिर हिलाकर कहा, “लौटनेका रास्ता अभी ही है बाहरसे नहीं। पतिको त्याग कर जो लौटना है भगवान् करें कि वह मुझे अपनी आँखोंसे न देखना पड़े।”

कमलने कहा, “यह अनुचित है। बल्कि मैं तो यह कामना करती हूँ कि भूल अगर उसे कभी अपनी आँखोंसे दिखाई दे जाय तो उस दिन उसका संशोधनका मार्ग किसी भी तरफसे बन्द न रहे। इसी तरह तो मनुष्य अपनेको सुधारते सुधारते आज मनुष्य हो सका है। भूलसे तो कोई डर नहीं आशु बाबू, जब तक कि दूसरी तरफका मार्ग खुला है। यह मार्ग आँखोंके सामने बन्द दिखाई देता है, तभी तो आज आपकी आशंकाकी सीमा नहीं है।”

मनोरमा उनकी कन्या न होकर अगर और कोई होती तो यह सीधी-सी बात सहजहीमें उनकी समझमें आ जाती परन्तु एकमात्र सन्तानके भयंकर भविष्यकी निस्सन्दिग्ध दुर्गतिकी कल्पनाने कमलके सम्पूर्ण आवेदनको विफल कर दिया।

उन्होंने अनुनयके स्वरमें कहा "नहीं कमल इस ब्याहको रोकनेके सिवा और कोई रास्ता मुझे नहीं सुझाई देता। इसका कोई भी उपाय क्या तुम नहीं बता सकती?"

"मैं?" उसका इशारा इतनी देर बाद कमलकी समझमें आया और बातको स्पष्ट करनेमें उसका स्निग्ध कण्ठ क्षण-भरके लिए गम्भीर हो उठा पर वह सिर्फ एक ही क्षणके लिए। नीलिमाकी तरफ नजर जाते ही उसने अपनेको सम्हालते हुए कहा, 'नहीं इस विषयमें कोई भी सहायता मैं आपकी न कर सकूँगी। नहीं जानती कि उत्तराधिकारसे वंचित करनेका डर दिखानेसे वह डरेगी या नहीं। पर अगर डर जाय तो मैं कहूँगी कि आपने लिखा-पढ़ाकर और स्कूल-कालेजकी किताबें रटाकर लड़कीको बड़ा भले ही किया हो पर उसे मनुष्य नहीं बनाया। उस अभावको दूर करनेका सुयोग दैवने आज अब ही दिया हो तो मैं उसके बीचमें अन्तराय बनने क्यों जाऊँ?"

बात आशु बाबूको अच्छी नहीं लगी। उन्होंने कहा, "तो क्या तुम यह कहना चाहती हो कि रोकना मेरा कर्तव्य नहीं?"

कमलने कहा "कमसे कम डर दिखाकर रोकना तो नहीं। फिर भी मैं इतना कह सकती हूँ कि अगर मैं आपकी लड़की होती और आपसे बाधा पाती तो इस जीवनमें फिर कभी आपपर श्रद्धा नहीं कर सकती। मेरे पिता मुझे इसी तरहसे पढ़ा गये हैं।"

आशु बाबूने कहा "इसमें कोई असम्भव बात नहीं कमल, तुम्हारे कल्याणका मार्ग उन्होंने इधर ही देखा होगा। पर मुझे नहीं दीखता। फिर भी मैं पिता हूँ कमल, मैं स्पष्ट देख रहा हूँ कि शिवनाथको वह यथार्थ प्रेम नहीं कर सकती—यह उसका मोह है। यह मिथ्या है और जिस दिन इस अप्रत्याशी नशेकी खुमारी दूर होगी उस दिन मनिके दुःखका अन्त नहीं रहेगा। मगर तब उसे बचाओगी कैसे?

कमलने कहा "नशेमें ही चिन्ताकी बात है, पर जब नशा दूर हो जायगा

आशु बाबू फिर कुछ देर मौन रहे और बोले — फिर भी मैं न समझ सका कमल। शिवनाथका चरित्र और उसकी सभी दुष्प्रवृत्तियोंका हाल मणि जानती है,—एक दिन इस घरमें आने देनेमें भी उसे आपत्ति थी; मगर आज जिस सम्मोहनसे उसका हिताहित-ज्ञान —उसकी सारीकी सारी नैतिक बुद्धि ढँक गई है वह यथार्थ प्रेम नहीं है, वह जादू है, वह मोह है,—वह असत्य चाहे जैसे भी हो दूर करना ही पिताका कर्तव्य है।

अबकी बार कमल एकदम स्तब्ध हो रही। इतनी देरमें जाकर दोनोंकी चिन्ता-धाराके मौलिक भेदपर उसकी दृष्टि पड़ी। इन दोनों चिन्ता-धाराओंकी जाति ही अलग अलग है और चूँकि यह भेद तर्ककी चीज नहीं है, इस कारण अब तर्ककी इतनी आलोचना और बातचीत बिलकुल निरर्थक सिद्ध हुई। कमल इस बातको समझ गई कि जिस तरफ उनकी दृष्टि लगी हुई है उधर हजारों वर्ष देखते रहनेपर भी इस सत्यका साक्षात्कार नहीं हो सकता और समझ गई कि इसमें वही बुद्धिकी जाँच वही हिताहित-बोध वही भले-बुरे और सुख-दुःखका अति-स्थूल हिसाब वही मजबूत नींव जमानेके लिए इंजीनियर बुलाना है —इसके सिवा और कुछ नहीं। गणित पैमानेपर ये लोग प्रेमका फल या नतीजा निकालना चाहते हैं। अपने जीवनमें आशु बाबूने अपनी पत्नीको अत्यन्त एकान्त भावसे प्रेम किया था। उनकी स्त्रीको मरे ज़माना बीत गया फिर भी आज तक शायद उस प्रेमकी जड़ उनके हृदयमें शिथिल नहीं हुई।—संसारमें इसकी तुलना बहुत कम मिलती है।—फिर भी यह सब कुछ सत्य होते हुए भी यह मानना पड़ता है कि वे हैं दोनों भिन्न जातीय।

इन दोनों धाराओंकी भलाई-बुराईका प्रश्न उठाकर बहस करना निष्फल है। अपने सम्पूर्ण जीवनमें एक दिनके लिए भी पत्नीके साथ आशु बाबूका मत-भेद नहीं हुआ —हृदयमें मालिन्य तकने स्पर्श नहीं किया। निर्विघ्न शान्ति और अविच्छिन्न सुख-चैनके साथ जिसका दीर्घ विवाहित जीवन बीता है उसके गौरव और माहात्म्यको भला कौन कम कर सकता है? संसारने मुग्ध-चित्तसे उसका स्तव-गान किया है, उनकी दुर्लभ कहानियाँ लिखकर कवि अमर हो गये हैं और अपने जीवनमें इसीको प्राप्त करनेकी व्याकुलतापूर्ण वासनासे मनुष्यके लोभकी सीमा नहीं रही है। जिसकी निःसन्दिग्ध महिमा स्वतःसिद्ध मनुष्यसे चिरकाल अभिवन्दित है, उसे कमल तुच्छ करेगी किस बिरतेपर? किन्तु मनोरमा? जिस दुःशील अभागेके हाथ अपनेको वह विसर्जन करनेको तैयार

दो-तीन मिनट बाद आशु बाबू सहसा चौंककर बोले "कमल, तुम्हारी बातें मैं फिर एक दफे अच्छी तरह विचार कर देखूँगा, पर हमारी बातोंको भी तुम इस तरह मखौल मत करना। अनेकानेक मानवोंने इसे सत्य मानकर स्वीकार किया है, असत्यके द्वारा कभी इतने आदमियोंको नहीं बहकाया जा सकता।"

कमलने अन्यमनस्ककी भाँति ज़रा हँसकर सिर हिला दिया, लेकिन जवाब दिया उसने नीलिमाको। बोली "जिस चीज़से एक आदमीको बहकाया जा सकता है, उसीसे लाख आदमियोंको भी बहकाया जा सकता है। संख्यामात्रका बढ़ जाना ही बुद्धि सत्यका प्रमाण नहीं, दीदी। एक दिन जिन लोगोंने कहा था कि नर-नारीके प्रेमका इतिहास ही मानव-सभ्यताका सबसे सत्य इतिहास है, उन्होंने सबसे बढ़कर इसका पता पाया था; किन्तु जिन लोगोंने यह घोषणा की कि पुत्रके लिए भार्याकी आवश्यकता है, वे स्त्रियोंका सिर्फ अपमान ही करके शान्त नहीं हुए, बल्कि अपने बड़े होनेका रास्ता भी वे चिरकालके लिए बन्द कर गये। और चूँकि उस अपमानपर ही उन्होंने सारी नींव उठाई थी इसलिए आज तक भी उनकी सन्तानके दुःखका कोई किनारा नहीं मिला।"

"पर यह बात मुझे क्यों कह रही हो कमल?"

"क्योंकि आज मुझे आपको ही बतानेकी सबसे ज्यादा ज़रूरत है। इसे धातु-वाक्योंमें नाना अलंकार पहनाकर जिन लोगोंने यह प्रचार किया था कि मातृत्वमें नारीकी चरम सार्थकता है उन लोगोंने समस्त नारी-जातिको धोखा दिया था। जीवनमें किसी भी अवस्थामें क्यों न पड़ना पड़े दीदी पर इस मिथ्या नीतिको हर्गिज़ न मानना। यही मेरा अन्तिम अनुरोध है।—पर अब नहीं मैं जाती हूँ।"

आशु बाबूने थके हुए स्वरमें कहा "अच्छा जाओ। नीचे तुम्हारे लिए गाड़ी खड़ी है, पहुँचा आयेगी।"

कमलने व्यथाके साथ कहा "आप मुझसे स्नेह करते हैं—पर हम दोनोंमें कहीं भी तो मेल नहीं।"

नीलिमाने कहा "है क्यों नहीं कमल। पर वह मालिककी दरमाहाके माफिक काँट-छाँट कर बनाया हुआ मेल नहीं विपरीतताका सहिष्णु मेल है। भीतरका अलग अलग है, पर रूप एक ही है,—आँखोंकी ओझल नसोंमें बहा करता है रक्त। इसीसे तो बाहरका अनैक्य चाहे कितनी गड़बड़ी क्यों न पैदा करे, भीतरका प्रवाह आपसमें हर्गिज़ नहीं रुकता।"

कमलने पास आकर आशु बाबूके कन्धेपर हाथ रखके धीरे धीरे कहा "बदपरहेज करके आप मेरे ऊपर गुस्सा नहीं हो सकेंगे, मैं कहे देती हूँ।" आशु बाबू कुछ बोले नहीं सिर्फ़ खामोश होकर बैठे रहे।

कमलने कहा अंग्रेजीमें एक शब्द है, इमैंसिपेशन (मुक्ति दान)। आप तो जानते हैं, प्राचीन कालमें पिताकी कठोर अधीनतासे सन्तानका मुक्त किया जाना भी उसका एक बड़ा अंग था। उस ज़मानेके लड़के-लड़कियोंने मिलकर इस शब्दका आविष्कार नहीं किया था, आविष्कार किया था तो आप जैसे महान् पिता थे उन्होंने—अपनी बन्धनकी रस्सी ढीली करके जिन्होंने अपनी सन्तानोंको मुक्ति दी थी उन्होंने। आज भी इमैन्सिपेशनके लिए चाहे कितनी ही स्त्रियाँ मिलकर झगड़ा क्यों न करती रहें, देनेवाले असल मालिक पुरुष ही हैं, हम स्त्रियाँ नहीं। वाद-व्यवस्थाके इस सत्यको मैं एक दिनके लिए भी नहीं भूलती। मेरे पिता अक्सर कहा करते थे कि संसारके क्रीत दासोंको उनके मालिकोंने ही एक दिन स्वाधीनता दी थी और उस दिन उनकी तरफसे लड़े भी वे वे ही थे जो उनके मालिकोंकी जातिके थे—दासोंने युद्धके बलपर या युक्तियोंके बलपर स्वाधीनता नहीं पाई। ऐसा ही होता है। विश्वका नियम ही यह है। शक्तिमान ही शक्तिके बन्धनसे दुर्बलोंको परित्राण देते हैं। इसी तरह नारियोंको भी पुरुष ही मुक्ति दे सकते हैं। दायित्व तो उन्हींका है। मनोरमाको मुक्ति देनेका भार आपके हाथमें है। भक्ति विद्रोह कर सकती है, पर पिताके अविश्वासमें तो सन्तानकी मुक्ति नहीं रहती उसकी मुक्ति तो उनके आशीर्वादमें ही निहित है।'

आशु बाबू भी कुछ न बोल सके। इस अपेक्षाकृत प्रकृतिकी लड़कीने संसारमें असम्मान और असमर्थताके बीचमें ही जन्म-लाभ किया है, किन्तु जन्मकी इस लज्जाजनक दुर्गतिको हृदयसे सम्पूर्ण विलुप्त करके अपने अपरिचित पिताके प्रति इसने जो भक्ति और स्नेहका भाव संचित कर रक्खा है उसकी सीमा नहीं है।

कमलके पिताको उन्होंने देखा नहीं और अपने संस्कार और प्रकृतिके अनुसार उस आदमीपर श्रद्धा करना भी कठिन है, फिर भी उस व्यक्तिके लिए उनकी आँखोंमें पानी भर आया। अपनी लड़कीका विद्रोह और निरादरपरक उनके हृदयमें काँटेकी तरह चुभा चुभा है, मगर फिर भी इस पराई लड़कीके मुँहकी तरफ देखकर मानो उन्हें इस बातका आभास-सा मिला कि सब बन्धन तोड़कर भी आदमीको कैसे हमेशाके लिए बाँधके रखा जा सकता है, और वे अपने कन्धेपरका उसका हाथ खींचकर क्षण-भर चुपचाप बैठे रहे।

कमलने कहा "अब मैं जाऊँ ?"

अजित बाबूने हाथ जोड़ दिया, कहा "जाओ।"

इससे ज्यादा उनके मुँहसे और कुछ निकला ही नहीं।

## २५

आकाशमें सूर्य अस्त हो गया है। सन्ध्याकी छायाने घरके भीतरका हिस्सा धुँधला-सा कर दिया है। सिलाईका एक जरूरी काम थोड़ा-सा बचा है, जिसे कमल दिया-बत्तीके पहले ही पूरा कर लेना चाहती है। पास ही कुरसीपर अजित बैठा है। उसकी भाव-भंगीसे मालूम होता है कि कोई बात कहते कहते अचानक रुक गया है और व्याकुल आग्रहके साथ उत्तरकी प्रतीक्षा कर रहा है।

मनोरमा और शिवनाथका मामला सबको मालूम हो चुका है। बातका प्रसंग उसी विषयको लेकर शुरू हुआ है। अजितने शुरू शुरूमें कहा था कि उसने आगरेमें आते ही सन्देह किया था कि अन्तमें जाकर ऐसी ही बात होगी।

पर सन्देहके कारणके सम्बन्धमें कमलने कोई उत्सुकता नहीं दिखाई।

उसके बाद अजित अनर्गल बकते बकते अन्तमें ऐसी जगह जाकर रुक गया जहाँ दूसरी तरफसे उत्तर पाये बिना नहीं बढ़ा जा सकता।

कमल अत्यन्त तल्लीनताके साथ सिलाई करनेमें ही लगी रही, मानो उसे सिर उठानेकी भी फुरसत नहीं।

दो तीन मिनट सन्नाटेमें बीते। आगे न जाने और कितनी देर लगे, इसलिए अजितको फिर कोशिश करनी पड़ी; बोला "आश्चर्य तो यह है कि शिवनाथका आचरण तुम्हारी निगाहमें पकड़ाई नहीं दिया।"

कमलने मुँह नहीं उठाया, किन्तु सिर हिलाकर कहा "नहीं।"

"तुम ऐसी भोली-भाली हो कि तुम्हें कुछ सन्देह नहीं हुआ, इसपर क्या कोई विश्वास कर सकता है?"

"और कोई कर सकता है या नहीं, मुझे नहीं मालूम। पर क्या आप भी नहीं कर सकते?"

अजितने कहा "शायद कर सकता हूँ, लेकिन तुम्हारे मुँहकी ओर देखकर— ऐसे ही नहीं।"

रमणी नहीं हो, इसलिए भारतकी निगूढ़ सत्य वस्तुको तुम पहचान ही नहीं सकती। तुम्हें वह यही बात समझा देना चाहता है। समझोगी या नहीं सो तो तुम्हीं जानो पर इसे मैंने आश्वासन दे दिया है कि मैं कुछ भी क्यों न करूँ उन लोगोंके लिए डरकी कोई बात नहीं। कारण मालूम नहीं, चतुर्दिक आश्रमोंमेंसे अजितकुमार स्वयं कौन-सा आश्रम पसन्द करेंगे, पर फिर भी परम्परासे इसकी खबर मुझे मिल गई है कि वे बहुत-सा अर्थ-व्यय करके ऐसे और भी दस-बीस आश्रम जगह जगह खोल देना चाहते हैं। उनके पास अर्थ भी है और देनेका सामर्थ्य भी। सो उनमेंसे एकका आचार्यत्व तो सतीशको मिल ही जायगा।"

कमल भीतर ही भीतर मुस्कराती हुई बोली — राजलक्ष्मी जैसी दुर्गतिको ढँकनेके लिए इससे अच्छा आवरण और नहीं हो सकता। पर भारतकी सत्य वस्तुको मुझे समझानेसे सतीश बाबूको क्या फायदा होगा? हरेन्द्र बाबूसे मैंने आश्रम उठा देनेके लिए भी नहीं कहा और लोगोंके ऊपर भारत-भरमें आश्रम खोलनेके लिए भी अजित बाबूसे मैं मना नहीं करूँगी। मेरी आपत्ति तो सिर्फ दलीलके सत्य मान लेनेमें है। इसमें किसीका क्या नुकसान?"

सतीश विनीत स्वरमें बोला "नुकसानका परिणाम बाहरसे नहीं दिखाई देता। —बहसके लिए नहीं बल्कि जिज्ञासाके तौरपर मैं आपसे अगर कुछ प्रश्न करूँ तो क्या आप उनका उत्तर देंगी?"

"मगर आज तो मैं बहुत थकी हुई हूँ सतीश बाबू।"

सतीशने उसकी बातपर कुछ ध्यान ही नहीं दिया बोला "हरेन्द्र भइयाने अभी अभी हँसीके तौरपर कहा था कि मैं आपकी खातिर चाहे जितना भी ऊँचा चढ़ गया होऊँ, संसारमें उससे भी ऊँचा और स्थान है तो वह यही घर है। मैं जानता हूँ कि आपके प्रति इनकी श्रद्धा असीम है। आश्रम टूट जानेसे हानि नहीं किन्तु आपकी बातोंसे इनका अगर मन टूट गया तो नुकसानकी पूर्ति होना कठिन है।"

कमल चुप रही। सतीश कहने लगा "राजेन्द्रको आप अच्छी तरह जानती होंगी वह मेरा मित्र है। मूल विषयपर मतका मेल न होता तो हम दोनोंकी मित्रता होती ही नहीं। उसीके समान मैं भी चाहता हूँ कि भारतकी सर्वांगीण मुक्तिमें स्वजातिका परम कल्याण हो। उसी आशासे हम बालकोंको ठोकपीट करके गढ़ना चाहते हैं। इन्हें मृत्युके बाद जन्मजन्मान्तरक

फिर कमलके मुँहकी तरफ देखकर उसने पूछा, "जीवनमें कितने आश्रम आपने अपनी आँखों देखे हैं? और कितनोंके साथ आपका यथार्थ गूढ़ परिचय हुआ है?"

"कठिन प्रश्न है।" कमलने कहा, "वास्तवमें एक भी नहीं देखा और आप लोगोंके आश्रमके सिवा और किसीके साथ मेरा कोई परिचय भी नहीं हुआ।"

"तब बताइए?"

कमलने हँसते चेहरेसे कहा, "आँखोंसे क्या सभी कुछ देखा जा सकता है? आप लोगोंके आश्रमका 'श्रम' ही आँखोंसे देख आई थी, मगर उससे किसी महान् वस्तुके प्राप्त करनेकी बात तो ओटकी ओटमें ही रह गई।"

सतीशने कहा, "आप फिर हँसी उड़ा रही हैं।"

उसका क्षुब्ध चेहरा देखकर हरेन्द्र विनयके स्वरमें बोल उठा, "नहीं नहीं सतीश, हँसी नहीं उड़ा रहीं, यों ही सिर्फ विनोद कर रही हैं। यह तो इनका स्वभाव है।"

सतीश बोला, "स्वभाव है? पर स्वभाव कहनेसे ही कैफियत नहीं हो जाती हरेन्द्र भैया। यह तो भारतके अतीत आदर्श जो भी कुछ नित्य पूजनीय और नित्य-आचरणीय तत्त्व है, उसीका अपमान—उसीके प्रति अवज्ञा दिखाना है। इसकी तो उपेक्षा नहीं की जा सकती।"

हरेन्द्रने कमलकी तरफ इशारा करके कहा, "इस बातपर इनसे बहुत दफे बहस हो चुकी है। इनका कहना है कि अतीतका इसमें कोई महत्त्व नहीं। वस्तु अतीत होती है कालके धर्मसे, मगर अच्छी होती है अपने गुणसे। सिर्फ प्राचीन होनेसे ही वह पूज्य नहीं हो जाती। जो बर्बर जाति किसी जमानेमें अपने बूढ़े मा-बापको जिन्दा गाड़ देती थी, वह आज भी अगर उस प्राचीन अनुष्ठानकी दुहाई देकर मनुष्यके कर्तव्यका निर्देश करना चाहे, तो उसे भी तो रोका नहीं जा सकता सतीश।"

सतीश क्रोधमें आकर ऊँचे स्वरमें कह उठा, "प्राचीन भारतके साथ बर्बरोंकी तुलना नहीं हो सकती हरेन्द्र दादा।"

हरेन्द्रने कहा, "सो मैं जानता हूँ। पर यह तो युक्ति नहीं सतीश, यह तो गलेके जोरकी बात है।"

फिर कमलके मुँहकी तरफ देखकर उसने पूछा "जीवनमें कितने आश्रम आपने अपनी आँखों देखे हैं? और कितनोंके साथ आपका यथार्थ गुरु परिचय हुआ है?"

कठिन प्रश्न है। कमलने कहा, "वास्तवमें एक भी नहीं देखा और आप लोगोंके आश्रमके सिवा और किसीके साथ मेरा कोई परिचय भी नहीं हुआ।"

"तब बताइए?"

कमलने हँसते चेहरेसे कहा, "आँखोंसे क्या सभी कुछ देखा जा सकता है? आप लोगोंके आश्रमका 'मर्म' ही आँखोंसे देखा जाता था, मगर उससे किसी महान् वस्तुके प्राप्त करनेकी बात तो ओटकी ओटमें ही रह गई।"

सतीशने कहा "आप फिर हँसी उड़ा रही हैं।"

उसका क्षुब्ध चेहरा देखकर हरेन्द्र स्निग्ध स्वरमें बोल उठा, "नहीं नहीं सतीश, हँसी नहीं उड़ा रहीं, यों ही सिर्फ विनोद कर रही हैं। यह तो इनका स्वभाव है।"

सतीश बोला "स्वभाव है? पर स्वभाव कहनेसे ही कैफियत नहीं हो जाती हरेन्द्र भैया। यह तो भारतके अतीत कालका जो भी कुछ नित्य पूजनीय और नित्य-आचरणीय तत्त्व है, उसीका अपमान—उसीके प्रति अवज्ञा दिखाना है। इसकी तो उपेक्षा नहीं की जा सकती।"

हरेन्द्रने कमलकी तरफ इशारा करके कहा, "इस बातपर इनसे बहुत दफे बहस हो चुकी है। इनका कहना है कि अतीतका इसमें कोई महत्त्व नहीं। वस्तु अतीत होती है कालके धर्मसे मगर अच्छी होती है अपने गुणसे। सिर्फ प्राचीन होनेसे ही वह पूज्य नहीं हो जाती। जो बर्बर जाति किसी जमानेमें अपने बूढ़े मा-बापको जिन्दा गाड़ देती थी वह आज भी अगर उस प्राचीन अनुष्ठानकी दुहाई देकर मनुष्यके कर्तव्यका निर्देश करना चाहे तो उसे भी तो रोका नहीं जा सकता सतीश।"

सतीश क्रोधमें आकर तीव्र स्वरमें कह उठा, 'प्राचीन भारतके साथ बर्बरोंकी तुलना नहीं हो सकती हरेन्द्र दादा।"

हरेन्द्रने कहा "सो मैं जानता हूँ। पर यह तो युक्ति नहीं सतीश यह तो मनके जोरकी बात है।"

सतीश और भी उत्तेजित हो उठा बोला "यह हम लोगोंने सपनेमें भी न सोचा था हरेन्द्र दादा, कि आपको भी एक दिन इस नास्तिकताके चक्करमें पड़ना पड़ेगा।"

हरेन्द्रने कहा, "तुम जानते हो कि मैं नास्तिक नहीं हूँ। लेकिन यह गाली देकर सिर्फ अपमान ही किया जा सकता है सतीश मतकी प्रतिष्ठा नहीं की जा सकती। कठोर बात ही दुनियामें सबसे ज्यादा कमजोर होती है।"

सतीश शर्मिन्दा हो गया। उसने झुककर हरेन्द्रके पाँव छू लिये और कहा "अपमान मैंने नहीं किया हरेन्द्र भइया। आप तो जानते हैं, हम लोग आपकी कितनी भक्ति करते हैं, मगर हमें दुख होता है जब सुनते हैं कि भारतकी शाश्वत सत्तापर भी आप अविश्वास करने लगे हैं। एक दिन जिन उपादानों और जिन साधनासे इन तपस्वियोंने भारतकी इस विराट जाति और विराट् सभ्यताका निर्माण किया था वह सब कभी विफल नहीं हुआ। युगके अक्षरोंमें लिखा हुआ मैं स्पष्ट देख रहा हूँ कि वही भारतका मज्जागत धर्म है, वही हमारी अपनी चीज है। इस ध्वंसोन्मुख विराट् जातिको फिर उन्हीं उपादानोंसे जिलाया जा सकता है हरेन्द्र भइया, और कोई मार्ग नहीं।"

हरेन्द्रने कहा "न भी जिलाया जा सके सतीश। यह तुम्हारा विश्वास है,—और इसकी कीमत सिर्फ तुम्हीं तक सीमित है। एक दिन ठीक इसी ईजिप्टकी बातके जोरमें उनको कहा था अज्ञात आदिम युगमें एक दिन विराट् जातिने विराट् कुप्रथाके एक विराट् सीमाकी सृष्टि की थी; उसी देश और युगसे यह संसारको मार्ग करता फिरा था और उस दिन वे थे उसके सब उपादान। किन्तु फिर एक दिन देखा गया कि उसी देश और उसी युगने उसकी मृत्यु ला दी। एक दिनके पहलेके उपादानोंने दूसरे दिनके मिथ्या उपादान बनकर उसे संसारसे निश्चिह्न कर दिया,—जरा भी दुविधा नहीं की। उसकी लाश आज पत्थरमें परिणत हो गई है, और अब वह सिर्फ प्रत्न-तत्त्व (पुरातत्त्व) विद्वानोंकी गवेषणाकी चीज रह गई है।"

सतीशको सहसा जवाब ढूँढ़े न मिला और वह कहने लगा 'तो क्या हमारे पूर्व-पुरुषोंका आदर्श भ्रान्त था? उनके तत्त्व-निरूपणमें सत्य नहीं था?"

हरेन्द्रने कहा "हो सकता है कि उस दिन उसमें सत्य रहा हो पर आज उस सत्यके न रहनेमें कोई बाधा नहीं। उस दिन जो पथ सर्वथा सत्य था

अगर आज वही हमें यमराजके दक्षिण द्वारपर पहुँचा दे तो मुँह फुलानेका मैं तो कोई कारण नहीं देखता सतीश।"

सतीश अपने गूढ़ क्रोधको जी-जानसे दबाकर बोला, हरेन्द्र भइया, यह सब सिर्फ आप लोगोंकी आधुनिक शिक्षाका फल है, और कुछ नहीं।

हरेन्द्रने कहा, असम्भव नहीं। किन्तु आधुनिक शिक्षा अगर आधुनिक कालमें हमें कल्याणका मार्ग दिखा सके तो मैं उसमें लज्जाकी कोई बात नहीं देखता सतीश।"

सतीश बहुत देर तक निर्वाक् होकर स्तब्ध बैठा रहा, फिर धीरे धीरे बोला, "मगर मैं तो लज्जाका नहीं बल्कि महा लज्जाका कारण देखता हूँ हरेन्द्र भइया। भारतका ज्ञान और भारतका प्राचीन तत्त्व इस भारतका ही वैशिष्ट्य और प्राण है। उस तत्त्वको तिलांजलि देकर अगर देशको स्वाधीनता प्राप्त करना हो, तो वह स्वाधीनता भारतकी जय न होगी, बल्कि उससे तो सिर्फ पाश्चात्य नीति और पाश्चात्य सभ्यताकी ही जय होगी। वह तो पराजयका ही नामान्तर है। उससे तो मृत्यु अच्छी।"

सतीशकी वेदना हार्दिक है। उस व्यथाका परिमाण अनुभव करके हरेन्द्र मौन हो रहा और अबकी बार जवाब दिया कमलने। उसके मुँहपर सुपरिचित परिहासका चिह्न तक न था और कण्ठस्वर संयत शांत और मृदु था। उसने कहा, सतीश बाबू, आपने अपने जीवनमें जैसे अपने आपको समर्पित कर दिया है, अपने संस्कारोंको भी वैसे ही अगर समर्पित कर सकते तो आज यह बात भी अनुभव करनेमें आपको कठिनाई न होती कि किसी विशेष भावके लिए या किसी वैशिष्ट्यके लिए आदमी नहीं है बल्कि आदमीके लिए ही उस वैशिष्ट्यका आदर है मूल्य है। पर मानव ही अगर नष्ट हो जाय तो उस तत्त्वकी महिमाकी प्रचारसे लाभ ही क्या होगा? भारतके मतकी जय न भी हो तो क्या हुआ मनुष्यकी जय तो होगी। तब मुक्ति पाकर इतने नर-नारी धन्य हो जायेंगे। जरा नवीन तुर्कीकी तरफ तो देखिए। जब तक वह अपनी प्राचीन रीति-नीति, आचार-विचार और परम्परागत पुराने अनुष्ठान-मार्गको सत्य जानकर पकड़े रहा तब तक उसकी बार बार पराजय ही होती रही। आज उसने क्रान्तियोंमेंसे सत्यको पाया है—उसका साराका सारा, कूड़ा-करकट बह गया है,—किसकी ताकत है कि आज उसका उपहास करे!

और मज़ा यह कि किसी दिन उसके प्राचीन मत और मार्गोंने ही उसे निःस्व ही को ऐश्वर्य दिया था, कल्याण दिया था, मनुष्यत्व दिया था। पहले उसने सोचा था कि वही शायद निरापद पथ है। सोचा था कि उसीसे भी गलेसे लगे रहनेसे विगत गौरवको आज भी वापस पाया जा सकता है। उसे इस बातका ख्याल भी न था कि उसका भी विवर्तन है। आज उसका वह मोह टूट गया, पर आत्मग्लानि बढ़ी। ऐसे दृष्टान्त और भी हैं, और भी होंगे। सतीश बाबू, आत्म-विश्वास और आत्म-अहंकार दोनों एक चीज नहीं हैं।

सतीशने कहा, "मानता हूँ। मगर ऐसा भी तो हो सकता है कि पश्चिमके सामने मनुष्यके प्रश्नका जो उत्तर दिया है वह ठीक उत्तर न हो? ऐसा भी तो हो सकता है कि उनकी सभ्यताका भी किसी दिन ध्वंस हो जाय?"

कमलने सिर हिलाकर कहा, "हो तो सकता है। और मेरी धारणा है कि ध्वंस होगा भी।"

"तब फिर?"

कमलने कहा, "उसमें विचारकी कोई बात नहीं होती सतीश बाबू। बुरा तो कभी दुश्मन नहीं हुआ करता, असली दुश्मन तो वह है जो उससे और भी अच्छा है। वह और भी ज्यादा, जिस दिन मनुष्यके सामने उपस्थित होकर प्रश्नका जवाब चाहता है उस दिन उसीके हाथमें राजदण्ड सौंपकर उसे अलग हो जाना पड़ता है। एक दिन शक, हूण और तातारोंने आकर भारतको घोड़ोंके बलपर जीत लिया, मगर यहाँकी सभ्यताको वे नहीं बाँध सके, वे खुद ही बँध गये। जानते हैं इसका कारण क्या था? उसका कारण यह था कि वे खुद ही छोटे थे। पर मुगल पठानोंकी परीक्षा बाकी ही रह गई क्योंकि इसी बीच पराधीनता और नैराश्य आ गये। लेकिन उनकी मियाद आज भी खतम नहीं हुई है। भारतको इसका जवाब उन्हें एक दिन देना ही होगा। खैर, उस प्रसंगको जाने दीजिए,—लेकिन पश्चिमके ज्ञान-विज्ञान और सभ्यताके सामने भारतवर्षको आज अगर सीधा देखना पड़े तो उससे उसके दम्भको चोट जरूर पहुँचेगी, किन्तु यह मैं निश्चयसे कह सकती हूँ कि उससे उसके कल्याणको चोट न पहुँचेगी।"

सतीशने जोरसे सिर हिलाते हुए कहा, "नहीं नहीं नहीं। जिनके आस्था नहीं, श्रद्धा नहीं, विधाताकी सीख जिनकी बाहर है, उनके सामने यह कहना तो दुर्भाग्यको निमन्त्रण देना होगा।" अकस्मात् उसने कनखियोंसे हरेन्द्रको देखा

और कहा, "ठीक इसी तरह एक दिन बंगालमें —अभी ज्यादा दिन नहीं हुए,—विदेशके विज्ञान, विदेशके दर्शन और विदेशकी सभ्यताको बड़ा मानकर कुछ सत्यभ्रष्ट और आदर्शभ्रष्ट लोगोंने अपनी अपूर्व शिक्षाके विजातीय दम्भसे स्वदेशका जो कुछ अपना था, उसीको तुच्छ करके देशके मनको विक्षिप्त और कदाचारी बना डाला था। मगर इतना बड़ा अकल्याण विधाताको सहा न गया। उसकी प्रतिक्रिया हुई और विवेक लौट आया। भूल दिखाई दे गई। उन विषम दिनोंमें जो मनस्वी अपनी शक्तिसे देशके विमुख उद्भ्रान्त चित्तको अपने घरकी ओर फिरसे वापस ले आये थे, वे सिर्फ बंगालके ही नहीं, समस्त भारतके वन्दनीय हैं।" यह कहते हुए उसने दोनों हाथ जोड़कर माथेसे लगा लिये।

बात सच थी और सभी जानते थे। सिवाय हरेन्द्र और अजित दोनोंने जो उसका अनुसरण करके वन्दनीयोंके लिए नमस्कार किया, उसमें आश्चर्यकी कोई बात नहीं थी। अजितने मृदु स्वरमें कहा, "नहीं तो शायद बहुत-से लोग उस समय ईसाई हो जाते। सिर्फ उन्हींके कारण ऐसा न हो सका।" बात कहनेके बाद ही उसने कमलके मुँहकी तरफ देखा,—उसकी आँखोंमें इसका अनुमोदन नहीं था, सिर्फ तिरस्कारका भाव ही दिखाई दिया। फिर भी वह चुप ही रही। शायद, जवाब देनेकी इच्छा भी नहीं थी। अजितको वह जानती थी—पर हरेन्द्रने इसीकी वस्तुतः प्रतिध्वनि-सी की, तब, उसकी कुछ देर पहले कही हुई बातोंके साथ यह असंगत बकना ऐसी भद्दी दीख पड़ी कि वह चुप न रह सकी। बोली, "हरेन्द्र बाबू, कुछ ऐसे आदमी होते हैं जो भूल तो नहीं मानते पर भूलसे डरते जरूर हैं। आप उन्हींमेंसे एक हैं और इसीका नाम है भावके घर चोरी। इतना अनुचित और कुछ हो ही नहीं सकता। इस देशमें आश्रम जैसी संस्थाओंके लिए न कभी रुपयोंकी कमी होगी और न लड़कोंका अभाव पड़ेगा; इसलिए, आपके बिना भी सतीश बाबूका काम चल जायगा मगर इन्हें साथ देनेका मिथ्याचार आपको हमेशा खटकता रहेगा।"

फिर जरा ठहरकर बोली, "मेरे पिता ईसाई थे, पर मैं कौन हूँ, इस बातकी खोज न तो कभी उन्होंने की और न मैंने ही। उन्हें इसकी कोई जरूरत नहीं थी और मुझे कुछ याद न था। मैं तो यही कामना करती हूँ कि धर्मको आजन्म इसी तरह भूली रह सकूँ। परन्तु अभी अभी उच्छृंखल-और कदाचारी कहकर आपने जिनका तिरस्कार किया और वन्दनीय कहकर

और कहा, "ठीक इसी तरह एक दिन बंगालमें,—अभी ज्यादा दिन नहीं हुए,—विदेशके विज्ञान, विदेशके दर्शन और विदेशकी सभ्यताको बड़ा मानकर कुछ उन्मत्त और आत्मविस्मृत लोगोंने अपनी अधूरी शिक्षाके विजातीय दम्भसे स्वदेशका जो कुछ अपना था उसीको तुच्छ करके देशके मनको विक्षिप्त और कदाचारी बना डाला था। मगर इतना बड़ा अकल्याण विधातासे सहा न गया उसकी प्रतिक्रिया हुई और विवेक लौट आया। भूल दिखाई दे गई। उन विषम दिनोंसे जो मनस्वी अपनी शक्तिसे देशका विमुख उद्भ्रान्त चित्तको अपने घरकी ओर फिरसे वापस ले आये थे वे सिर्फ बंगालके ही नहीं समग्र भारतके वन्दनीय हैं।" यह कहते हुए उसने दोनों हाथ जोड़कर माथेसे लगा लिये।

बात सच थी और सभी जानते थे। सिवाय हरेन्द्र और अजित दोनोंने भी उसका अनुसरण करके वन्दनीयोंके लिए नमस्कार किया उसमें आश्चर्यकी कोई बात नहीं थी। अजितने मृदु स्वरमें कहा, "नहीं तो शायद बहुत-से लोग उस समय ईसाई हो जाते। सिर्फ उन्हींके कारण ऐसा न हो सका।" बात कहनेके बाद ही उसने कमलके मुँहकी तरफ देखा,—उसकी आँखोंमें इसका अनुमोदन नहीं था सिर्फ तिरस्कारका भाव ही दिखाई दिया। फिर भी वह चुप ही रही। शायद जवाब देनेकी इच्छा भी नहीं थी। अजितको वह जानती थी,—पर हरेन्द्रने इसीकी अस्फुट प्रतिध्वनि-सी की, तब उसकी कुछ देर पहले कही हुई बातोंके साथ यह संयोग जाकर ऐसी भद्दी दीख पड़ी कि वह चुप न रह सकी। बोली, "हरेन्द्र बाबू, कुछ ऐसे आदमी होते हैं जो भूत तो नहीं मानते पर भूतसे डरते जरूर हैं। आप उन्हींमेंसे एक हैं और इसीका नाम है भावके घर चोरी। इतना अनुचित और तुच्छ हो ही नहीं सकता। इस देशमें आश्रम जैसी संस्थाओंके लिए न कभी रुपयोंकी कमी होगी और न लड़कोंका अभाव पड़ेगा इसलिए, आपके बिना भी सतीश बाबूका काम चल जायगा मगर इसे त्याग देनेका मिथ्याचार आपको हमेशा खटका रहेगा।"

फिर जरा ठहरकर बोली, "मेरे पिता ईसाई थे; पर मैं कौन हूँ इस बातकी खोज न तो कभी उन्होंने की और न मैंने ही। उन्हें इसकी कोई जरूरत नहीं थी और मुझे कुछ याद न था। मैं तो यही कामना करती हूँ कि धर्मके आचरण इसी तरह भूली रह सकूँ। परन्तु अभी अभी उच्छृङ्खल और अनाचारी कहकर आपने जिनका तिरस्कार किया और वन्दनीय कहकर

दिखाई दे रहे हैं। अपने पितासे तुमने उन्हें भुलानेका ही कौशल सीखा है, समझ सकनेकी विद्या नहीं सीखी। अच्छा अब चल दिया। अजित बाबूको अभी देर होगी शायद ?"

अजित उठनेके लिए जरा हिला-डुला पर उठा नहीं।

कमलने कहा, "हरेन्द्र बाबू, प्रभात-सम्मानका प्रकाश रास्तेपर न पड़कर अगर आँखोंपर पड़े तो ठोकर खाकर नालीमें गिरना पड़ता है। इस प्रकाशको जो बुझा देता है उसे हितैषी मित्र ही समझियेगा।"

हरेन्द्रने एक गहरी साँस ली और कहा, "बहुत बार खयाल आता है कि तुम्हारे साथ बुरे क्षणमें परिचय हुआ था। शिवनाथका इतना जोर तो मुझमें नहीं है जितना कि तुममें है, फिर भी मैं कह सकता हूँ कि वे विद्या, बुद्धि, ज्ञान और पौरुषकी चाहे जितनी बड़ाईयाँ दिखलायें, भारतके सामने वह कुछ भी नहीं,—सब अकिंचित्कर है।"

कमलने कहा, "यह तो ऐसी बात हुई जैसे क्लासमें प्रमोशन न पानेवाले विद्यार्थीका एम्. ए. पास करनेवालोंको धिक्कार देना। हरेन्द्र बाबू, 'आत्म-सम्मान-ज्ञान' जैसे एक शब्द है, वैसे ही 'बड़ाई करना' भी एक शब्द है।"

हरेन्द्रको क्रोध आ गया। उसने कहा, "शब्द तो बहुत हैं। लेकिन यह भारत ही एक दिन सारे जगत्‌का गुरु था। यहूदोंके पुरखे तो तब शायद पेड़ोंकी डालियोंपर लटका करते थे। और फिर एक दिन ऐसा आयगा जब भारतवर्ष ही जगत्‌के शिक्षकका आसन ग्रहण करेगा।—करेगा अवश्य ही करेगा।"

कमलको गुस्सा नहीं आया, वह हँस दी। बोली, "आज तो वे लोग डालियोंपरसे नीचे उतर आये हैं। पर यदि इसी आलोचनाका आनन्द उठाना हो कि कौन-से महा-अतीत कालमें किसके पूर्वपुरुष जगत्‌के गुरु थे और कौन-से महा-भविष्य कालमें उनके वंशधर फिर पैतृक पेशा अख्तियार कर लेंगे तो अजित बाबूको साथ लेकर चलिए। मुझे बहुत काम करना है।'

हरेन्द्रने कहा, "अच्छा, नमस्कार।"

और वह विषण्ण गम्भीर चेहरा लिये घरसे निकल गया।

# २६

आठ-दिन बाद कमल आशु बाबूके घर मिलने गई। जिन लोगोंको लेकर यह कहानी है, उनके जीवनमें इधर कई दिनोंमें एक उलट-फेर हो गया है। किन्तु इसे न तो आकस्मिक कहा जा सकता है और न अप्रत्याशित ही। इधर कुछ दिनोंसे जो आकाशमें इधर-उधरसे हवामें उड़ते हुए बादलोंके टुकड़े जमा हो रहे थे उनके परिणामके सम्बन्धमें विशेष सन्देह न था — और हुआ भी यही।

दरवाजेपर दरबान हाजिर नहीं है। नीचेके बरामदेमें साधारणतः कोई बैठता न था फिर भी वहाँ कुछ मेजें और कुर्सियाँ पड़ी रहती थीं दीवारपर बड़े आदमियोंकी बड़ी एक तसवीरें भी थीं — किन्तु आज वे सब नदारद हैं। सिर्फ छतसे एक काली बड़ी लालटेन लटक रही है। जगह जगह कूड़ा-करकट जमा हो रहा है, उसे साफ करनेकी अब शायद आवश्यकता नहीं रह गई है। न जाने कैसा एक श्रीहीन वातावरण है जिसे देखकर सहज ही अनुमान किया जा सकता है कि मकान-मालिक अब यहाँसे प्रस्थान कर रहे हैं।

कमल ऊपर जाकर आशु बाबूकी बैठकमें पहुँची। दिन ढल रहा था। आशु बाबू आराम-कुर्सीपर पर लेटे हुए थे। कमरेमें और कोई न था। पैरोंकी आहटसे उन्होंने आँखें खोलीं और वे उठकर बैठ गये। कमलके आनेकी खबर उन्होंने आशा नहीं की थी; इससे कुछ ज्यादा खुश होकर उन्होंने अभ्यर्थना की, बोले, " कमल हो! आओ बेटा आओ।"

उनके चेहरेकी तरफ देखकर कमलको हृदयमें चोट पहुँची। उसने कहा " यह क्या! आप तो बूढ़े-से दिखाई देने लगे हैं, काकाजी!"

आशु बाबू हँस दिये बोले " बूढ़ा! यह तो भगवानका आशीर्वाद है कमल। भीतर ही भीतर जब कि उमर बढ़ती है तब मनुष्यके लिए इससे बढ़कर दुर्भाग्य और नहीं हो सकता कि बाहरसे बूढ़ा न दिखाई दे। यह अवस्था बचपनमें ही बूढ़े हो जाने जैसी बात है।"

लेकिन तबीयत भी तो अच्छी नहीं दीख रही है!

" नहीं।"

परन्तु, इसके बाद फिर उन्होंने आगे प्रश्न करनेका मौका नहीं दिया, बोले " तुम कैसी हो सो तो बताओ?"

अच्छी हूँ। मैं तो कभी बीमार पड़ती नहीं चाचाजी।"

"सो तो मालूम है। न देह और न मन तुम्हारे दोनों ही बीमार नहीं होते। कारण इसका यह है कि तुममें लोभ नहीं। तुम कुछ भी चाहती नहीं इसीसे भगवानने तुम्हें दोनों हाथोंसे सब कुछ उँडेल कर दे दिया है।"

"मुझे! क्या देते देखा आपने बताइए तो?"

आशु बाबूने कहा "यह किसी साहबकी अदालत नहीं जो गवाही देकर मामला जीत जाओगी। खैर, कुछ भी हो पर मैं मानता हूँ कि दुनियाके विचारसे मैंने कम भी कुछ कम नहीं पाया। यही तो मैं आज सबेरेसे बैठा हाथपर और पर्दे लिखा हिसाब देख रहा था। देखा कि हजारके अंकोंने ही इतने दिनोंसे तहबील फुला रखी थी —अनन्तकालहीन बैंकके भारी माध्यम आकारने आदमियोंके बोझोंको महज ढोया ही किया, —भीतर कोई चीज उसमें थी ही नहीं। लोग सिर्फ गलतीसे ही धोखा करते हैं बेटी कि गणित-शास्त्रके अनुसार शून्योंकी भी कीमत है। मैंने तो देखा कि उनकी कोई भी कीमत नहीं। एकके अंककी दाहिनी तरफ वे अगर पंक्तिवार खड़े हो जायँ तो सब एकको ही एक करोड़ बना देते हैं, पर अगर सिर्फ शून्य ही अपनी संख्याके जोरसे चाहें कि करोड़ हो जायँ तो नहीं हो सकता। जहाँ कोई और अंक नहीं वहाँ तो वे सिर्फ माया ही हैं। मेरा पाना भी ठीक उन शून्योंके पाने जैसा है।"

कमलने बहस नहीं की, वह उनके पास कुरसी खींचकर बैठ गई। आशु बाबूने अपना दाहिना हाथ कमलके हाथपर रखते हुए कहा "बेटी, अबकी बार तो सचमुच ही घर जानेकी बारी आ गई, नद-नदियों तक पार कर जाऊँगा। पूरा हो गया —न जाने अब फिर कब भेंट होगी। पर इतना तुम भरोसा रखो कि मुझे कभी भूलोगी नहीं।"

कमलने कहा "नहीं भूलूँगी नहीं। और भेंट भी होगी फिर कभी। आपको अपनी बेटी सूनी मालूम पड़ रही है, पर मैंने अपनी पूँजी शून्योंसे नहीं भर रखी है चाचाजी, उसमें सचमुचकी चीज है —माया नहीं।"

आशु बाबूने इस बातका कुछ जवाब नहीं दिया पर मनमें समझ लिया कि इसमें लेशमात्र भी झूठ नहीं कहा।

कमलने कहा "मैं घरमें घुसते ही समझ गई कि आप यहीं हैं जरूर, पर आपका मन यहाँसे विदा हो गया है। इसलिए अब आपको पकड़कर नहीं रखा जा सकता। कहाँ जायँगे?—कलकत्ते?"

आशु बाबू धीरेसे सिर हिलाते हुए बोले "नहीं नहीं नहीं। अबकी बार जरा दूर जानेकी सोची है। पुराने मित्रोंको वचन दिया था कि अगर जिन्दा रहा तो फिर एक बार मिल आऊँगा। यहाँ तुम्हें तो कोई काम नहीं कमल, चलोगी बिटिया मेरे साथ विलायत? अगर वहाँसे मैं न लौट सका तो तुम्हारे मुँहसे कोई खबर तो सुन ही लेगा।"

इस अनुक्त सर्वनामका लक्षित कौन है, सो कमलको समझनेमें देर न लगी; परन्तु इस अस्पष्टताको दुरस्त कर लेना भी उसने अनावश्यक समझा।

आशु बाबू कहने लगे, "उसकी कोई बात नहीं बेटी, इस बूढ़ेकी तुम्हें सेवा न करनी होगी। इस अकर्मण्य देहकी कीमत ही क्या है!—इसे ढोते रहनेके लिए मैं अपने ऊपर किसीका बोझ नहीं बढ़ाना चाहता। पर कौन जानता था कमल, कि इस मांस-पिण्डको लेकर भी प्रश्न जटिल हो सकता है! ऐसा लगता है कि मारे लज्जाके जमीनमें गड़ा जा रहा हूँ। इस दुनियामें इतनी बड़ी आश्चर्यकी बात भी होती है, सो भला कब कौन सोच सकता है बताओ!"

कमल सन्देहसे चौंक पड़ी, बोली "नीलिमा जीजीको नहीं देख रही हूँ, काकाजी वे कहाँ हैं?"

आशु बाबूने कहा "शायद अपने कमरेमें होंगी—कल सबेरेसे ही नहीं दिखाई दे रही है। सुना है कि हरेन्द्र आकर उसे अपने घर ले जायगा।"

"अपने आश्रममें?"

"आश्रम अब नहीं रहा। सतीश चला गया है, कुछ लड़कोंको भी अपने साथ ले गया है। सिर्फ चार पाँच लड़कोंको हरेन्द्रने नहीं जाने दिया है, वे वहीं हैं। उनके माँ-बाप नाते-रिश्तेदार कोई भी नहीं हैं, वह चाहता है कि उन्हें वह अपने आदर्शोंके अनुसार नवीन ढंगसे तैयार करे। तुमने सुना नहीं कमल?—सुनती भी किससे!"

जरा ठहरकर फिर कहने लगे, "परसों शामको लोगोंके चले जानेपर अधूरी चिट्ठी पूरी करके नीलिमाको सुनाने लगा। कई दिनोंसे वह बराबर कुछ अन्य-मनस्क-सी रहती थी, इधर उसे देख भी कम पाता था। चिट्ठी थी कलकत्तेके अपने कर्मचारीके नाम मेरे विलायत जानेका सारा आयोजन जल्दी पूरा करनेके लिए। एक नये वसीयतनामेका मसविदा भी भेजा था—शायद यही मेरा आखिरी वसीयतनामा—अटर्नीको दिखाकर पक्का करके दस्तखतके लिए वापस भेजनेको लिखा था। और भी बहुत-सी आज्ञाएँ थीं। नीलिमा चुप सी रही थी

उसकी तरफकी भला बुरा कुछ भी उत्तर न पाकर मैं मुँह उठाकर उसकी तरफ देखने लगा तो देखा उसके हाथका सिलाईका कपड़ा जमीनपर पड़ा है सिर चौकीके एक किनारे झुक गया है आँखें मिची हैं और चेहरा बिलकुल सफेद पड़ गया है। मेरी कुछ समझहीमें न आया कि अचानक क्या हो गया। झटपट उठ कर जमीनपर लिटाया, गिलासमें पानी था उसके मुँह और आँखोंपर छींटे मारे। पंखा था नहीं, सो अखबार उठाकर उससे हवा करने लगा—नौकरको पुकारना चाहा पर मुँहसे आवाज ही न निकली। शायद दो तीन मिनट ही यह अवस्था रही, ज्यादा नहीं। इसके बाद उसने आँखें खोलीं और सिसकनेके साथ उठकर बैठ गई। एक बार सारा शरीर काँप उठा और फिर वह औंधी होकर मेरी गोदमें मुँह छिपाकर जोरसे रोने लगी। ऐसी रोई कि कुछ पूछो मत। मालूम हुआ कि जैसे उसकी छाती ही फट जायगी। बहुत देर बाद मैंने उठाकर बिठाया—कितने दिनोंकी कितनी ही बातें और कितनी ही घटनाएँ याद आ गईं, फिर मुझे समझनेमें कुछ भी बाकी न रह गया।

कमल चुपचाप उनके मुँहकी तरफ देखती रही।

आशु बाबूने क्षण-भर अपनेको सम्हालनेमें लगाया और फिर कहा "मैं समझता हूँ, इस तरह दो तीन मिनट बीते होंगे। मेरे यह सोचनेके पहले ही कि ऐसी हालतमें मुझे क्या करना चाहिए, वह तीरकी तरह उठ खड़ी हुई,—मेरी ओर एक बार देखा तक नहीं—और कमरेसे बाहर निकल गई। न तो उसने कोई बात कही और न मैं ही कुछ बोल सका। उसके बाद फिर मुलाकात नहीं हुई।"

कमलने कहा "यह क्या आप पहले समझ नहीं पाये थे?"

आशु बाबूने कहा "नहीं। कभी स्वप्नमें भी न सोचा था। और कोई होता तो सन्देह करता कि शायद छल है, स्वार्थ है। पर उसके विषयमें ऐसी बात सोचना भी अपराध है।—यह स्त्रियोंका मन कितनी आश्चर्यजनक चीज है! इससे बढ़कर संसारमें और क्या आश्चर्यकी बात होगी कि यह रोगातुर शरीर ऐसा अक्षम और अपटु मन, जीवनकी यह सन्ध्या बेला जिसमें जीवनकी कानी-कौड़ी भी कीमत नहीं—इसपर भी किसी सुन्दरी युवतीका मन आकृष्ट हो! फिर भी यह सच है, जरा भी झूठ नहीं।"

इतना कहकर यह सदाचारी प्रौढ़ आदमी क्षोभ, वेदना और विस्मयसे [illegible]

कितनी व्यथा है, अपनेको विसर्जन करनेकी न जाने कितनी विपुल तैयारियाँ हैं। यद्यपि मैं उसे हाथ पसारकर ले नहीं सका पर क्या कहूँ, उसे नमस्कार करूँ सो भी मेरी समझमें नहीं आ रहा है कमल।"

कमल समझ गई कि पत्नी-प्रेमकी सुदीर्घ छायाने इतने दिन जिन दिशाओंमें अँधेरा कर रखा था आज वे ही दिशाएँ धीरे धीरे उज्ज्वल होती जा रही हैं।

आशु बाबूने कहा — "ठीक है, मणिको मैंने क्षमा कर दिया है। बापके अभिमानको मैं अब उसके आगे आड़ होकर न आने दूँगा। मैं जानता हूँ कि वह दुःख पायेगी, अवश्य विशिष्ट कारण उसे छुटकारा नहीं देगा। अनुमति तो नहीं दे सकूँगा पर जाते समय यह आशीर्वाद छोड़ जाऊँगा कि दुःखोंमें वह फिर अपनेको किसी दिन खोज पा ले। उसकी भूल-भ्रान्ति और प्रेम — भगवान् इन दोनोंका सुविचार करें।" कहते कहते उनका गला भारी हो आया।

इसी तरह नीरवतामें बहुत क्षण कट गये। उनके मोटे हाथपर कमल धीरे धीरे हाथ फेर रही थी, बहुत देर बाद उसने मृदु कण्ठसे कहा, "काकाजी, नीलिमा जीजीके विषयमें आपने क्या निर्णय किया?"

आशु बाबू अकस्मात् सीधे होकर बैठ गये — जैसे किसीने उन्हें ठेलकर उठा दिया हो। 'देखो बेटी, तुम्हें मैं पहले भी नहीं समझा सका हूँ और अब भी न समझा सकूँगा और आज वह सामर्थ्य भी नहीं है। पर, ऐसा संशय मेरे मनमें कभी नहीं आया कि एकनिष्ठ प्रेमका आदर्श मनुष्यका चरम आदर्श नहीं। नीलिमाके प्रेमपर मैं सन्देह नहीं करता, पर जैसे यह सत्य है वैसे ही उसे अस्वीकार करना भी मेरे लिए वैसा ही सत्य है। किसी तरह भी मैं इसे निष्फल आत्म-वंचना नहीं कह सकता। तर्कसे इसका मेल नहीं खायेगा पर यह सच है कि निष्फलतामेंसे होकर मनुष्य आगे बढ़ेगा। मैं नहीं जानता कि कहाँ जायगा पर जायगा जरूर। यद्यपि यह मेरी धारणासे अतीत है पर मैं यह निश्चयसे जानता हूँ कि इतनी बड़ी व्यथाका प्रतिफल मनुष्य किसी न किसी दिन पायेगा अवश्य। नहीं तो संसार अवश्य सृष्टि असत्य हो जायगी।"

वे कहने लगे, ' इसी नीलिमाको ही ले लो किसी भी आदमीके लिए वे भारी अमूल्य सम्पदा हो सकती है — उसके लिए कहीं भी कोई होनेकी जगह नहीं। उसकी व्यर्थता मेरे बाकी दिनोंको काँटेकी तरह चुभती रहेगी।

उनकी दो दिनकी सीमा बांधती है,—उसके बाद वह नष्ट हो जाती है। इसी लिए उनके पकेपन स्वर ऐसा विचित्र होकर बजता है—अन्यथा वह बजता नहीं। सुनकर दम जाता। मैं तो समझती हूँ, शिवनाथने उसे नहीं ठगा, मनोरमाने अपने आप ही भूल की है। सूर्यास्तके समय बादलोंपर जो रंग खिलते रहता है चाचाजी, वह न तो स्थायी होता है और न उसका वह स्वाभाविक रंग ही है। लेकिन फिर भी उसे झूठ कौन कह सकता है।"

आशु बाबूने कहा, "सो मालूम है, पर केवल रंगसे ही तो आदमीके दिन नहीं कटते बेटी और न उपमासे उसकी व्यथा ही मिटती है। बताओ बेटी इसका क्या उपाय है।"

कमलका चेहरा क्षणभरके लिये मलिन हो गया, उसने कहा, "इसीसे घूम फिरकर एक ही प्रश्न बार बार सामने आ जाया करता है चाचाजी, पर जैसे शेष ही नहीं होता। बल्कि यही ठीक है कि जाते समय आप अपना यही आशीर्वाद छोड़ जायँ कि भविष्य दुःखके दिनोंमें अपने आपको ढूँढ़ निकाले जो छलनेवाला है उसके छल जानेके बाद भी बिना किसी संशयके अपनेको पहचान सके। और आपसे भी मैं कहूँगी कि संसारमें होनेवाली अनेक घटनाओंमेंसे विवाह भी एक घटना है, उससे ज्यादा कुछ नहीं। शादीके जिस दिनसे नारीका सर्वस्व मान लिया गया है उसी दिनसे स्त्रियोंके जीवनकी सबसे बड़ी ट्रेजेडी शुरू हो गई है। विदा जानेके पहले अपने मनकी असत्यकी बेड़ीसे अपनी लड़कीको मुक्त कर जाइए, चाचाजी यही आपसे मेरी अन्तिम प्रार्थना है।"

सहसा दरवाजेके पास किसीके पैरोंकी आहट सुनकर दोनों उधर देखने लगे। हरेन्द्रने भीतर आकर कहा, "भाभीजीको मैं लिवाने आया हूँ, आशु बाबू, वे भी तैयार हैं,—तांगा लानेके लिए आदमी भेज दिया है।"

आशु बाबूका चेहरा फक पड़ गया, बोले, "अभी! लेकिन दिन तो अब नहीं रहा!"

हरेन्द्रने कहा "दस-बीस कोस नहीं है पाँचेक मिनटमें पहुँच जायँगी।"

उसका चेहरा जैसा गम्भीर था बातें भी उसकी वैसी ही नीरस थीं।

आशु बाबूने आहिस्तेसे कहा, "सो तो ठीक है। पर कमलका क्या है—आज गये बगैर नहीं चलेगा!"

हरेन्द्रने जेबमेंसे कागजका एक टुकड़ा निकालकर आगे बढ़ाते हुए कहा "आप ही विचार कीजिए।"

उसमें लिखा था "काकाजी, यहाँसे मुझे ले जानेका उपाय अगर तुम न कर सको तो मुझे खबर दे देना। पर फिर मत कहना कि मुझसे कहा क्यों नहीं?—नीलिमा।"

आशु बाबू सन्न रह गये।

हरेन्द्रने कहा "भैया-भाभीजीके सम्बन्धमें तो मैं दावा नहीं कर सकता पर उन्हें तो आप जानते हैं, उनकी इस चिट्ठीके पानेके बाद देर करनेकी भी हिम्मत नहीं पड़ती।"

"तुम्हारे ही ऊपर तो रहेगी?"

"हाँ कमसे कम उससे अच्छी व्यवस्था जब तक न हो सके तब तक। सोचा कि इस घरमें उनके इतने दिन बीत गये तो उस घरमें भी कुछ असुविधा न होगी।"

आशु बाबू चुप रहे। इतना भी न कहा कि यह सुबुद्धि अब तक कहाँ रही?

इतनेमें बेहरा आया और बोला "मेम साहबका सामान लेने मजिस्ट्रेट साहबके यहाँसे आदमी आया है।"

आशु बाबूने कहा "उनका जो कुछ सामान है सब बता दो।"

कमलकी आँखोंसे आँखें मिलते ही उन्होंने कहा, "कल सबेरे बेला यहाँसे चली गई है। मजिस्ट्रेटकी स्त्री उसकी सहेली है।—तुमसे एक सुसंवाद देना तो भूल ही गया कमल—बेलाके पति आये हैं उसे लेनेके लिए,—मालूम होता है अकस्मात् उनका रिफार्मेशन (आत्मशुद्धि) हो गया है।"

कमलने जरा भी आश्चर्य प्रकट न करते हुए कहा "लेकिन यहाँ क्यों न आये?"

आशु बाबूने कहा "शायद लाज-शरमपर बाँध आती। जब विवाह-बन्धन तोड़नेका मामला चला था तब बेलाके पिताकी चिट्ठीके उत्तरमें मैंने अपनी तरफसे सम्मति दी थी। उसके पति शायद इस बातको क्षमा न कर सके होंगे।"

"आपने सम्मति दी थी?"

आशु बाबूने कहा "इसमें आश्चर्यकी बात क्या है कमल? जो पति चरित्र दोषसे अपराधी है उसे त्यागनेमें मैं अन्याय नहीं देखता। मैं नहीं मान सकता कि यह अधिकार सिर्फ पतिको ही है स्त्रीको नहीं।"

कमल चुप हो रही। उसे फिर एक बार स्मरण हो आया कि इस आदमीकी विचार धारामें किसी तरहका कपट नहीं —मन और वचन एक ही स्वरमें बँधे हुए हैं।

नीलिमा दरवाजेके पाससे नमस्कार करके चली गई। न तो भीतर आई और न उसने किसीकी तरफ आँख उठाकर देखा ही।

बहुत देर तक कमल उसी तरह आशु बाबूके हाथपर हाथ फेरती रही कुछ बोली-चाली नहीं। अन्तमें जानेके पहले उसने धीरेसे कहा "यदुके सिवा इस घरमें पुराना और कोई नहीं रह गया।"

"यदु!"

हाँ आपका पुराना नौकर।"

पर वह तो यहाँ है नहीं बिटिया। उसका लड़का बीमार है, सो चार पाँच दिन हुए छुट्टी लेकर देश गया है।

फिर बहुत देर तक कोई बातचीत नहीं हुई। आशु बाबू अकस्मात् पूछ बैठे अच्छा वह राजेन्द्र आजकल कहाँ है कुछ मालूम है तुम्हें कमल?'

"नहीं काकाजी।"

"जानेके पहले उसे एक बार देखनेकी इच्छा हो रही है। तुम दोनों मानो बहन-भाई हो एक ही पेड़के दो फूल-से लगते हो।" इतना कहकर वे चुप होना चाहते थे कि सहसा एक बात याद आ गई, बोले तुम लोगोंका दारिद्र्य ऐसा लगता है जैसे महादेवका दारिद्र्य। तुम्हारे धन-ऐश्वर्य काफी है पर अन्यमनस्क-से होकर जैसे उसे कहीं भूल आये हो। ऐसी उदासीनता कि उसे ढूँढनेकी भी कोई गर्ज नहीं।"

कमलने हँसते हुए कहा ऐसा क्यों कहते हैं काकाजी! राजेन्द्रकी बात मैं नहीं जानती पर मैं तो पैसे-पैसेके लिए दिन-रात मेहनत किया करती हूँ।"

आशु बाबूने कहा 'सो मैंने सुना है। यहीं तो बैठा सोचा करता हूँ।'



उस दिन कमलको घर लौटनेमें काफी देर हो गई। जाते समय आशु बाबूने कहा "डरनेकी कोई बात नहीं बेटी जो आजतक कभी मुझे छोड़कर नहीं रही आज भी वह मुझे छोड़कर न जायगी। निरुपायका उपाय वही करेगी।' कहते

हुए उन्होंने हाथ उठाकर सामनेकी दीवारपर टँगी हुई अपनी स्वर्गीया धर्म-पत्नीकी तसवीर दिखा दी और चुप हो रहे।

* * * *

कमलने घर पहुँचकर देखा कि ऊपर जानेका रास्ता ही बन्द है, बक्सोंका ढेर सीढ़ीके सामने खड़ा पड़ा है। एकाएक उसकी छातीके भीतर धौंक-सा लग गया। किसी तरह रास्ता निकालकर वह ऊपर पहुँची। रसोईघरमें जोरगुल सुनकर उसने झाँककर देखा कि अजितने नौकरानीकी मददसे स्टोव जलाकर चायके लिए पानी चढ़ा दिया है, और चाय-चीनी आदिकी तलाशमें घर-भरकी तमाम चीजें उथल पुथल कर डाली हैं

"यह क्या कर रक्खा है!"

अजित चौंककर कमलकी ओर देखने लगा बोला चाय-चीनी वगैरह क्या तुम लोहेकी तिजोरीमें बन्द रक्खा करती हो! पानी कबसे खौलकर मिट्टी हुआ जा रहा है।"

"लेकिन मेरे घरकी चीज आपको मिलेगी कैसे सो तो बताइए! चलिए, इधर आइए, मैं तैयार किये देती हूँ।"

अजित हटकर अलग खड़ा हो गया।

कमलने कहा पर आज बात क्या है! बक्स-ट्रंक, गठरी-मोटरी —यह सब किसका सामान है!"

"मेरा। हरेन्द्र बाबूने नोटिस दे दिया है।"

"नोटिस दिया है तो वहाँसे चले जानेका दिया होगा। पर यहाँ आनेकी बुद्धि किसने दी!"

"यह मेरी अपनी है। इतने दिनोंसे पराई बुद्धिपर ही चलता आ रहा हूँ —अब मैंने अपनी बुद्धि ढूँढ निकाली है।"

कमलने कहा "अच्छा किया है। पर चीज-वस्त क्या सब नीचे ही पड़ी रहेगी! कोई चुरा नहीं ले जायगा कहीं!

सुनते ही अजित बेचैन हो उठा बोला "चुरा तो नहीं ले गया कोई कुछ! एक बक्सेके ड्रेस-केसमें बहुत-से रुपये रक्खे हैं।"

कमलने सिर हिलाकर कहा "बहुत अच्छा किया है! एक खास जातिके आदमी होते हैं जो अस्सी बरसकी उमर तक भी बालिग नहीं हुआ करते; उनके ऊपर एक न एक अभिभावक होना ही चाहिए। पर इसकी व्यवस्था

भगवान् स्वयं कृपा करके कर देते हैं। जाने दीजिए चलिए, नीचे चलिए चलके—किसी तरह पकड़-धामकर सामान ऊपर लानेकी कोशिश की जाय।"

## २७

मकानमालिक अभी अभी पूरे महीनेका किराया लेकर गया है। इधर उधर बिखरे हुए सामानके बीच बिलकुल कमरेके एक किनारे बेन्तकी आराम-कुरसीपर अजित आँखें मींचे पड़ा है। मुँह सूखा हुआ है, देखते ही पता चल जाता है कि उसके चिन्ताग्रस्त मनमें सुखका लेश भी नहीं है। कमल सिलसिलेवार बैठी हुई चीजोंको फर्शसे मिलाकर एक कागजपर लिख रही है। स्नान भोजनका समय उपस्थित है इस कारण उसके काममें किसी तरहकी चपलता नहीं आई है।—ऐसा लगता है मानो यह उसका रोजमर्राका काम हो। सिर्फ नीरवता कुछ अधिक है।

इतनेमें हरेन्द्रके यहाँसे शामके भोजनका निमंत्रण आया। किसी आदमीके मारफत नहीं—डाकसे। अजितने चिट्ठी खोलके पढ़ी। अक्षय बाबूकी विदाके उपलक्षमें यह आयोजन है। बहुत-से परिचित लोगोंको आमंत्रित किया गया है। नीचेके एक कोनेमें छोटे हरफोंमें लिखा है, कमल जरूर आना बहन।—नीलिमा।

अजितने उसे दिखाते हुए पूछा "जाओगी क्या?"

'जाऊँगी क्यों नहीं। मेरी कदर इतनी बढ़ गई है कि निमंत्रण जैसी चीजकी उपेक्षा कर सकूँ। मगर तुम?"

अजितने दुविधाके स्वरमें कहा "यही सोच रहा हूँ। आज तबीयत कुछ—"

"तो जरूरत नहीं जानेकी।"

अजितकी निगाह अब तक चिट्ठीपर ही थी। नहीं तो वह कमलके ओठोंपर आई हुई कौतुकपूर्ण मुसकराहट जरूर देख लेता।

चाहे जैसे भी हो बंगाली-समाजमें यह खबर सबको मालूम हो गई है कि ये दोनों आगरा छोड़कर नहीं जा रहे हैं। पर इस विषयमें कि किस तरह और क्यों लोगोंका कुतूहल अभी तक सुनिश्चित मीमांसापर नहीं पहुँचा है। असमयके बादलोंकी तरह वह अन्दाज और अनुमानकी हवामें ही उड़ उड़ कर भटक रहा है और मजा यह कि जानना कोई कठिन बात नहीं थी—कमलसे पूछनेसे ही

मालूम हो सकता था कि निस्सन्देह उनका गन्तव्य स्थान अमृतसर है।—पर पूछनेका किसीको साहस न हुआ।

अजितके पिता गुरु गोविन्दसिंहके परम भक्त थे। इसीसे सिक्खोंके महातीर्थ अमृतसरमें उन्होंने खालसा-कालेजके पास खुले मैदानमें एक बंगला बनवाया था। समय और सुविधानुसार वे वहीं जाकर रहा करते थे। उनकी मृत्युके बाद बंगला किरायेपर उठा दिया गया था; पर अब वह खाली है। दोनों वहीं जाकर कुछ दिन रहेंगे। पश्चात् सब कॉलेजमें जायगा और शेष-रात्रिमें भी चलते चलते वे दोनों मोटरसे रवाना होंगे उसी प्रथम दिनकी स्मृतिमें—यही अजितकी अभिलाषा है।

अजितने कहा — हरेन्द्रके यहाँ क्या तुम अकेली ही जाओगी ?

" जाऊँगी नहीं ? आगमनका दरवाजा तो तुम्हारे लिए हमेशा ही खुला रहेगा जब चाहो तब भेंट कर आ सकते हो। पर मेरे लिए तो उसके खुलनेकी आशा कोई आशा नहीं,—अंतिम बार जाकर मिल आऊँ —क्यों क्या कहते हो ? "

अजित चुप रहा। उसे स्पष्ट ही दिखाई देने लगा कि वहाँ तरह तरहके झूठे तथा व्यर्थ और अव्यक्त इशारोंसे सीधे और चक्करदार वाक्य-बाण सिर्फ इसीलिए व्यर्थ करके छूटेंगे और उन आक्रमणोंके सामने इस अकेली रमणीको छोड़ देना कितनी बड़ी कायरता है ! पर उसमें साथ देनेकी भी हिम्मत नहीं थी और मना करना भी उतना ही कठिन था।

नई मोटर खरीदी गई है; शाम होनेके कुछ देर बाद शोफर कमलको लेकर चला गया।

हरेन्द्रके घर दूसरी मंजिलपर लम्बा हॉल था। उसीमें बड़ा कीमती कार्पेट बिछाकर अतिथियोंके लिए इन्तजाम किया गया है। बहुत-सी बत्तियाँ जल रही हैं, कोलाहल भी कम नहीं हो रहा है। बीचमें आशु बाबू हैं और उन्हें घेरे हुए कुछ सज्जन बैठे हैं। बेला आई है और उसके साथ एक और महिला —मैजिस्ट्रेटकी की मालिनी भी आई हैं। एक सज्जन इधरकी ओर पीठ किये हुए उनसे बातें कर रहे हैं। नीलिमा नहीं है, शायद अन्यत्र कहीं काममें फँसी हुई होगी।

हरेन्द्र भीतर पहुँचा और पहुँचते ही उसने देखा कि दरवाजेके पास कमल खड़ी है। आश्चर्यके साथ उसने मीठे स्वरमें उसका स्वागत किया " यों ही कमल आ गई ! कब आई ! अजित कहाँ हैं ? "

सबकी दृष्टि एकाग्र होकर उसी तरफ मुड़ गई। कमलने देखा कि जो व्यक्ति महिलाओंके साथ बातचीत कर रहा था वह और कोई नहीं स्वयं आशु है। कुछ दुबला हो गया है। इन्फ्लुएंजासे तो बच गया पर बंगालके मलेरियासे न बच सका। अच्छा ही हुआ जो वह लौट आया नहीं तो अन्तिम बार उससे भेंट न हो पाती मनमें पछतावा रह जाता।

कमलने कहा अजित बाबू नहीं आये —तबीयत जरा ठीक नहीं है। मैं तो बहुत देरसे आ गई हूँ। "

बहुत देरसे ? क्यों जी ? "

" जीने। कमरोंकी कोठरियोंमें घूम घूमकर देख रही थी। देख रही थी कि कमलने तो धोखा दिया है, साथ ही कमरोंको भी धोखा दिया या नहीं। " कहकर वह हँसती हुई कमरेके भीतर जाकर बैठ गई।

मानो वह यहाँ अद्भुत जन्म-कथा हो जो दूसरोंकी आवश्यकताके लिए नहीं बल्कि अपनी ही आवश्यकताके लिए आत्मरक्षाका सम्पूर्ण संयम लेकर मिट्टी फोड़कर ऊपर सिर उठाती आ रही हो। पारिवारिक विरोधका उसे न तो जरा डर है और न चिन्ता है —चौतरफा दीवार बनाकर उसकी रक्षाकी कोशिश ही मानो व्यर्थ है। आखिर वह ऐसी क्या थी!—परन्तु फिर भी जब भीतर आकर बैठी तब ऐसा मालूम हुआ जैसे रूप रस और गौरवसे उसने अपनी महिमाका एक स्वच्छन्द प्रकाश सब चीजोंपर बखेर दिया है।

ठीक यही भाव हरेन्द्रकी बातसे भी प्रकट हुआ। अन्य दो नारियोंके सामने शालीनतामें भले ही कुछ त्रुटि हो गई हो पर वह आवेशमें आकर कह ही बैठा " अब कहीं हमारी मिलन-सभा पूर्णताको प्राप्त हुई। " कमलके सिवा शायद वह और किसीके लिए ऐसी बात नहीं कह सकता था।

आशुने कहा क्यों ? इससे दर्शनशास्त्रका ऐसा कौन-सा सूक्ष्म तत्त्व परिस्फुटित हो गया जरा कहो तो सही ? "

कमलने हरेन्द्रसे हँसते हुए कहा अब बताइए ? दीजिए इसका जवाब !

हरेन्द्र तथा औरोंने भी मुँह फेरकर अपनी अपनी [illegible] छिपानेकी कोशिश की।

अक्षयने नीरस-कण्ठसे पूछा, " क्यों कमल मुझे पहचाना कि नहीं ? '

आशु बाबू मन ही मन अप्रसन्न हुए, बोले ' तुम पहचान लो इतना ही काफी है। तुमने तो पहचान लिया न ? "

कमलने कहा — यह प्रश्न आपका वैसा है आशु बाबू। आदमी पहचानना तो इनका खास पेशा है। इसमें भी सन्देह करना इनके पेशेपर चोट पहुँचाना है।"

बात उसने इस ढंगसे कही कि अबकी बार किसीसे हँसी दबाये नहीं दबी; मगर साथ ही इस डरसे कि यह कुभाषण आदमी कहीं कुछ कुत्सित बात न कह बैठे सब शंकित हो उठे। आजके दिन आशुबाबूको बुलानेकी हरेन्द्रकी इच्छा नहीं थी; पर यही सोचकर निमंत्रण दे दिया गया था कि वह बहुत दिन बाद घरसे आया है न देनेसे बहुत ही बुरा दीखेगा। हरेन्द्रने डरते हुए और विनयके साथ कहा "हमारे इस घरसे —बल्कि यों कहिए कि इस देशसे ही आशु बाबू चले जा रहे हैं। इनके साथ परिचित होना किसी भी आदमीके लिए सौभाग्यकी बात है और वह सौभाग्य हम लोगोंको प्राप्त हुआ है। आज आपकी तबीयत ठीक नहीं है मन भी अस्वस्थ है, इसलिए हमें आशा करनी चाहिए कि आज हम आपको सुख-सौजन्यके साथ विदा कर सकेंगे।

बातें साधारण-सी थीं; पर उस शान्त सहृदय प्रौढ़ व्यक्तिके चेहरेकी तरह देखते ही वे सबके हृदयमें पैठ गईं।

आशु बाबूको संकोच मालूम हुआ। इस आशंकासे कि बातचीतका सिलसिला कहीं इन्हींके विषयमें न चल पड़े उन्होंने जल्दी दूसरी बात छेड़ दी; बोले "अक्षय शायद तुम्हें मालूम हो गया होगा कि हरेन्द्रका ब्रह्मचर्याश्रम अब नहीं रहा। राजेन्द्र तो पहलेसे ही अलग है और सतीश भी उस दिन चलता बना। जो कुछ दो-चार लड़के रह गये हैं, हरेन्द्रकी इच्छा है कि उन्हें संसारके सीधे रास्तेसे ही आदमी बनाया जाय। तुम सब लोग बहुत दिनों तक बहुत-सी बातें करते रहे, पर नतीजा कुछ नहीं हुआ। अब तुम लोगोंका कर्तव्य है कि कमलको धन्यवाद दो।"

अक्षय भीतरसे जल गया और सूखी हँसी हँसता हुआ बोला — अन्तमें एक मात्र शायद इनकी बातोंसे ? लेकिन कुछ भी कहिए आशु बाबू, मुझे जरा भी आश्चर्य नहीं हुआ। यह अनुमान तो मैंने बहुत पहलेसे ही कर रक्खा था ?"

हरेन्द्रने कहा "सो तो करते ही, क्योंकि आदमी पहचानना आपका पेशा ठहरा।"

आशु बाबू बोले "फिर भी मैं समझता हूँ, लजानेकी कोई जरूरत नहीं

थी। सभी धर्म या मत मूलतः एक ही हैं —सिद्धि प्राप्त करनेके मार्ग वे सिर्फ कुछ प्राचीन आचार-अनुष्ठान ही तो हैं! जो उन्हें मानते नहीं या पाल सकते नहीं, वे न मानें या न पालें, पर जिन्हें मानने या पालनेका अभ्यास है उन्हें निरुत्साह करनेसे क्या लाभ! क्या कहती हो कमल!"

अक्षयने कहा "जरूर।"

आशु बाबूने कमलकी तरफ देखा। उनके देखते ही वह जोरसे सिर हिलाकर बोल उठी "आपका यह दृढ़ विश्वास तो नहीं हुआ आशु बाबू बल्कि यह तो अविश्वास-उपेक्षाकी बात हुई। इस तरह सोच सकती तो मैं आपमतके विरुद्ध एक शब्द भी न कहती। मगर बात ऐसी नहीं है। यह कहना कि आचार अनुष्ठान मनुष्यके लिए धर्मसे भी बड़ी वस्तु हैं वैसा ही है जैसा कि राजासे बढ़कर राजाके कर्मचारियोंको बड़ा बताना।"

आशु बाबूने हँसते हुए कहा "माना कि यह ठीक है, पर इससे क्या तुम्हारी उपमाकी ही पुष्टि मात्र है!"

यह बात कमलके चेहरेसे ही जाहिर थी कि उसने परिहास नहीं किया। उसने कहा, "क्या सिर्फ उपमा ही है आशु बाबू, उससे ज्यादा कुछ नहीं? इसे मैं मानती हूँ कि सभी धर्म असलमें एक हैं, सभी कालमें और सभी देशोंमें वे उसी एक अभेद वस्तुकी अखण्ड साधना हैं। उन्हें छूतीके अन्दर तो पाया जा नहीं सकता। प्रकाश और हवाको लेकर मनुष्यका विवाद नहीं होता विवाद होता है उसके बँटवारेके लिए,—जिसे कि अपने अधिकारमें लिया जा सकता है या दखल करके अपने वंशजोंके लिए इकट्ठा किया जा सकता है। इसीसे तो जीवनकी आवश्यकताओंमें यह इतना बड़ा सत्य हो रहा है। यह तो सभी जानते हैं कि विवाहका मूल उद्देश सभी देशोंमें एक ही है, पर इससे क्या सब उसे मान सकते हैं? आप ही बताइए न अक्षय बाबू, ठीक है कि नहीं?" यह कहा और उसने हँसकर मुँह फेर लिया।

इतनी मोटी बातें सभी समझ गये। कुछ अक्षयने इसके जवाबमें कोई कड़ी बात कहनी चाही पर वह कहे हुए न मिली।

आशु बाबूने कहा "पर मुश्किल तो यह है कमल कि तुम कुछ भी मानना नहीं चाहतीं। सभी आचार-अनुष्ठानोंके प्रति तुम्हारे अन्दर अवज्ञाका भाव है। इसीसे तो तुम्हें समझाना कठिन है।"

कमलने कहा — कुछ भी कठिन नहीं। एक बार सामनेका परदा हटा दीजिए और फिर कोई समझे या न समझे आपको समझानेमें देर न लगेगी। यह नहीं होता तो आपका स्नेह मैं कैसे पा सकती! बीचमें कुहरेकी ओट न हो सो बात नहीं मगर फिर भी वह प्रेम मुझे मिला है। मैं जानती हूँ आपको चोट पहुँचती है लेकिन आचार-अनुष्ठानको मैं तुच्छ बताकर उड़ा देना नहीं चाहती मैं करना चाहती हूँ सिर्फ उसमें परिवर्तन। समयके धर्मानुसार आज जो बदल हो रहा है चोट पहुँचाकर मैं उसीको स्वच्छ कर लेना चाहती हूँ। यह जो मेरी अवज्ञा है वह इसीलिए है कि उसका मूल्य मैं समझती हूँ। न समझती होती तो सबके साथ स्वर मिलाकर उन्हीं बातोंसे सबके साथ मेल मिलाकर ही जीवन बिता देती — जरा भी विद्रोह न करती।'

जरा ठहरकर वह फिर कहने लगी, 'योरोपके उस रिनेसान्सके * दिनोंकी बात याद कीजिए। उन लोगोंने नई सृष्टि करनी चाही पर आचार-अनुष्ठानको हाथ भी न लगाया। पुरानेकी देहपर ही ताजा रंग चढ़ाकर भीतर ही भीतर करने लगे उसकी पूजा। भीतर तक पहुँचे नहीं और वह देखते दो ही दिनमें बिखर गया। डर था हमारे हरेन्द्र बाबूको कि कहीं उनकी अभिलाषा इसी तरह बिखर न जाय। पर अब कोई डर नहीं वे सम्हल गये हैं।' और वह हँसने लगी।

इस हँसीमें हरेन्द्र शामिल न हो सका गम्भीर हो रहा। उसने काम तो कर डाला है, पर भीतरसे अब भी समर्थन नहीं मिल रहा है, और अब भी मन रह रहकर भारी हो उठता है। वह बोला — मुश्किल तो यह है कि तुम भगवानको नहीं मानती और मुक्तिपर भी तुम्हारा विश्वास नहीं। मगर जो लोग तुम्हारी तरह 'मोक्ष वस्तु' की साधनामें लगे हुए हैं और उसके परम निर्वाणमें ध्यान है उनके लिए कठोर आचार-पालनके सिवा और कोई मार्ग भी तो नहीं है। आश्रम खड़ा करके मैं अहंकार नहीं करता; उस दिन जब लड़कोंको लेकर सतीश भाग गया तब मैंने अपनी कमजोरी ही महसूस की है।"

कमलने कहा — तब तो आपने अच्छा नहीं किया हरेन्द्र बाबू। मेरे पिता कहा करते थे कि जिन लोगोंका भगवान जितना ही अधिक सूक्ष्म और अधिक जटिल है वे लोग उतने ही ज्यादा उलझकर मरते हैं और जिन लोगोंके

---

* Renaissance = पन्द्रहवीं शताब्दीमें होनेवाला साहित्य-कला आदिका नवजीवन।

भगवान् जितने ही अधिक स्थूल और सहज हैं, वे लोग सत्यमेंसे उतनी ही दूर, किनारेके निकट हैं। ईश्वरको मानना असलमें नुकसानका कारोबार है। कारोबार जितना ही विस्तृत और व्यापक होगा नुकसान भी उतना ही बढ़ जायगा। उसे समेटकर छोटा कर डालनेसे यद्यपि लाभ ज्यादा नहीं होता किन्तु नुकसानकी मात्रा जरूर घट जाती है। हरेन्द्र बाबू, आपके सतीशसे मैंने बातचीत कर देखी है। आश्रममें उन्होंने अनेक प्रकारके प्राचीन नियमोंका प्रवर्तन किया था — मनकी कामना थी कि उसी प्राचीन युगमें लौट जाय। उन्होंने सोचा था कि दुनियाकी घड़ीको दो हजार वर्ष पीछे हटानेसे ही परम लाभ करनेका अवसर आ पहुँचेगा। योरोपमें भी एक दिन ऐसे ही दल-के-दल लेकर तमाम प्यूरिटनोंके* एक दलने। सोचा था कि भागकर अमेरिका जा बसेंगे और पिछली तरह घड़ियाँ मिलाकर बिना किसी झंझटके आनन्दके साथ बाइबलका युग-युग कायम कर लेंगे। किन्तु उनके कामका हिसाब आज बहुतोंको मालूम हो गया है, नहीं मालूम है तो भक्तजनोंको शायद। जिसके बनानेके दर्शन-शास्त्रके बल वर्तमान विधि-विधानोंका समर्थन किया जाने लगता है तभी उन विधि-विधानोंके वास्तवमें टूटनेका दिन आ जाता है। हरेन्द्र बाबू, आपके आश्रमको शायद नुकसान पहुँचाया हो मैंने पर उस टूटे हुए आश्रमसे जो बाकी बच रहे हैं उनका मैंने नुकसान नहीं किया।"

प्यूरिटनोंका इतिहास अक्षयको मालूम था क्योंकि वह इतिहासका प्रोफेसर था। इस बार और सब चुप रहे, सिर्फ उसीने सिर हिलाकर इसका समर्थन किया।

आशु बाबू कहने लगे, "पर उस युगके इतिहासका जो उज्ज्वल चित्र है—

कमल बीचमें ही बोल उठी "चाहे जितना उज्ज्वल हो वह चित्र पर है तो चित्र ही —उससे ज्यादा कुछ नहीं। ऐसी पुस्तक आज तक संसारमें लिखी ही नहीं गई आशु बाबू, जिससे समाजके यथार्थ प्राणोंका परिचय प्राप्त किया जा सकता। आलोचना करके हम सिर्फ अनुमान कर सकते हैं, पर पुस्तकसे मिला मिलाकर समाज नहीं गढ़ सकते। श्रीरामचन्द्रके युगको भी नहीं युधिष्ठिरके युगको भी नहीं। 'रामायण' और 'महाभारत' में चाहे जितनी ही बातें लिखी हों पर उनके श्लोकोंको खोज-खोजके उन जमानेके साधारण मनुष्यके दर्शन

* महारानी एलिजाबेथके समयका एक अति प्रचण्ड विश्वासी ईसाई धार्मिक दल।

कमलने कहा, कुछ भी कठिन नहीं। एक बार सामनेका परदा हटा दीजिए और फिर कोई समझे या न समझे आपको समझानेमें देर न लगेगी। यह नहीं होता तो आपका स्नेह मैं कैसे पा सकती! बीचमें दूसरेकी ओट न हो सो बात नहीं मगर फिर भी वह प्रेम मुझे मिला है। मैं जानती हूँ आपको चोट पहुँचती है लेकिन आचार-अनुष्ठानको मैं तुच्छ बताकर उड़ा देना नहीं चाहती मैं करना चाहती हूँ सिर्फ उसमें परिवर्तन। समयके धर्मानुसार आज जो अचल हो रहा है चोट पहुँचाकर मैं उसीको सचल कर देना चाहती हूँ। यह जो मेरी चेष्टा है वह इसीलिए है कि उसका मूल्य मैं समझती हूँ। न समझती होती तो सबके साथ स्वर मिलाकर झूठी भक्तिसे सबके साथ मेल मिलाकर ही जीवन बिता देती—जरा भी विरोध न करती।'

जरा ठहरकर वह फिर कहने लगी, 'योरोपके उस रिनेसान्सके * दिनोंकी तो जरा याद कीजिए। उन लोगोंने भी सृष्टि करनी चाही पर आचार अनुष्ठानको हाथ भी न लगाया। पुरानेकी देहपर ही ताजा रंग चढ़ाकर भीतर ही भीतर करने लगे उसकी पूजा। भीतर तक पहुँची नहीं और वह फैशन दो ही दिनमें बिला गया। डर था हमारे हरेन्द्र बाबूको कि कहीं उनका अभियान इसी तरह बिला न जाय। पर अब कोई डर नहीं वे समझ गये हैं।' और वह हँसने लगी।

इस हँसीमें हरेन्द्र शरीक न हो सका गम्भीर हो रहा। उसने काम तो कर डाला है, पर भीतरसे अब भी समर्थन नहीं मिल रहा है, और अब भी मन रह रहकर भारी हो उठता है। वह बोला, 'मुश्किल तो यह है कि तुम भगवानको नहीं मानतीं और मुक्तिपर भी तुम्हारा विश्वास नहीं। मगर जो लोग तुम्हारी तरह 'अज्ञेय वस्तु' की साधनामें लगे हुए हैं और उसके परम निःश्रेयसमें मग्न हैं उनके लिए कठोर आचार-पालनके सिवा और कोई मार्ग भी तो नहीं है। आश्रम उठा देकर मैं अहंकार नहीं करता; उस दिन जब राजेनको लेकर सतीश चला गया तब मैंने अपनी कमजोरी ही महसूस की है।”

कमलने कहा, तब तो आपने अच्छा नहीं किया हरेन्द्र बाबू। मेरे पिता कहा करते थे कि जिन लोगोंका भगवान जितना ही अधिक सूक्ष्म और जटिल है, वे लोग उतने ही ज्यादा छटपटाकर मरते हैं और जिन लोगोंके

---

* Renaissance = पन्द्रहवीं शताब्दीमें होनेवाला साहित्य-कला आदिका नवजीवन।

भगवान् जितने ही अधिक स्थूल और सहज हैं, वे लोग झमेलोंसे उतनी ही दूर, किनारेके निकट हैं। ईश्वरको मानना असलमें नुकसानका कारोबार है। कारोबार जितना ही विस्तृत और व्यापक होगा नुकसान भी उतना ही बढ़ जायगा। उसे समेटकर छोटा कर डालनेसे यद्यपि लाभ ज्यादा नहीं होता किन्तु नुकसानकी मात्रा जरूर घट जाती है। हरेन्द्र बाबू आपके सतीशसे मैंने बातचीत कर देखी है। आश्रममें उन्होंने अनेक प्रकारके प्राचीन नियमोंका प्रवर्तन किया था — मनकी कामना थी कि उसी प्राचीन युगमें लौट जाय। उन्होंने सोचा था कि दुनियाकी हलचलसे दो हजार वर्ष पीछे हटनेसे ही परम श्रेय अपने आप आ पहुँचेगा। योरोपमें भी एक दिन ऐसे ही एक समयकी तालीम सोची थी प्यूरिटनोंके एक दलने। सोचा था कि भागकर अमेरिका चले जायँगे और पिछली सब शताब्दियाँ मिटाकर बिना किसी झंझटके आनन्दके साथ बाइबलका युग-युग कायम कर देंगे। किन्तु उनके कामका हिसाब आज बहुतोंको मालूम हो गया है, नहीं मालूम है तो मसाचुसेट्ससे पूछो। सिर्फ जमानेके दर्शन-शास्त्रके बल वर्तमान विधि-विधानोंका समर्थन किया जा सकता है तभी उन विधि-विधानोंके शासनमें टूटनेका दिन आ जाता है। हरेन्द्र बाबू, आपके आश्रमको नुकसान पहुँचाया तो मैंने पर उस टूटे हुए आश्रममें जो बाकी बच रहे हैं उनका मैंने नुकसान नहीं किया।"

प्यूरिटनोंका इतिहास अक्षयको मालूम था क्योंकि वह इतिहासका प्रोफेसर था। इस बार और सब चुप रहे, सिर्फ अजीत सिर हिलाकर इसका समर्थन किया।

अक्षय बाबू कहने लगे, "पर उस युगके इतिहासका जो उज्ज्वल चित्र है—

कमल बीचमें ही बोल उठी "चाहे जितना उज्ज्वल हो वह चित्र पर है तो चित्र ही —उससे ज्यादा कुछ नहीं। ऐसी पुस्तक आज तक संसारमें किसीने नहीं गढ़ी अक्षय बाबू जिससे समाजके यथार्थ प्राणोंका परिचय प्राप्त किया जा सकता। आलोचना करके [illegible] गर्व अनुभव कर सकते हैं, पर पुस्तकसे मिला मिलाकर समाज नहीं गढ़ सकते। श्रीरामचन्द्रके युगका भी नहीं युधिष्ठिरके युगका भी नहीं। 'रामायण' और 'महाभारत' में चाहे जितनी ही बातें लिखी हों पर उनके श्लोकोंको टटोलनेसे उस जमानेके साधारण मनुष्यके वर्णन

* महारानी एलिजाबेथके समयका एक अति कट्टर निष्ठावान् ईसाई धार्मिक दल।

नहीं मिल सकते; और माँकी गोद चाहे जितनी ही निरापद क्यों न हो, बड़े होनेपर उसमें बाँधकर नहीं रखा जा सकता। संसारकी सम्पूर्ण मानव-जातिसे मिल-कर ही तो मनुष्यका अस्तित्व है, वह तो आपके चारों तरफ है। कम्बल ओढ़कर क्या हवाके स्पर्शको रोका जा सकता है।"

बेला और मालिनी चुपचाप बैठी सुन रही थीं। इस स्त्रीके सम्बन्धमें बहुत-सी बातें उन लोगोंने सुन रखी थीं, पर आज आमने-सामने बैठकर इस परित्यक्ता और निराश्रया महिलाके वाक्योंकी निःसंकोच निर्भयता देखकर उनके आश्चर्यका ठिकाना न रहा।

दूसरे ही क्षण वही भाव आशु बाबूके मुँहसे प्रकट हुआ। उन्होंने कहा, "वास्तवमें हम चाहे जो भी कहा करें कमल, पर तुम्हारी बहुत-सी बातें हम मानते हैं। जिसे हम नहीं कर सकते, इसलिए उसकी अवज्ञा भी नहीं करते। इसी घरमें किसी दिन शिवनाथका दरवाजा बन्द था और सुना है, एक दिन तुम्हारे आ जानेसे सतीशने इस जगहको कलुषित समझ लिया था। मगर आज हम सभी यहाँ आमन्त्रित होकर आये हैं, किसीके आनेकी रोक टोक नहीं—"

इतनेमें एक लड़का दरवाजेके पास आकर खड़ा हो गया। साफ-सुथरी पोशाक पहने था, चेहरेपर आनन्द और सन्तोषका भाव झलक रहा था; बोला, "बहनजीने कहा है, रसोई तैयार है, आसन बिछाये जायँ?"

कमलने कहा, "हाँ हाँ, बिछाये जायँ। जाओ भाई, रात भी तो हो रही है।"

लड़का चला गया। हरेन्द्रने कहा, "जबसे मामीजी आई हैं, खाने-पीनेकी चिन्ता किसीको नहीं करनी पड़ती। उनके लिए तो कहीं जगह न रह गई थी — पर सतीश गुस्सा होकर चला गया।"

आशु बाबूका चेहरा क्षण-भरके लिए सुर्ख हो गया।

हरेन्द्र कहने लगा, "और मजा यह कि सतीशके लिए भी और कोई उपाय नहीं था। वह त्यागी ब्रह्मचारी आदमी ठहरा — उसकी साधनामें यह सम्पर्क विघ्न था। पर मुश्किल तो यह है कि मेरी कुछ समझमें नहीं आ रहा कि वास्तवमें कौन-सा काम ठीक हुआ।"

कमलने तुरन्त निःसंकोच स्वरमें कहा, "वही काम हरेन्द्र बाबू, वही काम

ठीक हुआ है। संयम जब सहज स्वाभाविक न रहकर दूसरोंपर आघात करने लगता है, तब वह दुर्वह हो उठता है।" कहते कहते उसने क्षण-भरके लिए आशु बाबूकी तरफ देखा —शायद कोई एक गुप्त इशारा था —पर फिर उसने हरेन्द्रसे ही कहा "भगवानके रूपमें वे अपने आपको ही बढ़ाकर देखते हैं अपने आपको ही दीन-हीनकर वे अपने भगवानकी सृष्टि करते हैं। इसीसे उनकी भगवानकी पूजा बार बार सिर झुकाकर अपनी ही पूजापर उतर आती है, इसके सिवा उनके लिए और कोई रास्ता भी नहीं। मनुष्य न तो सिर्फ पुरुष ही है और न सिर्फ स्त्री ही; दोनों मिलकर ही एक होते हैं। आधेको बाद देकर शेष आधा जब सिर्फ अपनेको ही विराट रूपमें पाना चाहता है, तब वह अपनेको भी नहीं पाता और भगवानको भी खो बैठता है। सतीश बाबूके लिए दुश्चिन्ता मत रखिए हरेन्द्र बाबू, उनकी सिद्धि स्वयं भगवानके जिम्मे है।"

सतीशको लगभग कोई भी पक्ष न पाता था; इसीसे अन्तिम बातपर सब हँस पड़े। आशु बाबू भी हँसे परन्तु बोले "हमारे हिन्दू-शास्त्रोंमें जो सबसे बड़ी बात है वह है आत्म-दर्शन। अर्थात् अपनेको सम्पूर्णताके साथ जान लेना। ऋषियोंका कहना है कि इसकी खोजमें ही विश्वकी सम्पूर्ण ज्ञान राशि,—सम्पूर्ण ज्ञान भरा पड़ा है। भगवानको पानेका यही एक मार्ग है और इसीके लिए संयम आवश्यक है। तुम ईश्वरको नहीं मानती —पर जो मानते हैं, विश्वास करते हैं, उन्हें चाहते हैं —वे अगर संसारके अनेक विषयोंसे अपनेको वंचित न रखें तो एकाग्रचित्त होकर ध्यानमें मग्न नहीं हो सकते। मनीषियोंकी बात मैं नहीं करता,—पर अज्ञान यह तो हिन्दुओंका अति-प्राचीन-परम्परासे प्राप्त संस्कार है, और यही तो बोध है। समुद्रसे लेकर हिमालय तक सम्पूर्ण भारत अविचल भावसे इसी स्तरपर विश्वास करता है।"

भक्ति विश्वास और आवेगके आवेशसे उनकी दोनों आँखें छलछला आईं। सब तरहके बाहरी आवरणसे मुक्त उनका जो एकनिष्ठ विश्वास-गम्भीर हिन्दू-चित्त निर्वात दीप-शिखाकी तरह जल रहा था कमलने क्षण-भरके लिए उसका अनुभव किया। वह कुछ कहना चाहती थी, पर संकोचके मारे कह न सकी। संकोच और किसी बातका नहीं सिर्फ इसी बातका कि इस तपस्वी संयतेन्द्रिय वृद्ध पुरुषको व्यथा पहुँचाना ठीक नहीं। परन्तु उत्तर न पाकर अब वे खुद ही पूछने लगे, "क्यों कमल क्या यह सच नहीं?" तब उसने सिर

कमलको इसका मोटा-मोटा आभास हरेन्द्रसे मिल चुका था; उसने कहा—
तब तो आप भाग्यवान् हैं —कमसे कम अपने भाग्यसे। इतना जबरदस्त विश्वास इस युगमें दुर्लभ है।"

राजेनने कहा, शायद ऐसा ही हो, ठीक नहीं जानता। सम्भव है, इसीको सौभाग्य कहते हों। पर कभी ऐसा मालूम होता है कि संसारमें मेरा कोई नहीं, मैं अकेला हूँ,—बिलकुल निःसंग अकेला।—अच्छा नमस्कार।'

कमलने हाथ उठाकर प्रति-नमस्कार किया।

राजेन एक कदम बढ़ाकर फिर मुड़ पड़ा, बोला "एक अनुरोध करूँ?"

"कहिए।"

"अगर कभी समय मिले और मेरी याद रहे, तो एक पत्र लिखिएगा? आप खुद कैसी हैं, अजित बाबू कैसे हैं,—यही सब आप लोगोंकी बात मैं अक्सर सोचा करूँगा। अच्छा अब जाता हूँ, नमस्कार।" इतना कहकर राजेन जल्दीसे चला गया और कमल वहीं स्तब्ध होकर खड़ी रही। भले-बुरेका विचार करके नहीं, उसे सिर्फ इसी बातका खयाल हुआ कि यह वही राजेन है! और मनुष्यकी जानकारीके बाहर इस भाग्यवानका सम्पूर्ण-जीवन निर्विघ्न शान्तिके साथ इस तरह बहा चला जा रहा है। एक चिट्ठीके लिए उसे इतना व्याकुल! ऐसी विनीत और सच्ची प्रार्थना!

ऊपर जाकर देखा कि नीलिमाके सिवा और सब यथास्थान बैठे हैं। यह नीलिमाका स्वभाव है,—इधर कोई कुछ खयाल भी नहीं करता। आशु बाबूने कहा, हरेन्द्रने एक बड़े मजेकी बात कही थी कमल, सुननेसे पहले तो सहसा यह एक पहेली सी मालूम होती है, पर बात असलमें सच है। कह रहे थे, लोग इतना भी नहीं समझ सकते कि समाजके प्रचलित विधिविधानोंके उल्लंघन करनेका दुःख सिर्फ चरित्र-बल और विवेक-बुद्धिके ऊपर ही सहन किया जा सकता है। मनुष्य बाहरके अन्यायको ही देखता है, अन्तःकरणकी प्रेरणाकी कुछ खबर ही नहीं रखता। और यहींपर समस्त दुःख और विरोधोंकी सृष्टि होती है।"

कमलने समझा कि इसका लक्ष्य वह खुद और अजित हैं, इसलिए वह चुप रही। उसने यह बात नहीं कही कि उच्छृंखलताके जोरसे भी समाजके विधि-विधानोंका उल्लंघन किया जा सकता है। दुर्बुद्धि और विवेक-बुद्धि दोनों एक चीज नहीं हैं।

बेला और मालिनी उठ खड़ी हुईं, उनके जानेका समय हो गया। कमलकी बिल्कुल उपेक्षा करके उन्होंने हरेन्द्र और आशु बाबूको नमस्कार किया। इस स्त्रीके सामने उन्होंने हमेशा अपनेको छोटा समझा है, इसलिए अन्तमें उसका बदला कुत्सित उपेक्षा दिखाकर। उनके जानेपर आशु बाबूने स्नेहके साथ कहा 'कुछ खयाल मत करना बेटी इसके सिवा उनके पास और कुछ है ही नहीं। मैं भी तो उसी दलका आदमी हूँ। सब जानता हूँ।"

आशु बाबूने हरेन्द्रके सामने आज पहली बार उसे 'बेटी' कहके पुकारा। कहा "दैवयोगसे ये बड़े व्यक्तियोंकी स्त्रियाँ हैं, यहाँकी शिक्षित महिलाएँ ठहरीं। किसी बातचीतमें चाल-चलन और पहनाव-उढ़ावमें अप-टु-डेट हैं। यह भूल जानेसे तो उनकी मूल पूँजीपर चोट पड़ती है कमल। उनपर गुस्सा होना भी अन्याय है।"

कमलने हँसते हुए कहा 'गुस्सा तो मैं नहीं हुई।'

आशु बाबूने कहा 'सो मैं जानता हूँ। गुस्सा मुझे भी नहीं आया सिर्फ हँसी आई। पर घर कैसे जाओगी बेटी, मैं उतारता जाऊँ तुम्हें ?"

"वाह, नहीं तो मैं जाऊँगी कैसे ?"

कहीं लोगोंकी निगाह न पड़ जाय इस डरसे उसने अपनी मोटर लौटा दी थी।

"अच्छी बात है। पर, अब देर करना भी शायद ठीक न हो—क्यों ठीक है न ?"

उनको खयाल हो आया कि अभी वे सम्पूर्ण नीरोग नहीं हुए हैं।

इतनेमें बीचमें जूतेकी आवाज सुनाई दी और दूसरे क्षण सबने अत्यन्त आश्चर्यके साथ देखा कि दरवाजेके बाहर अजित आ खड़ा हुआ है।

हरेन्द्रने ऊँचे स्वरसे स्वागत किया "देखो! बेटर लेट देन नेवर। (=कभी नहींसे देर भली।) अप्रत्याशितका कैसा सौभाग्य है!"

अजित अप्रतिभ होकर बोला "ऐसे आया हूँ।" और पलक मारते ही एक अनचीती दुर्घटनाने उसके भीतरकी बातको जोरसे धक्का देकर बाहर निकाल दिया बोला "नहीं तो फिर मुलाकात न होती। हम लोग तड़के ही चले जा रहे हैं।"

"तड़के ही! आजकी रात बीते!"

"हाँ। सब तैयारियाँ हो चुकी हैं। कलसे हम लोगोंकी यात्रा शुरू होगी।"

बात किसीसे छिपी हुई नहीं थी फिर भी उनके सब मानो लज्जासे म्लान हो उठे।

इतनेमें दबे-पाँव कुण्ठासे नीलिमा आ पहुँची और एक तरफ बैठ गई। संकोच दूर करके आशु बाबूने आँख उठाकर देखा। जो बात वे कहना चाहते थे वह एक बार उनके गलेमें अटकी फिर धीरे धीरे वे बोले "हो सकता है कि हम लोगोंकी अब फिर कभी भेंट न हो तुम दोनों मेरे स्नेहके पात्र हो अगर तुम लोगोंका ब्याह हो जाता तो मैं देख जाता।"

अजितके चेहरा मानो छिपाता नजर आ गया वह व्यग्र कण्ठसे बोल उठा "यह चीज मैं नहीं चाहता आशु बाबू यह तो मेरे लिए कल्पनाके बाहरकी बात है। विवाहके लिए मैंने बार बार कहा है और बार बार सिर हिलाकर कमलने अस्वीकार कर दिया है। अपनी सारी सम्पत्ति —जो कुछ मेरे पास है सब,— उसके नाम लिखकर मैं मजबूतीसे पकड़ाई देनेको तैयार था पर कमल राजी नहीं हुई। आज हम सबके सामने मैं फिर प्रार्थना करता हूँ कमल तुम राजी हो जाओ। मैं अपना सर्वस्व तुम्हें देकर भी जाऊँ। जोखेके जालसे छुटकारा पा जाऊँ।"

नीलिमा अवाक् होकर देखती रह गई। अजित स्वभावतः [illegible] आदमी था उसके सामने उसकी ऐसी असीम व्याकुलता देख सबके सब मारे आश्चर्यके दंग रह गये। आज वह अपनेको बिलकुल निःस्व कर देना चाहता है। अपनी मर्जीसे कोई चीज अपने हाथमें रखनेकी आज जैसे कोई आवश्यकता ही नहीं मालूम हो रही है।

कमलने उसके मुँहकी तरफ देखकर कहा "क्यों तुम्हें इतना डर किस बातका हो रहा है?"

"डर आज न सही पर—"

"पर वह दिन पहले आवे तो सही।"

"आनेपर तो फिर तुम हर्गिज कुछ लोगी नहीं मैं जानता हूँ।"

कमलने हँसते हुए कहा "जानते हो? तो यही होगा तुम्हारे लिए सबसे बड़ा और मजबूत बन्धन।"

जरा ठहरकर फिर कहने लगी "तुम्हें याद नहीं मैंने एक दिन कहा था कि बहुत ज्यादा मजबूत बनानेके लोभसे बिलकुल ठोस और निश्छिद्र मकान बनानेकी कोशिश मत करो। उसमें मुर्देकी कब्र भले ही बन जाय पर जीवित मनुष्यका वासस्थान नहीं बन सकता।"

दुविधाहीन परम निःसंशय स्वर अंकुरित नहीं हुआ और यह बात उसके कानोंसे बचती। मगर फिर भी ऐसा ही हुआ करता है। नियमका विधान ही ऐसा है।

कमलके दरवाजेकी ओटमें मुड़कर नीलिमाने अपनी आँखें पोंछते हुए कहा "कमल मुझे भूल न जाना बहन।" इससे ज्यादा उससे कहते नहीं बना।

कमलने उसे झुककर नमस्कार किया और कहा "दीदी मैं फिर आऊँगी पर जानेसे पहले मैं आपके पास एक प्रार्थना रख जाऊँगी कि जीवनमें कल्याणको कभी अस्वीकार न करना। उसका सत्य रूप आनन्दका रूप है। उसी रूपमें वह दिखाई देता है,—और किसी तरह भी पहचाना नहीं जा सकता। तुम और चाहे जो भी करो दीदी पर अजितबाबूके जरूरी इंकार करनेसे कभी राजी न होना।"

नीलिमाने कहा "ऐसा ही होगा कमल।"

आशु बाबू गाड़ीमें जाकर बैठे तो कमलने हिन्दू-रीतिसे उनके पाँव छूकर प्रणाम किया। आशु बाबूने उसके माथेपर हाथ रखकर आशीर्वाद दिया। कहा "तुमसे मुझे एक वास्तविक सत्यका पता लगा कमल। अनुकरणसे मुक्ति नहीं मिलती मुक्ति मिलती है ज्ञानसे। इससे डर लगता है कि तुम्हें जिसने मुक्ति दी है; कहीं अजितको वही असम्मानमें न डुबो दे। उसकी रक्षा करना बेटी। आजसे इसका भार तुम्हींपर है।"

कमलने दुबारा प्रणाम किया।

आशु बाबू फिर कहने लगे "तुम्हारी ही बात मैं तुम्हें याद दिलाये देता हूँ कमल! उस दिनसे मैंने इस बातपर बार बार विचार किया है कि प्रेमकी पवित्रताका इतिहास ही मनुष्यकी सभ्यताका इतिहास है,—उसका जीवन है। यही उसके महान् होनेका आध्यात्मिक अर्थ है। फिर भी शुचिताकी संज्ञा या व्याख्याको लेकर मैं तुमसे बहस तर्क नहीं करूँगा। अपने जीवनके निःश्वाससे तुम लोगोंको विवाहकी शक्तियोंसे मैं वंचित नहीं करना चाहता। मगर इस बूढ़ेकी इतनी-सी बात याद रखना कमल कि आदर्श या आइडिया सिर्फ दो-चार आदमियोंके लिए ही है,—इसीसे उसकी कीमत है। उसे साधारणके बीच खींच लानेसे फिर वह पागलपन हो जाता है उसका शुभ मिट जाता है और बोझ दुःसह हो उठता है। बौद्ध युगसे लेकर वैष्णव युग तक इसकी बहुत-सी

दुविधाहीन परम निःसंशय स्वर संभव नहीं हुआ और यह बात उसके कानोंसे बची। मगर फिर भी ऐसा ही हुआ करता है। विधाताका विधान ही ऐसा है।

कमलके दरवाजेकी ओटमें छुपकर नीलिमाने अपनी आँखें पोंछते हुए कहा "कमल मुझे भूल न जाना कहीं।" इससे ज्यादा उससे कहते नहीं बना।

कमलने उसे झुककर नमस्कार किया और कहा "दीदी मैं फिर कभी पर आनेसे पहले मैं आपके पास एक प्रार्थना रख जाऊँगी कि जीवनमें कल्याणको कभी अस्वीकार न करना। उसका रूप इस आनन्दका रूप है। उसी रूपमें वह दिखाई देता है,—वह और किसी तरह भी पहचाना नहीं जा सकता। तुम और चाहे जो भी करो दीदी पर अविनाश बाबूके घरकी तैयार करनेसे नाराजी न होना।"

नीलिमाने कहा "ऐसा ही होगा कमल।"

आशु बाबू गाड़ीमें आकर बैठे तो कमलने खिड़की-मेंसे उनके पाँव छूकर प्रणाम किया। आशु बाबूने उसके माथेपर हाथ रखकर आशीर्वाद दिया। कहा "तुमसे मुझे एक वास्तविक सत्यका पता लगा कमल। अनुकरणसे मुक्ति नहीं मिलती मुक्ति मिलती है ज्ञानसे। इससे डर लगता है कि तुम्हें जिसने मुक्ति दिला दी है; कहीं अजितको वही असम्मानमें न डुबो दे। उसकी रक्षा करना बेटी। आगेसे इसका भार तुमपर है।"

कमलने इशारा समझ लिया।

आशु बाबू फिर कहने लगे "तुम्हारी ही बात मैं तुम्हें याद दिलाये देता हूँ कमल। उस दिनसे मैंने इस बातपर बार बार विचार किया है कि प्रेमकी पवित्रताका इतिहास ही मनुष्यकी सभ्यताका इतिहास है—उसका जीवन है। वही उसके महान् होनेका धारावाहिक वर्णन है। फिर भी शुचिताकी संज्ञा या व्याख्याको लेकर मैं तुमसे तर्क नहीं करूँगा। अपने क्षोभके निःश्वाससे तुम लोगोंकी विदाकी घड़ियोंको मैं मलिन नहीं करना चाहता। मगर इस बूढ़ेकी इतनी-सी बात याद रखना कमल कि आदर्श या आइडिया सिर्फ दो-चार आदमियोंके लिए ही है,—इसीसे उसकी कीमत है। उसे साधारणके बीच खींच लानेसे फिर वह साधारण हो जाता है उसका मूल्य मिट जाता है और बोझ दुस्सह हो उठता है। बौद्ध युगसे लेकर वैष्णव युग तक इसकी बहुत-सी

दुःखद मर्यादि संसारमें कैसी पड़ी है। क्या तुम फिरसे वही दुःखका चित्र संसारमें खींच लाना चाहती हो बेटी ?"

कमलने मृदु कण्ठसे उत्तर दिया, "यह तो मेरा धर्म है चाचाजी !"

"धर्म ? तुम्हारा यह धर्म है ?"

कमलने कहा, "हाँ। जिस दुःखसे आप डर रहे हैं चाचाजी, उन्हींमेंसे फिर उससे भी बड़ा आदर्श पैदा होगा। और उसका भी काम जिस दिन खतम हो जायगा उस दिन उसके मृत शरीरके खादमेंसे उससे भी महान् आदर्शकी सृष्टि होगी। इसी तरह संसारमें आजतक शुभ सदा शुभतरके चरणोंमें आत्म-विसर्जन करके अपना ऋण चुकाता रहता है। यही तो मनुष्यकी मुक्तिका मार्ग है। देखते नहीं चाचाजी सती-दाहका बाहरी चेहरा राजशासनसे बदल गया है, पर उसके भीतरकी आग आज भी ज्योंकी त्यों धधक रही है और उसी तरह भस्म किये जा रही है। यह बुझेगी किस चीजसे ?"

आशु बाबूसे कुछ बोला न गया, वे एक गहरी साँस लेकर रह गये। परन्तु दूसरे ही क्षण बोल उठे, "कमल, अतीतकी माया बन्धन मैं आजतक नहीं तोड़ सका, तो इसे तुम क्या कहती हो कि मोह है, कमजोरी है—मालूम नहीं यह क्या है, पर यह मोह जिस दिन जाता रहेगा उस दिन उसके साथ साथ मनुष्यका बहुत-कुछ चला जायगा बेटी। मनुष्यकी यह बहुत तपस्याकी पूँजी है कमल!—अच्छा अब चलें। चलो वासुदेव।"

इतनेमें टेलिग्राफ-पियून सामने आकर साइकिलसे उतरा। अर्जेण्ट तार है।

हरेन्द्रने चाचीकी बत्तीके सामने लाकर तार खोलकर पढ़ा। लम्बा टेलिग्राम है, मथुरा जिलेके एक छोटे सरकारी अस्पतालके डाक्टरने भेजा है। उसमें लिखा है,

"गाँवके एक मन्दिरमें आग लग गई थी। बहुत दिनोंकी प्राचीनपूजित प्रतिमा ध्वंस होनेको थी। रक्षाका कोई भी उपाय न रह गया था कि इतनेमें उस जलते हुए मन्दिरके अन्दर राजेन्द्र घुस पड़ा और मूर्तिको बाहर ले आया। देवताकी रक्षा हो गई, पर उनके रक्षा-कर्ताकी रक्षा न हो सकी। दो दिन दुस्सह कष्ट-यातना सहता हुआ आज सबेरे वह बैकुण्ठ चला गया। दस हजार जनताने मिलकर कीर्तन-भजनादिके साथ जुलूस निकाल कर यमुना-तटपर उसकी अन्त्येष्टि-क्रिया सम्पन्न की है। मरते समय राजेन्द्र आपको समाचार देनेके लिए कह गया है।"

स्वच्छ नील आकाशसे वज्र गिरा।

इसमेंसे हरेन्द्रका गला रुक गया, और स्वच्छ चाँदनी रात मुहूर्त-भरमें अन्धकारमें एकाकार हो गई।

आशु बाबू रो पड़े, बोले, "दो दिन —अठतालीस घण्टे,—इतने नजदीक, फिर भी जरा खबर तक नहीं दी!"

हरेन्द्र आँखें पोंछता हुआ बोला, "जरूरत नहीं समझी। कुछ किया तो जा नहीं सकता था, इसीसे शायद उसने किसीको दुःख देना नहीं चाहा।"

आशु बाबूने अपने दोनों हाथ माथेसे लगाकर कहा, "इसके मानी यह है कि सिवा देशके, किसी आदमीको उसने अपना आत्मीय नहीं माना। सिर्फ देश —समग्र भारतवर्ष। फिर भी भगवान्, तुम अपने चरणोंमें उसे स्थान देना। तुम और चाहे जो भी करो, पर इस राजेन्द्रकी जातिको संसारसे न मिटाना।—वासुदेव कहो।"

इस शोककी मार्मिक चोट कमलको लगकर शायद और किसीको न पहुँची होगी, परन्तु वेदनाकी मारसे उसने अपने कण्ठको टूटने नहीं दिया। उसकी आँखोंसे चिनगारियों-सी निकलने लगीं, बोली, "दुःख किस बातका! वह वैकुण्ठ गया है।" फिर हरेन्द्रसे बोली, "शोक मत करो हरेन्द्र बाबू, अज्ञानकी बलि हमेशा इसी तरह अदा होती है।"

कमलके स्वच्छ कठोर स्वरने पैने छुरेकी तरह सबके कलेजेको छेद दिया।

आशु बाबू चले गये।

और, उस शोकाच्छन्न स्तब्ध-नीरवताके बीच कमल अजितके साथ पासमें आ बैठी। बोली, "रामनाम—कहो।"

